भाग—२, १६०१ ई० ) ने बहुत प्रयत्न किया। पर ध्वनि-विज्ञान की प्रणाली के बिना उसका ठीक-ठीक वर्णन कठिन था। इस ध्वनि-संकेत के लिए नागरीलिपि में 'ऽ' इस चिह्न का प्रयोग किया जाता है।

बिहारी वाक्यों तथा शब्दों के संगठन में बलाघात, स्वराघात तथा मात्रा की बड़ी रोचक तथा विशिष्ट व्यवस्था है। मात्रा-व्यवस्था के संबंध में एक महत्त्वपूर्ण नियम यह है कि कुछ चुने हुए दीर्घाक्षरों की धातुओं—जैसे, खा, जा आदि के रूपों को छोड़कर किसी शब्द या पद के अंतिम स्थान से दो स्थान पूर्व का कोई अक्षर दीर्घ रूप में नहीं टिक सकता। उसका ह्रस्वीकरण अवश्यंभावी है। जैसे—

बाहर—बहरी
बोली—बोलिया
देखल—देखली

इनमें दाहिनी ओर के रूपों में प्रथमाक्षर के स्वरों का उच्चारण ह्रस्व होता है। ग्रियर्सन ने इस रागात्मक प्रवृत्ति का उल्लेख 'उपधापूर्व का नियम' इस नाम से किया है।

## मात्रा की रागात्मक प्रक्रिया

अ—अकार की मात्रा का एक वह रूप है, जो सामान्यतया हिन्दी की सभी उपभाषाओं में है। यथा—अग्नि, अटल।

दूसरा रूप वह है, जो अतिह्रस्व या अर्ध-ह्रस्व है और जो शब्दों के बीच में आया करता है। यह शब्दों की रागात्मक प्रवृत्ति के कारण स्पष्ट सुनाई नहीं पड़ता है अथवा अर्धश्रुत जैसा होता है। इसे ग्रियर्सन ने 'अश्रुत स्वर' कहा है। यथा—'केतरपारा', 'पतरवाड़ा', इन शब्दों के तीसरे 'र' में स्थित 'अ' मात्रा का श्रवण नहीं होता है। यह एक ऐसा 'अ' है जो द्रुतगति के भाषण में शून्यवत् मूल्य भी ग्रहण कर ले सकता है। ऐसे शब्दों को लिखा तो जाता है, केतरपारा, पतरवाड़ा के रूप में; किंतु उच्चारण के अनुसार ये 'केतर्पारा' 'पतर्वाड़ा' जैसे हो जाते हैं।

सामान्यतः शब्दों के अंतिम 'अ' का उच्चारण नहीं होता है। कुछ विशेष रूपों को छोड़कर अन्यत्र हल्दांत का 'अ' अनुच्चरित रहता है और अंतिम वर्ण हिंदी के समान ही हलंतवत् उच्चरित होता है; यथा—'कल'। किंतु लिखने में वह हलंत न लिखा जाकर पूरा लिखा जाता है।

जिन रूपों में अंतिम 'अ' उच्चरित होता है, उनमें उसका कुछ वर्तुल उच्चारण होता है।

यत्र-तत्र भागलपुरी रूपों में यह अंतिम 'अ' 'ओकार' रूप में इस कोश में अंकित किया गया है, क्योंकि शब्द-संग्रह करनेवालों ने उसे उसी प्रकार उल्लिखित किया है।



आ—दीर्घ 'आ' की मात्रा का उच्चारण एक तो वैसा ही होता है जैसा कि सामान्यतः हिंदी की दूसरी उपभाषाओं में। किंतु इसका बिहारी भाषाओं में ह्रस्व उच्चारण भी होता है। जैसे—आसमान, मालपूआ आदि में आदि का 'आ'।

इ-उ—शब्द के अंत में ह्रस्व इ, उ की ध्वनि अर्धश्रुत होती है, जैसे—मैथिली में 'कयलन्हि', 'करियहु', 'पानि' प्रयोगात्मक प्रणाली से जाँच करने पर भोजपुरी में व्यवहृत इस अंतिम ह्रस्व 'इ' और 'उ' की ध्वनि फुसफुसाहट की ध्वनि सिद्ध होती है, जैसे आगि, मधु।

## ए—ओ

ये दोनों दीर्घस्वर बिहारी में दीर्घ के अतिरिक्त ह्रस्व भी होते हैं। इनके ह्रस्वीकरण के नियम वे ही हैं जिनकी चर्चा ऊपर की जा चुकी है। उदा०—अंगेठिहा, अगोरिया। इन दोनों शब्दों में अंतिम दो अक्षरों के पूर्व के ए और ओ ह्रस्व हो गये हैं। यही नियम सर्वत्र लागू है। इसलिए कोश में इनके लिए कोई पृथक चिह्न देना आवश्यक नहीं समझा गया।

## सन्ध्यक्षर स्वर

पश्चिमी हिंदी में नियमित रूप से सन्ध्यक्षर स्वर व्यवहृत होते हैं, परंतु बिहारी बोलियों में वे प्रायः संयुक्त-स्वर के रूप में उच्चरित होते हैं। इसलिए हम इन्हें स्वरानुक्रम या यात् श्रुति रूप में ग्रहण कर सकते हैं। यथा 'ऐ' के स्थान में 'अइ', 'अय्' और 'औ' के स्थान में अउ-अव्। उदाहरण—ऐंठा के स्थान में अईंठा, पैत के स्थान में पइत, पौर के स्थान में पउर।

साथ ही ऐसे भी उदाहरण मिलते हैं, जिनमें 'ऐ' का उच्चारण 'अय्' और 'औ' का उच्चारण 'अव्' होता है।

यथा—पौद के स्थान में पवद। पैर के स्थान में पयर। बैल के स्थान में बयल।
संभव है, ये 'अय्'। अव् राग वाले शब्द पश्चिम के आगत शब्द हों।

साधारण बोलचाल में द्रुतगति के उच्चारण में सन्ध्यक्षर स्वर के रूप में भी इनका उच्चारण सुना जाता है, जिसमें 'ऐ' के एक उच्चारण में सन्ध्यक्षर की गति 'अ' से 'इ' की ओर और दूसरे में 'अ' से 'ए' की ओर एवं 'औ' के एक उच्चारण 'अ' से 'उ' की ओर और दूसरे में 'अ' से 'ओ' की ओर रहती है।

कोश में इन भेदों के प्रदर्शन के लिए अलग लिपि-चिह्न का प्रयोग नहीं किया गया है, बल्कि बिहारी बोलियों में जो रूप सामान्यतः प्रचलित हैं, वही दिये गये हैं। अइ और अउ के उच्चारण में तो स्वरानुक्रम वाला रूप दिया गया है और अय् तथा अव् वाले रागात्मक रूपों को सन्ध्यक्षर द्योतक लिपि-चिह्न ऐ तथा औ द्वारा ही संकेतित कर दिया गया है। बिहारी उच्चारण के अनुसार तो अय् और अव् वाले रूप ही देना चाहिए

था, किंतु हिंदी में और इन रूपों में संध्यक्षर स्वर तथा इन्हीं मात्राओं का प्रयोग होता है, इसलिए इस कोश में इसी हिंदी प्रचलित रूप का आश्रय लिया गया है।

यदि किसी क्षेत्र से 'अइ' और 'अउ' वाले रूपों का रूपांतर 'ऐ' और 'औ' वाला रूप प्राप्त हुआ है तो उन रूपों का भी यथास्थान समावेश कर दिया गया है। यथा—कँइत, कैंत, कउर, कौर।

## य, व की श्रुति

किसी शब्द में इकार या उकार के बाद यदि कोई दूसरा स्वर हो तो दोनों स्वरों के बीच क्रमशः 'य' और 'व' की श्रुति होती है। यह श्रुति बराबर लिखी नहीं जाती है। इसलिए हमने कहीं श्रुति सहित रूपों का व्यवहार किया है और कहीं श्रुति रहित। जहाँ श्रुतियों का व्यवहार नहीं किया गया है, वहाँ भी ये उपर्युक्त रूप में समझी जा सकती हैं। यथा—करिआ-करिया, अँसुआ-अँसुवा।

## अनुस्वार और अर्धानुनासिक

इस कोश में शब्द के मध्य के निःस्वर पंचमवर्ण अनुस्वार के रूप में व्यवहृत हुए हैं और स्वरों के अनुक्रम में ये सबसे पहले रखे गये हैं।

बिहारी के किसी शब्द में अंत के दो या दो से अधिक अक्षरों के पूर्व का अनुस्वार अर्धानुनासिक रूप में परिणत हो जाता है। यथा—अँटल, अँगेठिया, अंकुर, अँकरियाहल।

संस्कृत के अनुस्वारयुक्त तत्सम शब्द यदि दो अक्षरोंवाले हों तो बिहारी के तद्भव रूप में उस शब्द के पंचमवर्ण के पूर्व का 'अ' स्वर दीर्घ और अर्धानुनासिक हो जाता है। यथा—पंक से पाँक, दंड से डाँट, दंत से दाँत।

कोश में सर्वत्र अनुस्वार की तरह अर्धानुनासिक भी वर्णानुक्रम में स्वरों के पूर्व ही रखे गये हैं। अनुस्वार और अर्धानुनासिक में कोई पौर्वापर्य नहीं बरता गया है।

## अनुस्वार अथवा पंचम वर्ण का संयुक्त रूप

अनुस्वार अथवा पंचम वर्ण के बाद यदि तृतीय या चतुर्थ वर्ण का संयोग हो तो बिहारी में ऐसे शब्दों के चार रूप संभव हैं—पंचम के साथ पंचम, अर्धानुनासिक के साथ मात्रा समतोलन के नियमानुसार दीर्घीकरण अथवा दीर्घीकरण के साथ पंचम वर्ण का व्यवहार। चतुर्थ वर्ण अनुनासिक के साथ तो अपने असली रूप में रहता है, अन्यथा 'ह' के साथ संयुक्त होकर महाप्राण नासिक ध्वनि के रूप में परिणत हो जाता है। जैसे—

| अनुस्वार अथवा पंचम और तृतीया या चतुर्थ के संयुक्त रूप | द्वित्व या नासिक महाप्राण | अर्धानुनासिक | नासिक |
|---|---|---|---|
| लंबा/लम्बा | लम्मा | लाँबा | लामा |
| खंभा/खम्भा | खम्हा | खाँभा | खाम्हा |
| कंधा/कन्धा | कन्हा | काँधा | कान्हा |

इनमें से प्रथम दो रूप, जो अधिक प्रचलित हैं, वे ही यहाँ इस कोश में दिये गये हैं।



## ड़ और र

बिहारी भाषाओं में 'ड़' और 'र' का भेद तो है, किन्तु इन दोनों के उच्चारण में नियमितता नहीं है—विशेषतः मैथिली में। अतः एक ही शब्द में ये दोनों उच्चारण संभव हैं, कभी 'ड़' कभी 'र'। यथा—अँगेढ़िया, अँगेरिया; अँगेढ़ी, अँगेरी। इस कोश में यथासंभव ये दोनों ही रूप दिये गये हैं। किंतु जहाँ ऐसे दोनों रूप नहीं भी हों, वहाँ भी दो रूप संभावित समझने चाहिए। 'ड़' और 'र' के इस विकल्प से मूल शब्द के अर्थ में कोई भेद नहीं होता है। ऐसे स्थलों में उन्हें समान ही मानना संगत होगा।

मगही में कभी-कभी महाप्राण ध्वनि में विपर्यय भी हो जाता है, यथा—'चढ़ के' के स्थान में 'चहड़ के'।

हमने कोश में निम्नलिखित क्रम का अनुसरण किया है—

### कोश में व्यवहृत क्रम

१। कोश के आरम्भ में अक्षर-शीर्षक 'अ', 'आ' आदि १६ प्वाइंट काले में दिया गया है।

२। इसके बाद वर्णानुक्रम से कृषिवाची मूल शब्द दिये गये हैं। ये १२ प्वाइंट सं० १ में हैं।

३। शब्दों के पश्चात् निर्देश चिह्न (—) देकर गोल कोष्ठ में व्याकरण संकेत (सं०, क्रि०; आदि) दिये गये हैं।

४। तत्पश्चात् मूल शब्द का प्रधान पारिभाषिक अर्थ दिया गया है। यदि एक शब्द के कई पारिभाषिक अर्थ हैं, तो किसी भी अर्थ के पहले कोष्ठक में संख्या-क्रम देकर विभिन्न अर्थों का उल्लेख किया गया है। इसमें प्रयास यही रहा है कि अर्थ की प्रधानता के अनुसार ही उनका क्रम भी हो। यदि उस शब्द का कोई सामान्य अर्थ भी है, तो वह उसी क्रम में अंत में, दिया गया है।

५। अर्थ के पश्चात् जिस क्षेत्र में वह अर्थ प्रचलित है, उस क्षेत्र का संक्षिप्त रूप कोष्ठक में दिया गया है। यदि एक से अधिक क्षेत्रों में वह अर्थ प्रचलित है, तो उन सभी क्षेत्रों का संक्षिप्त रूप दिया गया है। इस संक्षिप्त रूप का अर्थ है कि या तो वह शब्द उस अर्थ में निर्दिष्ट क्षेत्र में प्रचलित है, अथवा उक्त अर्थ में उस क्षेत्र से संगृहीत हुआ है। उसका यह अर्थ कदापि न समझा जाय कि केवल उक्त क्षेत्र में ही वह शब्द अथवा अर्थ प्रचलित है। संभव है, वह दूसरे क्षेत्रों में भी हो। यहाँ मुख्यतः इसलिए उस क्षेत्र का उल्लेख किया गया कि उक्त शब्द अथवा अर्थ निर्दिष्ट क्षेत्र से ही संगृहीत हुआ है।

अर्थ संकेद पाइका सं० ३ मोनो टाइप में दिया गया है।

६। कोष्ठक में क्षेत्र-निर्देश के पश्चात् यदि उक्त शब्द का कोई दूसरा भी पर्यायवाची शब्द है, तो उसका भी 'दे० (देखिए)' के बाद उल्लेख कर दिया

गया है। यह दे० "........" कभी-कभी मूल शब्द के बाद में ही प्रयुक्त हुआ है और वहाँ अर्थ न देकर केवल पर्याय का निर्देश कर दिया गया है, जिससे कि उस पर्याय के आगे वह देख लिया जाय।

७। इसके उपरान्त 'पर्या०' (पर्याय) देकर पारिभाषिक शब्द के अनेक पर्याय दिये गये हैं और प्रत्येक पर्याय के आगे गोल कोष्ठक में क्षेत्र का संक्षिप्त रूप है। एक से अधिक पर्याय के रहने पर सभी का पूर्वोक्त क्रम से उल्लेख किया गया है। ये सभी पर्याय बिहारी भाषाओं के विभिन्न क्षेत्रों में प्रयुक्त शब्द हैं। यत्र-तत्र आजमगढ़ और बनारस के आस-पास के भी शब्द दे दिये गये हैं; क्योंकि ये दोनों स्थान भोजपुरी से सम्बद्ध हैं। ऐसे शब्दों के आगे भी स्थान निर्देश कर दिया गया है।

८। पर्यायों के बाद बड़े कोष्ठकों में कोश के मूल शब्द के वैयुत्पत्तिक या पुनर्निर्मित समरूप दिये गये हैं। इनमें यथासंभव शब्द के ऐतिहासिक विकास को ध्यान में रखा गया है। साथ ही कहीं व्युत्पत्ति के साथ और कहीं बिना व्युत्पत्ति के भी मूल शब्द के तत्सम संस्कृत शब्द और आगे तद्भव, पालि, प्राकृत तथा आधुनिक प्रादेशिक भाषाओं के पर्याय रूप दे दिये गये हैं। प्रत्येक शब्द के आगे कोष्ठक में तत्तद् भाषा का संक्षिप्त रूप निर्दिष्ट है। इसके अतिरिक्त इसी कोष्ठक में शब्दों की व्युत्पत्ति या पुनर्निर्मिति-विषयक विभिन्न मत भी यथास्थान निर्देश के साथ दिये गये हैं। यहाँ जिस पुस्तक अथवा लेखक का नाम लिखा गया है, उसके संक्षिप्त रूप के पहले एक निर्देश-चिह्न लगा दिया गया है।

हमारी लोकभाषाओं में कई ऐसे शब्द भी मिलते हैं, जो संस्कृत के विभिन्न कोशों में तो उसी रूप में सम्मिलित हैं, पर संस्कृत पालि और प्राकृत के साहित्य में उनका प्रयोग नहीं मिलता। ऐसे स्थलों में संस्कृत, पालि, प्राकृत आदि के कोशों से उन शब्दों के उद्धरण दे दिये गये हैं और अन्त में उन कोशों के संक्षिप्त रूप कोष्ठक में दिये गये हैं। जैसे—'काश' के लिए 'कटाह' और 'ढेंका' के लिए 'ढेंढक'।

यत्र-तत्र आवश्यकतावश कोष्ठक के अन्दर और कहीं-कहीं बाहर भी, शब्द की विशेष व्याख्या के लिए 'टि०' (टिप्पणी) देकर विस्तृत विवरण या अर्थ दिया गया है।

कोष्ठक के अन्दर व्युत्पत्ति आदि के रूप तिर्यगक्षर (१२ प्वाइंट इटालिक्स) में दिये गये हैं।

## शब्दार्थ-निरूपण

इस कोश में बिहार प्रदेश के विभिन्न जिलों अथवा क्षेत्रों में बसनेवाले कृषक-वर्ग में प्रचलित और प्रयुक्त होनेवाले कृषि-संबंधी पारिभाषिक शब्द ही रखे गये हैं। इसमें यथाश्रुत मूल शब्द रखे गये हैं, उनमें कोई साहित्यिक संशोधन नहीं किया गया है। इन शब्दों के मूल रूप में होते हुए भी इनमें उच्चारण-ध्वनि का निर्देश नहीं किया गया है। ध्वनि के लिए आगे कुछ प्रक्रियात्मक नियम दिये जा रहे हैं, जिनसे उनकी मूलगत ध्वनि का ज्ञान हो जाने से ऐसे ध्वनि-चिह्नों के प्रयोग की आवश्यकता ही नहीं रह जाती।



ये सभी मूल शब्द प्रातिपदिक रूप में रखे गये हैं। इनके विभक्त्यन्त रूप का प्रयोग यहाँ नहीं किया गया है। बिहार की तीनों भाषाओं में शब्दों के जहाँ समान रूप हैं, वहाँ वे उन्हीं रूपों में दिये गये हैं। पर किसी शब्द के रूप में भेद होने पर उस भिन्न रूप शब्द को मूल शब्द मानकर पृथक् अपने अनुक्रम में रखा गया है।

अर्थ समान होने पर तीनों भाषाओं में पाये जानेवाले भिन्न रूप शब्द पर्याय के रूप में मूल शब्द के आगे या अर्थ के बाद दे दिये गये हैं।

एक ही शब्द के अनेक अर्थ होने पर उन अर्थों को अनुक्रम-संख्या देकर अलग-अलग दिखाया गया है।

जहाँ आवश्यक समझा गया है वहाँ वस्तुओं के अर्थ और रूप को स्पष्ट करने के लिए चित्र भी दे दिये गये हैं।

इन शब्दों को मैथिली, मगही, भोजपुरी या भागलपुरी आदि बोलियों की सीमा में बाँधने का प्रयास नहीं किया गया है, बल्कि तत्तद् भाषा-क्षेत्र के अंतःपाती क्षेत्र-विशेष के नाम का संकेत कर देना ही हमारा आशय है। अतः सामान्यतः हमने जिलों अथवा उनके अन्दर के क्षेत्रों के नाम दे दिये हैं। मैथिली, मगही, भोजपुरी आदि का उल्लेख असार्वत्रिक है। किन्तु ये सभी उल्लिखित क्षेत्र मै०, मग०, भोज० और भाग० के अन्दर ही आते हैं। इन भाषाओं के क्षेत्र की सीमा के बाहर का कोई क्षेत्र इसमें सम्मिलित नहीं है।

अबतक भाषा-वैज्ञानिकों ने बिहार की पटना कमिश्नरी, तिरहुत कमिश्नरी, और भागलपुर कमिश्नरी के संतालपरगने के कुछ भागों और संतालों को छोड़कर सभी जिलों में बोली जानेवाली बोलियों का मैथिली, मगही और भोजपुरी के ही नाम से वर्गीकरण किया है। कोश में दिये हुए अपने मानचित्र में भी हमने इसी मान्यता का अनुसरण किया है। परन्तु इसके प्रतिकूल आज भागलपुरी क्षेत्र के कुछ कंठों से सहज मातृभाषा-प्रेम से प्रेरित एक अस्फुट आन्दोलित स्वर सुनाई पड़ रहा है कि सहरसा जिले के उत्तरी भाग को छोड़कर संपूर्ण भागलपुर कमिश्नरी की बोली 'भागलपुरी' है, जो मैथिली से सर्वथा भिन्न है। ग्रियर्सन ने इसे 'छिका-छिकी' कहा है। किन्तु हमें यहाँ न तो इसका भाषा-वैज्ञानिक अध्ययन ही प्रस्तुत करना है और न इसके पक्ष-विपक्ष में हमारा कोई आग्रह ही है। कोश प्रस्तुत करते समय मुख्यतया हमारा यही ध्यान रहा है कि भाषाओं का क्षेत्रीय महत्त्व होने के कारण उनका निर्देश भी क्षेत्र-विशेष के नाम से ही हो। अतः हमने सर्वत्र क्षेत्र-विशेष का उल्लेख किया है, न कि किसी भाषा-विशेष का। तुलनात्मक अध्ययन की सुविधा के लिए क्षेत्रीय विभिन्नताओं का निर्देश अधिक उपयुक्त है। क्षेत्रीय विभिन्नताओं के निर्देश में यहाँ केवल जिलों का ही निर्देश नहीं किया गया है, प्रत्युत जिलों के अवान्तर क्षेत्रों का भी निर्देश किया गया है। यथा—द० मुं०, द० भा०, द० प० शाहा० आदि।

## क्रिया का मूल रूप

(१) इस कोश में क्रिया का मूल रूप 'ल' प्रत्ययान्त लिया गया है। यथा—अँटल=अँटना, करल=करना आदि।

सामान्यतया बिहार की तीनों भाषाओं में क्रियार्थक संज्ञा में 'ल' प्रत्यय ही लगता है। इसलिए यहाँ यही सामान्य रूप लिया गया है। इसके अतिरिक्त 'ब' प्रत्ययान्त एक और रूप भी है, जो मैथिली क्षेत्र में प्रचलित है। यथा—जाएब, जायब आदि। परन्तु यह रूप विशेष स्थलों में ही व्यवहृत होता है। इसलिए क्रियार्थक संज्ञा का यहाँ सामान्य रूप 'ल' प्रत्ययांत ही रखा गया है।

मगही, मैथिली, भोजपुरी और भागलपुरी सभी भाषाओं में समान रूप से 'ब' भविष्यार्थक प्रत्यय है, किन्तु मगही में विशेष क्षेत्र में 'ब' के बदले 'म' का भी प्रयोग होता है, यथा=जाएब=जाएँगे, जायम—जाएँगे।

बिहारी भाषाओं की क्रियाओं के भूतकालिक रूपों में सामान्यतया 'ल' प्रत्यय लगता है। यह 'ल' कृत् प्रत्यय है। अतः यह सामान्यभूत और दूसरे भूतकालिक भेदों का भी प्रत्यायक है। साथ ही यह 'ल' क्रियाजन्य विशेषण प्रत्यय भी है।

उदाहरण—अँटल=अँटा हुआ, समाया हुआ।

(२) प्रेरणार्थक क्रिया का मूल रूप 'आवल' प्रत्यय लगाकर रखा गया है। यथा—अँटल का अँटावल, अँटकल का अँटकावल।

'आवल' का कहीं-कहीं 'आयल' रूप होता है। यथा—अँटकल से अँटकायल। अँटकावल और अँटकायल—इन दोनों रूपों में क्रमशः 'व' और 'य' की श्रुति है। तदनुसार इनके रूप आउल, आओल और आइल, आयल भी लिखे जा सकते हैं। इन रूपों का समावेश सर्वत्र नहीं किया गया है; क्योंकि उन्हें स्वयं समझा जा सकता है। 'य' या 'व' श्रुतिविषयक नियम आगे दिये जा रहे हैं।

(३) 'आवल' और 'आयल' प्रत्यय प्रातिपदिक रूपों से धातु (नाम-धातु) बनाने में भी प्रयुक्त होते हैं। यथा—अँगुरी >अँगुरियावल, अँखुआ >अँखुआयल।

क्रिया का उपर्युक्त रूप ही इस कोश में व्यवहृत हुआ है। काल, वचन आदि के अनुसारी रूप इसमें छोड़ दिये गये हैं। हिन्दी का 'ना' प्रत्ययांत रूप बिहारी भाषाओं में नहीं होता।

जहाँ-जहाँ क्रिया के मूल रूप के लिए 'ल' प्रत्ययान्त क्रियार्थक संज्ञा का रूप यहाँ दिया गया है, वहाँ-वहाँ क्रिया के साथ प्रायः (वि०—विशेषण) का निर्देश करके विशेषण-विशिष्ट अर्थ भी दिये गये हैं। यदि कहीं ऐसा न भी हो, तो ऐसे स्थलों में सर्वत्र 'ल' प्रत्ययांत क्रिया रूप को विशेषण भी समझ लेना चाहिए और वहाँ वैसे अर्थों का अवबोध कर लेना उचित है।

क्रियाओं के आन्तरिक भेद—सकर्मक, अकर्मक का व्याकरण-संबंधी निर्देशों में उल्लेख करना आवश्यक नहीं समझा गया है; क्योंकि यह तो अर्थ और प्रयोग से ही जाना जा सकता है।



## व्याकरण, व्युत्पत्ति तथा अर्थ-विषयक संक्षिप्त रूप

| | |
|---|---|
| अ० क्रि० | अकर्मक क्रिया |
| अनु० | अनुकरणात्मक |
| अनुवा० | अनुवादात्मक |
| अल्पा० | अल्पार्थक |
| अल्पा० प्र० | अल्पार्थक प्रत्यय |
| अव्य० | अव्यय |
| अस् | अस्त्यर्थक |
| उदा० | उदाहरण |
| कहा० | कहावत |
| क्रि० | क्रिया० |
| क्रि० प्र० | क्रिया-प्रत्यय |
| क्रि० वि० | क्रिया-विशेषण |
| टि० | टिप्पणी |
| दे० | देखिए |
| देशी | देशी |
| देशी प्र० | देशी प्रत्यय |
| धा० | धातु |
| ना० धा० | नाम धातु |
| ना० धा० प्र० | नाम धातु प्रत्यय |
| निषे० | निषेधात्मक |
| पुं० | पुंलिंग |
| प्रे० | प्रेरणार्थक |
| मिला० | मिलाइए |
| मु० प्र० | मुस्लिम प्रयोग |
| मु० री० | मुस्लिम रीति |
| मुहा० | मुहावरा |
| यौ० | यौगिक |
| ला० | लाक्षणिक |
| लोको० | लोकोक्ति |
| वि० | विशेषण |
| वि० प्र० | विशेषण-प्रत्यय |
| विशे० | विशेष प्रयोग |
| वै० | वैकल्पिक प्रयोग |

| | |
|---|---|
| सं० | संज्ञा |
| संभ० | संभवतः |
| स० क्रि० | सकर्मक क्रिया |
| सादृ० | सादृश्यार्थक |
| सामा० | सामान्य |
| स्त्री० | स्त्रीलिंग |
| स्वा० प्र० | स्वार्थिक प्रत्यय |

< से व्युत्पन्न।

> रूप-परिवर्तन।

√ संस्कृत के मूल धातु।

= सम, समार्थ, अर्थ।

? संभावित, संशयापन्न।

[ ] व्युत्पत्ति, दूसरी भाषाओं के पर्याय।

( ) (१) शब्द के आगे व्याकरणविषयक निर्देश, शब्द और विवरण के आगे स्थान-निर्देश, भाषा-निर्देश, कहीं-कहीं स्पष्टीकरण।

(२) मूल धातु के आगे उस धातु का अर्थ, कहीं मूल रूप में, कहीं हिंदी में।

(३) बड़े कोष्ठ के अन्तर्गत पुस्तक-निर्देश, भाषा-निर्देश, प्रत्यय-निर्देश।

× गुणात्मक, यौगिक या समस्त पद का विग्रहीत रूप।

— पुस्तक-निर्देश, अर्थ का स्पष्टीकरण।

० संक्षिप्त रूप के आगे।

❀ पुनर्निर्मित शब्द का संभावित रूप।

## भाषाविषयक संक्षिप्त रूप

| | |
|---|---|
| अँ | अँगरेजी |
| अ० | अवधी |
| अव० | अवधी |
| असा० | असमिया |
| उ० प० मै० | उत्तर-पश्चिम मैथिली |
| उ० पू० मै० | उत्तर-पूर्व मैथिली |
| उ० मै० | उत्तरी मैथिली |
| उर्दू | उर्दू |
| ओ० | ओड़िया |
| क० | कन्नड़ |
| कश्म० | कश्मीरी |
| काफि० | काफिरिस्तानी |



| | |
|---|---|
| कुमा० | कुमाऊँनी |
| गु० | गुजराती |
| ग्री० | ग्रीक भाषा |
| जर० | जर्मन भाषा |
| त० | तमिल |
| ते० | तेलुगु |
| द० प० मै० | दक्षिण-पश्चिम मैथिली |
| द० पू० मै० | दक्षिण-पूर्व मैथिली |
| द० मै० | दक्षिण मैथिली |
| दर० | दरभंगा |
| दर०-१ | दरभंगा सदर और मधुबनी सबडिविजन की मैथिली |
| दरदी० | दरदी (कश्मीरी) भाषा |
| ने० | नेपाली |
| पं० | पंजाबी |
| प० मै० | पश्चिमी मैथिली |
| पश्त० | पश्तो |
| लद्दा० | लद्दाखी |
| पा० | पालि |
| पुर्त० | पुर्तगाली |
| प्रा० | प्राकृत |
| प्रा० फा० | प्राचीन फारसी |
| फा० | फारसी |
| बिहा० | बिहारी |
| भोज० | भोजपुरी |
| मग० | मगही |
| मग०-५ | मगही ५—दक्षिण-पूर्वी अर्थात् शेखपुरा, बरबीघा (मुँगेर) में प्रयुक्त मगही |
| म० भा० | मध्य भारतीय (मिडिल इंडोआर्यन) |
| मरा० | मराठी |
| मल० | मलयालम |
| मार० | मारवाड़ी |
| मै० | मैथिली |
| रोमा० | रोमानी—योरप के जिप्सियों की भाषा |
| ल० | लहँदी |

| | |
|---|---|
| लै० | लैटिन |
| लो० जर० | लोअर जर्मनी |
| संता० | संताली |
| संस्कृ० | संस्कृत |
| सिं० | सिंधी |
| सिंह० | सिंहली |
| हिं० | हिंदी |

## भौगोलिक आधारविषयक संक्षिप्त रूप

| | |
|---|---|
| अमे० | अमेरिका |
| आज० | आजमगढ़ |
| उ० | उत्तर |
| उ० प० | उत्तर-पश्चिम (बिहार प्रदेश का उत्तरी पश्चिमी भाग) |
| उ० प० बि० | उत्तर-पश्चिम बिहार |
| उ० पू० | उत्तर-पूर्व बिहार |
| उ० भा० | उत्तर भागलपुर |
| उ० मुं० | उत्तर मुँगेर |
| गं० उ० | गंगा के उत्तर (बिहार) |
| गं० द० | गंगा के दक्षिण (बिहार) |
| गया | गया (जिला) |
| चंपा० | चंपारन |
| चंपा०-१ | चंपारन-१, बैंगरी, चंपारन (दक्षिण) |
| चंपा०-२ | चंपारन-२, अजगरवा, नककागाँव, चंपारन (पूर्वी चंपारन) |
| द० | दक्षिण (बिहार) |
| द० प० | दक्षिण-पश्चिम (बिहार) |
| द० प० शाहा० | दक्षिण-पश्चिम शाहाबाद |
| द० पू० | दक्षिण-पूर्व (बिहार) |
| द० बि० | दक्षिण बिहार |
| द० भा० | दक्षिण भागलपुर |
| द० मुं० | दक्षिण मुँगेर |
| दर० | दरभंगा |
| दर०—१ | दरभंगा-१, मधुबनी और सदर सबडिविजन |
| द० शाहा० | दक्षिण शाहाबाद |
| द० प० शाहा० | दक्षिण-पश्चिम शाहाबाद |
| प० | पश्चिम |



| | |
|---|---|
| पट० | पटना |
| पट०-१ | पटना-१—नारायणपुर, बख्तियारपुर, (पूर्वी) पटना |
| पट०-२ | पटना-२—सोहसराय, बिहारशरीफ, (पूर्वी पटना) |
| पट०-३ | पटना-३—सोहसराय, बिहारशरीफ, (पूर्वी पटना) |
| पट०-४ | पटना-४—पटना नगर से दक्षिण का भाग |
| प० बि० | पश्चिम बिहार |
| प० शाहा० | पश्चिम शाहाबाद |
| पू० | पूर्व |
| पूर्णि० | पूर्णियाँ |
| पूर्णि०-१ | पूर्णियाँ-१—दक्षिण पूर्णियाँ |
| पू० बि० | पूर्वी बिहार |
| बिह० | बिहटा— साउथ बिहार शुगर मिल्स, बिहटा, पटना (पटना नगर से १७ मील पश्चिम) |
| बिहा० | बिहार (प्रांत) |
| ब्राजि० | ब्राजिल (अमेरिका) |
| भाग० | भागलपुर |
| भाग०-१ | भागलपुर-१—बिसनपुर, शंभुगंज (बाँकासबडिविजन), भागलपुर (द० भाग०) |
| भाग०-२ | भागलपुर-२—मोहद्दीनगर, अमरपुर (पो०), भागलपुर (द० भा०) |
| मग०-५ | मगही-५—बरबीघा, मुँगेर |
| म० प्र० | मध्य प्रदेश |
| म० शाहा० | मध्य शाहाबाद |
| मुं० | मुँगेर |
| मुं०-१ | मुँगेर-१—तारापुर, मुँगेर (द० मुं०) |
| मुज० | मुजफ्फरपुर |
| मै०-२ | मैथिली-२—मुजफ्फरपुर का उत्तरी-पश्चिमी भाग |
| रीं० | रीगा—रीगा शुगर मिल्स, रीगा (पो०) (सीतामढ़ी सबडिवीजन) मुजफ्फरपुर (उत्तरी-पश्चिमी भाग) |
| शाहा० | शाहाबाद |
| शाहा०-१ | शाहाबाद-श्रीशिवकुमार वर्मा, मनवारी (डुमरॉंव), शाहाबाद (द० शाहा०) |
| सा० | सारन |
| सा०-१ | संपूर्ण सारन से तत्काल संग्रहीत शब्द |
| हजा० | हजारीबाग |
| हरि० | हरिनगर-हरिनगर शुगर मिल्स,हरिनगर, चंपारन (पश्चिम चंपारन) |

## शब्द-संग्रह के विविध क्षेत्रों की सूची तथा उनका निर्देश

| क्षेत्र-संकेत | संग्रहकर्त्ता का नाम | पता-ठिकाना |
|---|---|---|
| चंपा०-१ | श्रीगणेश चौबे, | बँगरी, पो०-बँगरी, चंपारन (दक्षिण) |
| चंपा-२ | श्रीविद्यानन्द सिंह, | अजगरवा, डाक०—बकवागाँव, चंपारन (पूर्व) |
| दर०-१ | श्रीजयानन्द झा, | सलेमपुर, डाक०—खैरा, कोढ़ा (थाना), पूर्णियाँ (द०) |
| पट०-१ | श्रीकांत शास्त्री, | नारायणपुर, डाक०—फतेगरसराय, पटना (पूर्व) |
| पट०-२ | श्रीहरिप्रकाश, | सोहसराय, बिहारशरीफ, पटना (पूर्व) |
| पट० ३ | श्रीकृष्णदेव, | ,, ,, |
| पट० ४ | श्रीरामाधार शर्मा, | महेन्द्रू, पटना-६ (पटना-नगर से दक्षिण के निवासी) |
| बिह०, टी०, हरि० | श्रीविक्रमादित्य मिश्र, | मावल, रामनगर, चंपारन (द० प०) |
| भाग०-१ | श्रीरामस्वरूप चौधरी, | बिशनपुर, शम्भुगंज, भागलपुर (दक्षिण) |
| भाग०-२ | श्रीपंचानन चौधरी, | मोहदीनगर, अमरपुर, भागलपुर (दक्षिण) |
| मग०-५ | श्रीवाल्मीकिप्रसाद सिंह, | बरबीघा, मुँगेर |
| मुं०-१ | श्रीसुरेश्वर पाठक, | तारापुर, मुँगेर (दक्षिण) |
| मै०-२ | श्रीसुखाई झा, | अफरी, कटरा, मुजफ्फरपुर (उ० प०) |
| शाहा०-१ | श्रीशिवकुमार लाल, | मझवारी, डुमरॉव, शाहाबाद (उत्तर) |
| शाहा०-२ | श्रीराजेश्वर प्रसाद, | सुरार, भोजपुर (परगना), शाहाबाद (द० प०) |
| सा०-१ | श्रीब्रजेन्द्रदेव नारायण, | दहियाँवा, छपरा |

## निर्देश-ग्रन्थ और उनके संक्षिप्त रूप

| संक्षिप्त रूप | पुस्तक का नाम | लेखक, संपादक | स्थान | वर्ष |
|---|---|---|---|---|
| अग्रवाल०— | हिंदी के सौ शब्दों की निरुक्ति | डॉ० वासुदेवशरण अग्रवाल | ना० प्र० पत्रिका काशी | ५४, २००६ वि०, पृ०-८६ |
| अथर्व०— | अथर्ववेद | | | |
| अने०— | अनेकार्थसंग्रहकोश | श्रीहेमचंद्र | विद्याविलास प्रेस काशी | १९८५ वि० |
| अमर०— | अमरकोश (त्रिकांडशेषसहित) | श्रीविष्णुदत्त शर्मा, खेमराज | श्रीकृष्णदास, बंबई | १९२६ ई० |
| ,, | ,, | रामाश्रमी टीका | ,, ,, | १९४४ ई० |
| अवधी०— | अवधी कोश | श्रीरामाज्ञा द्विवेदी | हिंदुस्तानी एकेडमी इलाहाबाद | १९५५ ई० |
| आक्स०— | आक्सफोर्ड इंगलिश-डिक्शनरी | | आक्सफोर्ड, लंदन | १९५२ ई० |



| संक्षिप्त रूप | पुस्तक का नाम | लेखक, संपादक | स्थान | वर्ष |
|---|---|---|---|---|
| आप्टे०— | आप्टेज संस्कृत-इंगलिश-डिक्शनरी (परिवर्धित संस्करण) | श्रीवामनशिवराम आप्टे | प्रसाद-प्रकाशन, पूना | १९५७ ई० |
| इंग० संस्कृ०— | इंगलिश-संस्कृत-डिक्शनरी | श्रीमोनियर विलियम | मोतीलाल बनारसीदास, वाराणसी | १९५७ ई० |
| इटि० या०— | इटिमोलोजीज ऑफ् यास्क | डॉ० सिद्धेश्वर वर्मा | होशियारपुर | १९५३ ई० |
| गुज० इंग०— | गुजराती-इंगलिश-डिक्शनरी | श्रीबेलसारे | बंबई-२ | |
| गुप्त०— | ग्रामोद्योग और उनकी शब्दावली | डॉ० हरिहरप्रसाद गुप्त | दिल्ली | १९५६ ई० |
| ग्रामै०— | ग्रामेटिकल संस्कृत इंगलिश-डिक्शनरी | डा० सूर्यकांत शास्त्री | | |
| ग्रिय०— | बिहार पीजेंट लाइफ | जार्ज ग्रियर्सन | गवर्नमेंट प्रेस, पटना | १९२६ ई० |
| घाघ०— | घाघ और भड्डरी | श्रीरामनरेश त्रिपाठी | प्रयाग (द्वितीय संस्करण) | १९४१ ई० |
| चेम्बर्स०— | चेम्बर्स इंगलिश-डिक्शनरी | रेवरेंड टी० डाविडसन | लंदन | १९४९ ई० |
| त्रिकां०— | त्रिकांडशेषकोश | श्रीविष्णुदत्त शर्मा | बंबई | १९२६ ई० |
| देशी०— | देशी नाममाला | श्रीहेमचंद्र | कलकत्ता-विश्वविद्यालय, कलकत्ता | १९३१ ई० |
| देशी ना०- | ,, | ,, पिशल | पूना | |
| दो० को०— | दोहाकोश | प्रो० बागची द्वारा संपादित | | |
| निघ०— | निघण्टु निरुक्तसहित | दुर्गस्वामीकृत टीकासहित | बंबई, | |
| निरु०— | निरुक्त | ,, ,, | ,, | |
| नेपा०— | नैपाली-इंगलिश-डिक्शनरी | डा० आर० एल्० टर्नर | लंदन | १९३१ ई० |
| पा० स० म०— | पाइअ-सद्द-महण्णवो | पं० हरगोविंददास टी० सेठ | कलकत्ता | १९२८-२८ ई० |
| पाणिनि०— | सिद्धांतकौमुदीस्थसूत्र-धातुपाठ | | वाराणसी | १९४६ ई० |
| पाणिनि ग्रा०— | पाणिनि'ज ग्रामेटिक | | जर्मनी | |
| पालि०— | पालि-इंगलिश-डिक्शनरी | टी० डब्ल्यू रेज डेविड्स | लंदन | १९५२ ई० |

| संक्षिप्त रूप पुस्तक का नाम | लेखक, संपादक | स्थान | वर्ष |
|---|---|---|---|
| पालि० इं०—पालि-इंगलिश-डिक्शनरी | आर० सी० चाइल्डर्स द्वारा संपादित | लंदन | |
| फैलन०—ए न्यू हिंदुस्तानी-इंगलिश-डिक्शनरी | एस० डब्ल्यू० फैलन | वाराणसी | १८७९ ई० |
| बँगला०—बँगला-संस्कृत-इंगलिश-डिक्शनरी | सर ग्रेव्स सी० हॉटन | लंदन | १८३३ ई० |
| बिहारी०—बिहारी सतसई | | | |
| बृहत०—बृहत् हिंदी-कोश | | ज्ञानमंडल, वाराणसी | २००९ वि० |
| ब्लाक०—ज्यूल ब्लाक का 'मराठी भाषेचा विकास' (ला फार्मेशन लैंगुए मराठे) | अनु० श्रीवासुदेव गोपाल परांजपे, पूना | | १९४१ ई० |
| भा० नि०—भावप्रकाश निघंटु | श्रीब्रह्मशंकर मिश्र, | विद्याविलास प्रेस, काशी | २००६ वि० |
| भारतीय०—भारतीय साहित्य (शोध-पत्रिका) | डॉ० विश्वनाथप्रसाद, हिंदी-विद्यापीठ, आगरा-विश्वविद्यालय, आगरा | | |
| मरा० हिं०—मराठी-हिंदी-शब्द-संग्रह | ग० र० वैशम्पायन | पूना | १९४६ ई० |
| माडर्न गुज०—माडर्न गुजराती-इंगलिश-डिक्शनरी | मेहताइन द्वारा संपादित | बड़ौदा | १९२५ ई० |
| मुंडारी०—मुंडारी-इंगलिश-डिक्शनरी | भादुरी | कलकत्ता-विश्वविद्यालय | १९३१ ई० |
| मेदि०—मेदिनीकोश | | विद्याविलास प्रेस काशी | १९९७ वि० |
| मैथिली०—मैथिली-भाषा-कोश | पं० दीनबंधु झा | दरभंगा | १८७२ शकाब्द |
| मो० वि० डि०—संस्कृत-इंगलिश-डिक्शनरी | एम्० एम्० विलियम्स | लंदन | १९५१ ई० |
| लिंग्वि०—लिंग्विस्टिक सर्वे ऑफ् इंडिया (जिल्द-१, भाग-१; जिल्द ५, भाग २) | ग्रियर्सन | कलकत्ता | १९२७-१९३० ई० |
| रा० त०—राजतरंगिणी | | बंबई | |



| संक्षिप्त रूप पुस्तक का नाम | लेखक, संपादक | स्थान | वर्ष |
|---|---|---|---|
| व्यु० को०—मराठी-व्युत्पत्ति-कोश | श्रीकृष्णाजी पांडुरंगजी कुलकर्णी केशवजी भिकाजी धवळे | बंबई-२ | १९४६ ई० |
| शब्दा०—शब्दार्थ-चिंतामणि | सुखानंद-कृत | आगरा | १९२१ वि० |
| शाश्व०—शाश्वत कोश | | ओरियंटल बुक-एजेंसी, पूना | १९२९ ई० |
| शिव०—शिवकोश | श्रीशिवदत्त मिश्र | पूना | १९५२ ई० |
| संथा० डि०—संथाली-इंगलिश-डिक्शनरी | ए० कैम्पबेल | पोखुरिया, मानभूम | १८९९ ई० |
| संस्कृ० शब्द०—संस्कृत-शब्द-सागर | श्रीजीवानंद विद्यासागर | कलकत्ता | १९०० ई० |
| सुश्रुत०—सुश्रुतसंहिता | | | |
| स्कॉटिश०—स्कॉटिश नेशनल डिक्शनरी (तीन खंड) | डा० विलियम ग्रांट और डेविड डी० म्यूरिसन, एडिनबर्ग | | १९४१-५२ ई० |
| हला०—हलायुध-कोश | | सरस्वती-भवन, वाराणसी | २०१४ वि० |
| हला०— ” | थामस आफरेट | एडिनबरा | १८६१ ई० |
| हाब्स०—हाब्सन जाब्सन | कर्नल हेनरी युले | लंदन | १९०३ ई० |
| हिंदी उ०—हिंदी-उर्दू-कोश | श्रीरामचंद्र वर्मा | हिंदी-ग्रन्थ-रत्नाकर कार्यालय, बंबई | १९०३ ई० |
| हिंदु०—हिंदुस्तानी कोश | श्रीहरिशंकर शर्मा | आगरा | २००९ वि० |
| हिंदु० इंग०—हिंदुस्तानी-इंगलिश-डिक्शनरी | एस० डब्ल्यू० फैलन (डॉ० सूर्यकांत द्वारा संपादित) | | |
| हिं० मरा०—हिंदी-मराठी-व्यवहार-कोश | ग० र० वैशम्पायन | पूना | १९४९ ई० |
| हिं० श० सा०—हिंदी-शब्द-सागर | श्यामसुंदरदास आदि | ना० प्र० स० काशी | १९१६ ई० |

---

## अ

**अँइठा**—(सं०) शंख के समान एक कीड़ा। घोंघा(चंपा०-१)। [आबेष्ट, (संस्कृ०), ऐंठा—(हि० श० सा०)]


अँइठा

**अँइठी**-(सं०) (१) वह मजदूर, जो मिट्टी ढोते समय कुदाल चलानेवाले के पास रहता है (चंपा०-१)। (२) खेत के बीच का वह भाग, जहाँतक खोद कर मजदूर दूसरा 'बाहँ' आरंभ करता है (चंपा०-१)। [देशी, मिला०—आवेष्ट]

**अँकटा**—(सं०) गेहूँ, चना, मसूर, खेसारी आदि के दानों में मिलनेवाला घास की जाति का एक अनाज, जिसमें छोटे-छोटे गोल दाने होते हैं; इसकी दाल भी बनाई जाती है। (द० मुं०, हज०-१, पट०-४)। पर्या०—अँकरा, अँकरी (प० मुं०, शाहा०)। अदका (भाग-१)। [अँकटा < अकटा < अकतअ < अङ्कतक, मिला०—अक्कट (प्रा०; दे० को० ७६)]

**अँकड़उर**—(सं०) कँकरीली मिट्टी (शाहा०)। दे०—अँकड़ौर। [अँकड़+उर<अंकरपुर]

**अँकड़ही**—(वि०) दे० अँकड़ाह (बिहा० आज०)।

**अँकड़ा**—(सं०) (१) बड़ा कंकड़ (शाहा०)। (२) गेहूँ, जौ आदि में मिलनेवाला एक प्रकार का कंकड़। दे० अँकरा। पर्या०—गेंगटा—(द०-पु०), आँकड़ (भोज०, पट०)। [अंकुर]

**अँकड़ाह**—(वि०) वह मिट्टी, जिसमें कंकड़ हो (चंपा०)। पर्या०—अँकड़ही—(बिहा० आज०) [अँकड़+आह (प्र०)<अंकुर]

**अँकड़ी**-(सं०)(१) एक प्रकार की घास, जो पशुओं का खाद्य है (प०)। दे०—अँकरा। पर्या०—अँकरी (पट०-४)। (२) छोटा और महीन कंकड़ (बिहा०, आज०)। पर्या०—गेंगटी—(द० पु०) अँकड़ी (आज०)। इँकड़ी, (३) अनाज में पाया जानेवाला छोटा कंकड़। [देशी (?) मिला०—अंकुर]

**अँकड़ैल**—(वि०) कँकड़ीली मिट्टी—(सा०)। दे०—कँकराही। [अँकड़+एल<(इल)—(संस्कृ०)]

**अँकड़ौर**- (वि०) कँकड़ीली मिट्टी-(प०)। दे०—कँकराही। [अँकड़+और (प्र०)]

**अँकता**—(सं०) एक प्रकार की घास, जो पशुओं का खाद्य है (प० पट०, गया, द० पु०)। पर्या०—अटका, अकटा (द० भाग०), अँकरी, अँकड़ी (प०), खेसारी (गया, उ० प०), मिलौर (उ०-प०)। [अँकता<अकतअ< अङ्कतक, मिला० अक्कट (प्रा० सप०)—दे० को०—७६]

**अँकरहिया मटर**—(सं०) एक प्रकार की छोटी मटर (भोज० आज०)। [अँकर+हिया (प्र०) +मटर]

**अँकरा**—(सं०) गेहूँ में मिलनेवाला एक प्रकार का घासपात, (प०मुं०, शाहा०)। दे०—अँकटा। [दे०—अँकटा]

**अँकरी**—(सं०)(१) एक प्रकार की घास, जो पशुओं का खाद्य है (प०)। दे०—अँकता। (२) गेहूँ, जौ आदि में मिलनेवाला एक प्रकार का घासपात (प० मुं०, शाहा०)। दे०—अँकटा। [अकर+ई०<अँकरा, [दे०—अँकटा]

**अँकवार, अकवार**—(सं०) (१) दोनों भुजाओं के अंदर भर जानेवाली फसल का परिमाण। पर्या०—अकवारा, पँजा (पट०,


अँकवार

द०-पू० मुं०, चंपा०), अँकवार (आज०)। (२) दोनों भुजाओं से आलिंगन या अंक में लगाने की रीति, इस अर्थ में प्रायः भेंट शब्द के साथ समस्त रूप में प्रयोग होता है, यथा—अँकवार भेंटब, मिला०—अँकोर। [ अंकपालि, अंकमाल ]

**अँकुड़ा**—(सं०) मिट्टी में कोयला डालने या उलकाने के लिए व्यवहृत होनेवाली लोहे की छड़, जिसका अगला छोर टेढ़ा और दूसरी ओर मूठ-जैसा बना होता है, जो हाथ से पकड़ने लायक होता है (कृषि०, रो०)। पर्या०—कोलटारा (बिह०) [मिला० अंकुर, अंकुश ]

**अँकुदा**—(सं०) गेहूँ का नया अंकुर (उ०-प०)। पर्या०—अँकुर (भाग०-१) किल्ली, ढाभी (भाग०-१), सुइया (भाग०-१)। [ अंकुर ]

**अँकुरा**—(सं०) प्रथम-प्रथम जमीन से उगा हुआ पौधा। [ अंकुर ]

**अँकुरायल**—(वि०) वह अन्न, जिसमें नया अंकुर निकला हो (गया), अंकुरित। दे०—पुआरी। पर्या०—पनपा (पट०-४)। [अँकुरा+एल ]

**अँकुरी**—(सं०) (१) पकने के पहले भोजन के लिए कटा हुआ कच्चा अनाज (द० भाग०, चंपा०) दे०—गदरा। (२) पानी में फुलाया हुआ चना, जिसमें अंकुर निकल आया हो।

**अँकुसी**—(सं०) (१) पेड़ से फल तोड़नेवाली लग्गी के अंतिम छोर पर बाँधी हुई एक छोटी लकड़ी। पर्या०—कानी (मुं०-उ०-भाग०, पट०-४, चंपा०)। (२) हाथी के नियंत्रण के लिए महावत द्वारा प्रयुक्त लोहे का एक प्रसिद्ध हथियार, जिसको 'अंकुश' भी कहते हैं। [ अंकुश ]

अँकुसी

**अँखमुँदनी**—(सं०) मवेशियों की आँख ढँकने के लिए बाँस की कमाची का बना हुआ ढक्कन, जिसके ऊपर कपड़ा मढ़ा रहता है। पर्या०—पट्टर (औरं०), टप्पर (चंपा०), झोपनी (शाहा०), टोकनी—(पट०, गया), ओलवा (मुं०)। [ आँख+मुँदनी < अक्षि+मुद्रणी]



अँखमुँदनी

**अँखरा**—(वि०) ऐसा टोकरा, जिसके छेदों को बन्द करने के लिए मिट्टी और गोबर नहीं लगाया गया हो। (चंपा०-१, पट०-४, भाग०-१, गया) [ अक्षार=अ+क्षार (=क्षाल)=शुद्धि ]

**अँखवा**—(सं०) अन्न के दाने का आँख-जैसा वह स्थान, जहाँ से अंकुर निकलता है (द० प० शाहा०, भाग० १) दे०—आँख। [ अक्ष ]

**अँखिया**—(सं०) (१) अन्न का अंकुर (उ० मुं०), (पट०-४)। दे०—आँख। (२) अन्न के दाने का आँख-जैसा वह स्थान, जहाँ से अंकुर निकलता है (उ० मुं०)। दे०—आँख। पर्या०—अँखुआ (भाग०-१) (३) गेहूँ और चावल के आटे को मिलाकर तथा उसे गूँथकर और आँख की आकृति का पिंड बनाकर पानी में उबाला हुआ पीठा (पट०-४)। [अक्ष, अक्षि, अक्षिका]

**अँखियाव**—(सं०) अन्न के दाने का आँख-जैसा वह स्थान, जहाँ से अंकुर निकलता है (द० भाग०) दे०—आँख। [अक्ष, अक्षिका, अक्षीव]

**अँखुअइल**—(वि०) दे०—अँखुआइल।

**अँखुआ**—(सं०) (१) अन्न के दाने का आँख-जैसा वह स्थान, जहाँ से अंकुर निकलता है (पट०, पू० मुं०, भाग०-१)। दे०—आँख। (२) अन्न का अंकुर (पट०, भाग०-१, आज०)। दे० आँख। (३) चावल से निकला हुआ वह कण, जिसमें अन्न का कुछ अंश रहता है (चंपा०-१)। [ आँख+उआ < अक्ष, अक्षि ] (४) बाजरे का पहला अंकुर। पर्या०—सूआ, टिभिया (द० मुं०), सुइया (द० भाग०), अँखुआ, अँखुवा (आज०) अँखुआयल (वि०)=अंकुर फूटना। सुआयल (वि०)=अंकुर फूटना। [ अक्ष, अक्षि, अक्षिवत् ] [सुआ, सुअवा < सूँघना। (सुआयल=सुआ+एल-वि० प्र०)]

**अँखुआइल**—(वि०) (१) अंकुरित पौधा (शाहा०-१, चंपा०)। (वि०) (२) अंकुरता



(शाहा०-१)। [अँखुआ+इल (प्र०)< अँखुआ < अक्ष, अक्षि, अंकुर]

**अँखुआयल**—(वि०) वह अन्न, जिसमें नया अंकुर निकला हो (पट०)। दे०—पुआरी। पर्या०—अँखुअइल (भाग०—१) [ अँखुआ+एल (=इल – वि० प्र०) < अक्षिवत्]

**अँखौता**—(सं०) आगे की दोनों कानियों (शाखाओं) में लगी हुई धुरी, जिस पर लाठा लटकता है (द० मुं०, पट०-४)। दे०—अखौता। पर्या०—अखौता (भाग०-१) [ अक्षवत्, अक्षपट ]



अँखौता

**अँग डँग**—(सं०) दे०—अँग हुँग।

**अँगउँ**—(सं०) खलिहान में तैयार नये अन्न में से ब्राह्मण के लिए निकाला हुआ अंश (प०)। दे०—अँगहुँड तथा बिसुनपिरित। [ अग्राग्र ]

**अँगहुँड़ा**—(सं०) गृहस्थ के द्वारा ब्राह्मण के लिए अन्न में से निकाला हुआ अंश (शाहा०)।

**अँगरवार**—(सं०) तुरत कटे हुए अन्न के रखने का स्थान (शाहा०)। दे०—टोनियारी। [ अँगार∠ अपकाराग्र, अँगार+वार< अपकाराग्र-वाट ]

**अँगरा**—(सं०) (१) तेज पछवा हवा के कारण होनेवाला अनाज का एक रोग (पाला) (उ० मुं०, चंपा०, शाहा०)। पर्या०—भरका (भाग०, मुं०, पट०-४), झुरका=जमीन में लगा एक रोग (चंपा०)। (२) धान की फसल का एक रोग, इसमें धान का पौधा पीला हो जाता है और जलने लगता है (चंपा०)। [अंगार] टि०—इस रोग से बचने के लिए ढैंचे का पेड़ खेत में गाड़ दिया जाता है (चंपा०-१)।

**अँगरवाह**—(सं०) कोल्हू के लिए ऊख के लंबे-लंबे टुकड़े काटनेवाला व्यक्ति (प०)। दे०—कातू। [ अँगार+वाह< अपकाराग्र+वाह ] टि०—'वाह' या 'वाहा' 'हलवाहा' का संक्षिप्त है, जो दूसरे शब्दों के अंत में जुड़कर 'करनेवाला' आदि अर्थ में प्रयुक्त होता है—जैसे, चरवाहा=चरानेवाला, भैंसवाहा=भैंस चरानेवाला आदि।

**अँगवरिया**—(सं०) मजदूरी में नगद या अनाज न लेकर तीन दिन खेत के मालिक का हल चला लेने के बाद एक दिन के लिए उसी हल से अपना खेत जोतनेवाला हलवाहा। पर्या०—अगव-रिया, अँगवार (प०), बेगटा (भा०, चंपा०, मुं०, उ० पू० मुं०, आज०), तिसरी, तिसरिया। [अँग+वरिया (=वार) < अँगवार, अंकपाल]

**अँगवार**—(सं०) (१) दे०—अँगवरिया। (२) दवाई (दौनी) किए हुए अन्न की राशि में हल-वाहे का भाग (आज०)।

**अँगवारा**—(सं०) (१) सम्मिलित खेती में अपने-अपने हल-बैलों से बारी-बारी करके अपने खेत जोतनेवाले किसान (प०)। (२) दे०—अँगवरिया।

**अँगा**—(सं०) (१) एक प्रकार का मोटा धान, जो विशेषतया ऊँची जमीन में पैदा होता है और इसका भूक काला होता है (चंपा०-१, मुं०)। (२) फुरता, चपलता। [अंगम मो० वि० हि०]

**अँगारी**—(सं०) कोल्हू में डालने के लिए काटी हुई ऊख की टुकड़ी (द० प० शाहा०)। दे०-गँड़ी। [ अपकांड, अंगारिका ]

**अँगुरियावल**—(वि०) किसी फल की बतिये को उँगली दिखाना। किंवदंती ऐसी है कि इस तरह उँगली दिखाने से वह बतिया सूख जाती है (चंपा०-१)। [ अँगुर+इयावल (भा० वा० प्र०) = 'अंगुलीपति' के अर्थ में ]

**अँगेड़ीहा**—(वि०) ऊख की खड़ी फसल को काटनेवाला। पर्या०—गेंड़ुवहिया (उ० प०), चजवाहा (मुं०), पगारवाह (मुं०), पँगरवाह (मुं०), गेंड़हीसा (शाहा०), छोलवा (द०-प० शाहा०), केतरपार (पट०, गया), कतरपारा या पतरपारा (द० मुं०), पुरकट्टा या कटनिया (द० भाग०)। [अपकांड-वाह, (अँगेड़ी+हा)]

**अँगेर**—(सं०) बीज के लिए काटे गये ऊख के ऊपर (सिरा) का टुकड़ा, जो और भाग से ज्यादा-जल्दी उगता है (प०)। पर्या०—अँगेरा (गया), अगारी (पट०), अगारा (द० मुं०), आगा (द० भाग०) बधिया (मं० प्र०), फुनगी (उ० प० मुं०), अँगोर, अँगोरी (आज०)। [ अपकांड—कांड का अग्रभाग, अग्र, अंगारिका ] (२) चारे के

लिए काटा गया ऊख के ऊपर का हरा भाग (शा०, पट०-४) दे०—अँगेर। [अग्रकांड]

**अँगेरा**—(सं०) बीज के लिए काटे गये ऊख के ऊपर का (सिरा) टुकड़ा, जो और भाग की अपेक्षा जल्दी जमता है (गया)। दे०—अँगेर। [अग्रकांड]

**अँगेरी**—(सं०) (१) ऊख के ऊपरी भाग की पत्तियाँ। (२) ऊख के ऊपर का भाग। (३) चारे के लिए काटा गया ऊख के ऊपर का हरा भाग (गया, पट०, बिहु०)। —काढ़ना—(मुहा०) ऊख के सूखे और हरे पत्तों को अलग करके उसे साफ करना (बिहु०)। दे०—अँगेर। [अग्रकांड, अंगारिका]

**अँगेंडी**—(सं०) कड़ी मिट्टी काटने के लिए एक प्रकार का लंबा नोकदार फावड़ा (पट०-४)। दे०-खाबी, फौरा। [देशी]

**अँगोरा**—(सं०) गोयठे, लकड़ी आदि की आग का लहलहाता हुआ पिंड (चंपा०-मुं० ०-१, भाग०-१)। मुहा०—अँगोरा डरल—खिरमत में आग लगना (मुं०-१) [अंगार]

**अँचताहर**—(सं०) गुड़ बनाने के समय चूल्हे में आग झोंकनेवाला व्यक्ति। (द० मुं०, पट०-४, गया)। दे०-कानू। [अँचता+हर<अँच (ता-आगम)+हर<अर्चिहर]

**अँचवाहा**—(सं०) चूल्हे में आग झोंकनेवाला व्यक्ति (पट०,भाग०-१)। दे०—कानू। [अच+वाहा<अर्चिवाह]

**अँछिया**—(सं०) चूल्हे के ऊपर का छिद्र (मुँह), जिस पर ताव रखा जाता है (पट०-४, भाग०-१)। दे०—आँछी। [अर्चि, अक्षि]

**अँजुर**—(सं०) अन्न बोने के समय किसान की ओर से मजदूर को मिलनेवाला एक निश्चित (अंजलिमात्र) अन्नपरिमाण (शाहा०) पर्या०—अंजुरी (गया)। [अँजलि]

**अँजुटा**—(सं०) अन्न बोने के समय मजदूरी को दिया जानेवाला अंजलिमात्र अन्न का उपहार (भाग०-१)। [अंजलि]

**अँजुरी**—(सं०) (१) अनाज के बँटवारे में किसान द्वारा प्रति हल एक या दो बेर दिया जानेवाला अंश (शा०, पट०)। पर्या०—अँजुर (शाहा०) (२) दोनों हथेलियों को मिलाकर कटोरी जैसी बनाई गई आकृति, अंजलिपुट। (३) अन्न की राशि में से तौलते समय दोनों हथेलियों से दान देने के लिए निकाला हुआ अनाज। [अंजलि]

**अँजोर**—(सं०) उजाला [अवउज्ज्योतिर्, उज्ज्वल—(हि० श० सा०)]

**अँजोरिया**—(सं०) शुक्लपक्ष की रात, जबतक आकाश में चंद्रमा उदित रहता है (चंपा०-१)। पर्या०—अँजोरापाख-(भाग०) =शुक्लपक्ष; दे०—अँजोरिया [अँजोरिया' ईजोरिया <इन्दुज्योतिर् या ज्योतिष्, अँजोर< उज्ज्वल—(हि० श० सा०)]

**अँटकल**—(क्रि०) किसी सँकरे छेद में किसी चीज का बीच में ही रुक जाना (चंपा०-१, पट०-४, भाग०-१)।
[अँटक+ल=अ+टिक (ल)—(हि० श० सा०)]

**अँटकाइल**-(क्रि०)अँटकाना, फँसाना। अँटक+आइल (प्र०)<अटक]

**अँटकारल**-(क्रि०) पानी की गहराई का किसी चीज से अंदाज करना (चंपा०-१)।

**अँटकाव**—(सं०) रोक, प्रतिबन्ध (शा०-१)। उदा०—हमरा खेत में पानी के अँटकाव नइ छे।

**अँटकावल**—(क्रि०) अँटक किया का प्रेरणार्थक रूप, अँटकाना। (वि०) अँटकाई हुई।

**अँटल**—(क्रि०)—समाना, घुसना, ठीक-ठीक बैठ जाना। पहुँच जाना (मुं०-१, पट०-४)।

**अँटला**—(वि०)—समाया हुआ। ठीक आया हुआ। (चंपा०-१, भाग०-१)।

**अँटावल**—(प्रे० क्रि०) आगे चलनेवाले को छू लेना। घुसाना। आँट देना (मुं०-१)।

**अँटिया**—(सं०) (१) अँजोरा या बोझा से भी बड़ी फसल की राशि (आँटी)। पर्या०—पसही (चंपा०, उ० मु०—मैं०), दोमड़ा (द० प० शाहा०)। टि०—आँटी या अँटिये का परिमाण सर्वत्र एक-सा निश्चित नहीं है—यथा अरबी लोकोक्ति से स्पष्ट है—'कोढ़ि कटनिहार के मुँगर सन आँटी।' [हि०-आँटी—(हि० श० सा०)। आर्विका>आविड़का>आइड़िया>अँड़िया>अँटिया/अँटिया = चार जौ का एक परिमाण (को० वि० कि०)। पसही<प्रसृतिः। दोमड़ा<द्विमोट (मोट = बोझा-को० वि० कि०)]

(२) कटनी के समय प्रति हल किसान के द्वारा मजदूर को दिया जानेवाला एक निश्चित परिमाण में (आँटी-भर) धान (चंपा०)। पर्या०—मौगिन (पट०-४) दे०—बोझा।

(३) रोपने के लिए तैयार उखाड़े हुए बीजों के पौधों का पूला (बंडल) (सं० उ०, द०-पू०, भाग०)। दे०—आँटी [आर्विका] (४) अनाज निकालने के बाद पुआल की आँटी (बंडल)—(सं० द०, शा०,भाग०) दे०—पूला (५) घास, लकड़ी या किसी फसल आदि का बाँधा हुआ पूला या गट्ठा, जो दोनों हाथों से पकड़ा जा सके। (चंपा०-१, भाग०-१)। (६) आँटी, पूला, छोटा बोझा (मुं०-१)। [आर्विका]

अँटिया

**अँटियावल**—(क्रि०) (१) अँटिया का पूला बाँधना (मुं०-१, पट०-४)। (२) गायब या हजम करना। दे०—अँटिया। [अँटिया+वा<अँटिया<आर्विका]

**अँटियावल**—(क्रि०) घास, लकड़ी या धान आदि का बाँधा गया मुट्ठा (चंपा०-१, पट०-४)। [अँटिया+आवल<अँटिया<आर्विका]

**अँठिया**—(सं०) एक प्रकार का केला (दर०-१)। [आँठी+इया<अष्ठील]

**अँठियायल**—(क्रि०, भा० वा०) फल के भीतर के बीज का पुष्ट या कड़ा होना, आम आदि फलों में आँठी होना (मुं०-१, पट०-४)[अष्ठील]

**अँठिली**—(सं०) (१) आम की गुठली। (२) दे० अँठुली। [अष्ठीलिका]

**अँठुली**—(सं०) एक प्रकार की घास, जिसे पशु खाते हैं (गया)। पर्या०—अँठिली, आँठी (द० प० शाहा०, गया)। [आष्ठिल—(मिला०—अष्ठया आम्लतोयाम्-(मेदि०)]

**अँडड़**—(सं०) रेंडी का पौधा (उ० प० मैं०, द० भाग०)। दे०—रेंड। पर्या०—अंडी (भाग०-१)। [एरंड]

**अँड़ड़ी**—(सं०) रेंड का बीज (उ० प० मैं०, द० भाग०) पर्या०—अंडी (भाग०-१)।

**अँडरी**—(सं०) रेंड का बीज, जिससे तेल निकलता है। (उ० प० मैं०, द० भाग०)। दे०—रेंडी। [अँड़र+ई<एरंड]

**अँडा**—(सं०) रेंड़ी का पौधा। (मैं०, द० भाग०)। दे०—रेंड। [एरंड (संस्कृ०), अँडेरि (बं०)]

**अँड़ास**—(सं०) दे०—अड़ौस।

**अँड़िआवल**—(क्रि०) बैल के थक जाने पर उसके अंडकोष में खोंचकर उसे आगे बढ़ाना (शा०-१, पट०-४, भाग०-१) [अँड़ियाव+ल, आँड़+इयाव (ना० प्र० प्र०), आँड़<अण्ड]

**अँड़ुआ**—(वि०) बधिया न किये हुए बैल आदि पशु (मुं०-१)। पर्या०—आँड़ू (पट०-४, भाग०-१), अबीधा—(भाग०-१)। [आँडिक, अँडवान्]

**अँडी**—(सं०) (१) रेंड का पेड़, रेंड का बीज। (२) एक प्रकार का रेशमी कपड़ा, मैं०, द० भाग०, भोज०, मग०)। दे०—रेंडी [एरंड(संस्कृ०) अँडेरि (बं०)]

अँडी

**अँतरा, आँतर**—(सं०) धान की नालियों या पंक्तियों के बीच का स्थान। पर्या०—दीज (द० पु०), दौगर (पट०, गया०), पाहे (द० पु० मैं०) [अन्तरा>अँतरा>आँतर। पार्श्व>पाह>पाहे]

**अँदार**—(सं०)—अनार (चम्पा०-१) [अनार (फा०)]

**अँधड़**—(सं०) आँधी (दर०-१, पट०-४, भाग०-१ चंपा०, भोज०) पर्या०—अँधर (भाग०-१)। [अंध-(हि० श० सा०), अंधकार। अंधः> अंधा, अँधरी रात्रि (मैथ०)]

**अँधरी पटावन**—(सं०) ऊख की पहली सिंचाई (द० भाग०)। दे०—बकाढार पर्या०—भिखमंगी—(भाग०-१)। [अँधरी+पटावन]

**अँधियारी**—(सं०) मवेशियों की आँख का ढक्कन (पट०)। दे०—अनपट पर्या०—टोकनी (पट०-४), खोलमा (भाग०-१) [ अन्ध, अन्धकारी ]

**अँधेरी**—(सं०)—प्राय: माघ महीने में की जानेवाली ऊख की पहली कोड़नी (सा०, द० मुं०) पर्या०—अन्हरी, मुडनी (भाग० १)। दे०—अँधेरी कोरन।

टि०—संभवत: कृष्णपक्ष (अन्हरिया) में पहली कोड़नी के कारण इसे अँधेरी (अंध) कहते हैं। यह कोड़नी प्राय: ऊख उगने के पहले की जाती है, इसलिए भी संभव है।

**अँधेरी कोरन**—(सं०) प्राय: माघ महीने में की जानेवाली ऊख की पहली कमौनी (कोड़ाई)। पर्या०—चाळान (पट०), चळकन (गया, प०), अँधेरी, माड़नी (सा०, द० मुं०), अन्हरी कोरनी (भाग-१), मुडनी (द० भाग०)। सं० उ० में इसका कोई विशेष नाम नहीं है।

**अँवरा**—(सं०) एक प्रसिद्ध पेड़ का फल, जो दवा, मुरब्बा, अँचार आदि के काम में आता है (शाहा०-१)। दे०—औरा। [ आमलक ]

**अँवासा**—(सं०) मूठा या पूजा के बाद फसल की राशि (उ०-प०)। पर्या०—ओलहा (उ०-मुं०), आहुल, अहुरा (पु०-मं०) [देशी]

**अँसुआढार**—(सं०) बैलों का एक दोष। इसमें बैलों की आँखें लाल और मलिन रहती हैं तथा आँखों से आँसू गिरते रहते हैं। यह बैल अशुभ माना जाता है (पट०-१) [ अँसुआ + ढार < आँसु < अश्रु; ढार ढाल < धाल < √धल ? ]

**अउठिआवल**—(क्रि०) ढेंकी में किसी चीज को कूटते समय ओखल के बाहर गये हुए अन्न को भीतर करना (चंपा०-१)। [(अउठिआव + ल – अउठि + आवल < अवक्षमण), अउंठी < कोष्ठी, कोष्ठिका ]

**अउस**—(सं०) काफी गर्मी पड़ना और हवा का बंद हो जाना (चंपा० १)। [आकुल]

**अउसा**—(सं०) हवा का बंद हो जाना और काफी गर्मी पड़ना (चंपा०२), पर्या०—गुमसा (भाग०-१)। [ऊष्मा, ओष < √ उष दाहे]।

**अउसल**—(क्रि०) गर्मी के कारण किसी कच्ची चीज (खानेवाली चीज) का मुलायम होकर सड़ने लगना (चंपा०-१, पट०-४) पर्या०—अउसाइल, गुमसाइल (भाग-१)। [अउस + ल < अउस < ऊष्मा, ओष < √उष् ]।

**अकटा**—(सं०) एक प्रकार की घास, जो पशुओं का चारा है (द०भाग०)। दे०—अँकटा। पर्या०—अँकटा—(दर०-१); अटका (भाग०-१)। [अ + कटा < अकटा < अकता < अकतम्ब > अहलक, मिला० अकट (डी० की०—७६)।

**अकड़ी**—(वि०) बिना छाँटा हुआ चावल आदि (द० मुं०-१, चंपा)। पर्या०—एकड़ी (पट०-४), अकड़ी चाउर—(भाग०-१)। [अकड़ + ई > अकड़ < अकट < अकत < अक्षत, मिला० अँकुर ]।

**अकराह**—(सं०) बारीक कंकड़ी मिली हुई कड़ी मिट्टी (सं० प्र०, प०, द० मुं०)। कराही (द० पु० मं०)। [ अकरा + ह < अकरा < अँकुर ]

**अकरी**—(सं०) बिना साफ किया चावल। पर्या०—एकरी, एंकरी। [अकर + ई < अकर < अकट < अकत < अक्षत ]

**अकवार, अँकवार**—(सं०) दोनों भुजाओं के अंदर भर कर आने वाला फसल का परिमाण (द० पु० मं० चंपा०)। अकवारा पाँजा—(भाग-१) दे० पाँजा [अँकमाल, अंकपालि]

**अकवारा**—(सं०) दे० अकवार (भाग-१) [ अँक-माल, अँकपालि ]

**अकालगीर**—(सं०) एक प्रकार का धान, जो फागुन-चैत में बोया जाता है और अगहन में काटा जाता है (सा०)। दे० अकालवीर [अ + काल + वीर, अकालवीर < अ+काल + वीर < अकालवीहि ]

**अकालवीर**—(सं०) एक प्रकार का धान, जो फागुन-चैत में बोया जाता है और अगहन में काटा जाता है (पु० मं०)। पर्या०—अकाल-गीर (सा०), कालानीर (उ० पु० मं०) (यह केवल गंगा के उत्तर विशेषकर पूर्वी भाग में प्राप्त होता है।)
[ अ + काल + वीर < अकालवीहि ]

**अकासी**—(सं०) खेत से चिड़िया आदि को भगाने



के लिए किसी पेड़ में डोरी बाँधकर लटकाया हुआ ताड़ का पत्ता या टिनका टुकड़ा, जो डोरी खींचने से आवाज करता है। (द०-पु० मं०) दे०—डबडबवा। [ आकाशीय, अंकुश < अकसी < अकासी। ]

**अकाउत**—(सं०) पानी पटानेवाले लाठे की वह छोटी लकड़ी, जिसमें धुरी लगी रहती है तथा जिस पर लाठा बैठाया हुआ रहता है (शाहा० १) [अक + उत < अकुवत्। ]

**अखना**—(सं०) मछली पकड़ने के लिए पानी से कटा हुआ खोदा गया गड्ढा, जिसमें मछलियाँ कूद कर चढ़ तो जाती हैं, पर निकल नहीं सकतीं (चंपा०-१)। [ अ + खना, अख + ना < अक्ष (?) ]

**अखरा**—(वि०) १ बिना धोया कूटा हुआ (अन्न)। २ बिना घी लगाई हुई (रोटी) (शाहा०-१) [ अ + खरा < अ + क्षाल ]। ३ बिना साफ किया (छाँटा) पीसा हुआ जौ (पट०-४) दे० सूरी। पर्या०—अखरी (द० मुं०), अखरो (द० भाग०); आँखट (उ०-प० वि०, द० पु० मं०, भाग०-१)। [(अ + क्षाल), अ (सं०) + खरा (हि०)-( हि० श० सा०)]।

**अखरी**—(सं०) बिना साफ किए (छाँटा) पीसा हुआ जौ (द० मुं०) (दे०—अखरा) पर्या०—अखरो बिना किसोया हुआ (भाग०)। [अ + क्षाल।]

**अखरो**—(सं०) बिना साफ किया (छाँटा) पीसा हुआ जौ (द० भाग०)। दे०—अखरा पर्या०—अखरS—भाग-१ [अ + क्षाल > अखार > > अखरी (की वर्तनिक स्थानीय उच्चारणार्थ)]

**अखाड़ल**—(क्रि०) (१) किसी पशु द्वारा सींग से खाद या जमीन को कोड़ना (चंपा-१, पट०-४) (२) खेत की गहरी कोड़ाई करना (चंपा-१) पर्या०—अखलनवाही; इरS-(भाग-१; बिहार-भाग-१)। [ उखाड़ + ल < उत्खातन, < उत्खनन उत्खनन < उत् + खन्]।

**अखाड़ी कोड़न**—(सं०) ऊख की मुख्य कोड़नी, जो असाढ़ या आर्द्रा नक्षत्र में होती है। पर्या०—अदरा के कोड़नी, असाढ़ी कोड़न (प०), माथा (गया)। [आषाढ़ीय + कुद्दन (?) = कोड़न]

**असाढ़**—(सं०) आषाढ़, भारतीय वर्ष का चौथा और ग्रीष्म ऋतु का अंतिम मास, जून के अंतिम और जुलाई के आदि के १५ दिन। (इस मास की पूर्णिमा के दिन प्राय: उत्तराषाढ़ नक्षत्र पड़ता है, अत: आषाढ़ नाम पड़ा है।) पर्या०—आसाढ़। असाढ़ (भाग-१) [ आषाढ़ ] टि०—असाढ़ मास में ही धान की बोआई होती है, अत: इसका बहुत महत्व है। इस महीने में धान की बोआई होती है और धान रोपने के लिए खेतों को कोड़-कोड़ कर तैयार किया जाता है। सावन में धान की रोपनी प्राय: हो जाया करती है, कभी-कभी वर्षा की देरी से पुनर्वसु और पुष्य तक भी होती है। किंतु, धान का रोपा धान अधिक फलवान नहीं होता। असाढ़ मास की महत्ता तो सर्वलोकमान्य है जैसा कि आगली कहावत से प्रतीत होता है—
"जेकर बनल असढ़वा रे तेकर बारहो मास।"
—जिस किसान के खेत आषाढ़ महीने में तैयार हो जाते हैं उसके बारहो मास अच्छे ही रहते हैं।

**असाढ़ी**—(सं०) (१) आषाढ़ में बोयी जानेवाली मौसम की दूसरी खेती (सं० उ०)। दे० फागुनी। २—आषाढ़ में उत्पन्न होनेवाली फसल या घास आदि—(भाग-१)। [असाढ़ + ई < आषाढ़ीय]

**अखैता**—(सं०) आँखे की दोनों कामियों (शाखाओं) में लगी हुई धुरी, जिस पर लाठा लटकता है (गया, पट०)। दे०—अखौता [अक्षवत्, अक्षकूट]

**अखेद**—(सं०)—(गया०, पट०) दे० अखोता। दे०—अखौता [ अक्षवत्, अक्षकूट ]

**अखोन**—(सं०) (भाग-१)। दे० अखोना।

**अखोना**—(सं०) खलिहान में दौनी के समय पुआल या डंठल आदि को हटाने या झाड़ने के काम में आनेवाली एक लम्बी, जिसके अंतिमछोर में लोहे का काँटा आदि लगाकर उसे नुकीला बनाया जाता है। (पट०, गया, द० मुं०, भाग-१)।



अखोना

दे० अखोना पर्या०—अखानS (भाग-१)।

[ आलनन ( हि० शा० का० ), अक्षारिण = अक्ष + आरिण ]

**अखैन**—(सं०)—दे०—अखैना। पर्या०—खैना, अखेना ( पट०, गया, मुं० ), अखैन, अखैना ( द०-प० शाहा० ), टखैनी ( द० भाग० ), अखैनट—भाग-१, ऊखनी आ० )। [आलनन (हि० शा० का०', अक्ष+आरिण=अक्षारिण] ।

**अखैना**—(सं०) खलिहान में दौनी के समय भुआल, डठल आदि को हटाने या झाड़ने के काम में आनेवाली एक लकड़ी, जिसके अंतिम छोर में लोहे का टेढ़ा काँटा लगाकर या उसी लकड़ी की पतली ( करची ) शाखा को छोड़कर नोक बनायी जाती है।

**अखैला**—(सं०) वह धुरी जिस पर ढेकी काम करती है (पट०) दे०—अखौना। [अक्ष + कील]

**अखोतो**—(सं०) पानी पटाने के लिए गाड़े गये खंभे की दोनों कानियों (खाखावों) में लगी हुई धुरी, जिस पर लाठा लटकता है (द० भाग०)। दे०—अखौता। पर्या०—अखौतट—(भाग-१) [ अक्षतन्त्, अक्षकूट] ।

**अखौत**—(सं०) (१) ढेकी की धुरी। पर्या०—अखौता, मोंभि ( चंपा०, उ० पू० मैं० ) खोलनी (उ० पू० मैं०), डंडा (उ० पू० मैं०), रनकी ( पट० ), असखलाइ (द० भाग०), सारा ( द० प० शाहा० ) (२) ( सं० ) दे०—अखौता। (३) पानी पटाने के काम के लिए कुएँ में लगी चिरनी की धुरी, जिस पर चिरनी नाचती है। पर्या०—अखौता डंडा (चंपा०, द० पू० मैं०), सरना ( द० प० शाहा० ), टोना (पट०)। [अक्षतन्त्, अक्षकूट, ? अक्ष + ओत] ।

**अखौता**—(सं०) (१) वह धुरी जिस पर ढेकी काम करती है (पट०, सा०)। पर्या०—अखौता (गया), अखैला (पट०), मोंभि (चंपा०, उ० पू० मैं०), किल्ला (द० प० मैं०), डंडा (पू० मैं०)। (२) पानी पटाने के लिए गाड़े गये खंभे की दोनों कानियों ( खाखावों ) में लगी हुई धुरी, जिस पर लाठा लटकता है।

अखौता

(दे० अखौत) पर्या०—अखौत, अखोतो ( द० भाग० ), अखौता (द० मुं०), अखेता, अखेद् (पट० गया), मोंभि (चंपा०, गया), टोना (पट०)। [अक्षतन्त्, अक्षकूट] ।

**अगउड़**—(सं०) मजदूरों को दी जानेवाली अग्रिम मजदूरी (चंपा० १)। दे० फाजिल। अगावट (भाग-१) [अग्रहर, अग्रपालि, अग्रिम]

**अगड़न**—(सं०) दे०—अगार।

**अगड़ा**—(सं०) चारे के लिए काटा गया ऊख के ऊपर का हरा भाग (द० मुं०, भाग-१) दे०—अगेड़। [अग + ड़ा ∠ अग्रकाण्ड, अग्रशिखा]

**अगड़ा**—(सं०)— (द० भाग०)। दे०—बलकट। [अग + ड़ा ∠ अग्रकाण्ड] ।

**अगड़ौर**—(सं०) ( द० भाग० ) दे०—कातिक पर्या०—अगौर—(भाग-१)। [अग+ डौर ∠ अग्र+डौर, डौर ∠ डोल ∠ दोल्]

**अगड़ाई**—(सं०) दौनी में घूमनेवाला सबसे तेज बैल (पट०, द० मुं०, भाग-१) दे०—पाट। पर्या०—एकपुइँया (पट०-४)। [अग + ड़ाई ∠ अग्रदामिन्] ।

**अगदाइन**—(सं०)—(गया)। दे०—पाट। [अग+दाइन∠ अग्रदामिन्] ।

**अगदाएँ**—(सं०)— द० पू० मैं०)। दे०—पाट। [अग+दाएँ∠ अग्रदामिन्, अग्रदाम]

**अगदैयाँ**—(सं०) (गया)। दे०—पाट। [अग + दैयाँ ∠ अग्र + दाम, ( + दमिन)]

**अगनर**—(सं०) गृहदेवता ( कुलदेवता ) के लिए नए तैयार अन्न में से निकाला गया अंश (शाहा०)। दे०—अगौं। पर्या०—अग्रहर—(द० शाहा०)। [अग+नर ∠ अग्रपालि]

**अगरपाट**—सं०) नहर या नैन आदि का मुँह खोलकर जमीन की सतह से ऊँचे जलप्रवाह के द्वारा गुरुत्वाकर्षण से खेत की धारावाहिक सिंचाई ( द० प० मैं०, चंपा० )। दे०—बहटा। [ अगर + पाट—देशी (?) ]

**अगरबन्नू**—(सं०) काटने के लिए तैयार ऊख का पौधा (पट०)। पर्या०—मरेरबन्नू (गया), ठाँइ (द० पू०) (अन्यत्र कोई विशेष नाम नहीं है)। [अगर+बन्नू ∠ अग्र + वन्य (?)] ।

**अगरा**—(सं०) बीज के लिए काटे गये ऊख के



ऊपर (सिर) का टुकड़ा, जो और भाग की अपेक्षा जल्दी उगता है (पट०-४)। दे०—डीरी। पर्या०—छिप (भाग-१)। [ अग्र, अग्रकाण्ड ] ।

**अगरी**—(सं०) बोझों की कतार (चंपा०—१)।

**अगला**—(सं०) धान के डंठल को छोड़कर केवल बाल की कटाई (चंपा०, गया)। दे०—बलकट। [अग्र्‌] ।

**अगलो**—(सं०) बाँध की पुलकी की ओर का हिस्सा (चंपा०-१)। पर्या०—अगला (भाग०-१)। [ अग्र ] ।

**अगवड़**—(सं०) १—हलवाहे को अगाऊ (अग्रिम) दी जानेवाली मजदूरी (प०)। पर्या०—अगवार अधार (भाग०-१); अगौरी (द० प० मैं०), हरौरी (उ० प० मैं०), लगुआ ( सामा० )। [अग + वड़ < अग्रभृति, अग्रवलि ( बलि= भाग, अंश, भोजन, अन्न)]। २—अगाऊ (अग्रिम) मजदूरी लेकर काम करनेवाला मजदूर, (उ०प०)। पर्या०—अगवड़जन ( उ० पू० ), लागोवा (द० भाग०), कमाई (प०), कनियाँ (पट०, गया, द० मुं०), लगुआजन पहले से लिये हुए ऋण को चुकता करने के लिए काम करनेवाला मजदूर। खटौवार (भाग०-१) [अग्रबलि]

**अगवड़जन**—(सं०) (उ० प० )। दे० अगवड़। [अग + वड़ + जन < *अग्रभृति + जन, अग्रबलि+जन] ।

**अगवन**—(सं०) अन्न के बीज पर दिया जानेवाला सूद (द०-प० शाहा०)। दे०—डाढ़ी। पर्या०—ड्योढ़िया ( पट०-४ ), सवैया, दोबरा, डेढ़िया ( भाग०-१ )।

**अगवन**—(सं०)— (शाहा०)। दे०—फाजिल। [अग + वन < अग्रपण, अग्रिमान्न] ।

**अगवर**—(सं०) ओसाने के समय हवा में भूसा के साथ उड़ा हुआ अनाज (द०, पू०, पट०-४)। दे०—अगवार। [अगवर < अपकर ?] ।

**अगवरिया**—(सं०) दे०—अँकवरिया।

**अगवार**—(सं०) (१) फसल के बोझों को हटाने पर खलिहान में पड़ा हुआ अनाज (सं० उ०—सामा०), पर्या०—लहार (भाग०-१), अगवार, अगवारी (प०)=ओसाने के समय हवा में भूसा के साथ उड़नेवाला (निष्फल = बेकार) अनाज। भाठ (सं० उ०-सामा०), तरी (सा०, मं० उ०)। [ अपकर ]। (२) घर के सामने का भाग (चंपा-१)। (३) खेतिहर मजदूर के लिए खलिहान से निकाला हुआ अन्न का भाग (चंपा०-१)। [ अग्र + वाट = (स्थान) ] ।

**अगवार, अगवारी**—(सं०) ओसाने के समय हवा में भूसा के साथ उड़ा हुआ अनाज (प०)। पर्या०—अगाड़ ( चंपा०, पट०, गया ), अगवर (द०-पू०)। [ अपकर ] ।

**अगवारी**—(सं०) दे०—अगवार।

**अगवासा**—(सं) घर के आगे की जमीन (शाहा०-१)। [अग + वासा < *अग्र + वास]।

**अगस्त**—(सं०) एक प्रकार का लंबा वृक्ष, जो शरद् ऋतु में फूलता है और जिसका फूल सफेद होता है (पट०-१)। [ अगस्त्य ] ।

**अगहन**—(सं०) मार्गशीर्ष, भारतीय वर्ष का नवम और हेमन्त ऋतु का पहला महीना। (प्रायः नवम्बर के अंतिम और दिसम्बर के आदि के पंद्रह दिन)। इस मास की पूर्णिमा के दिन मृगशिरा नक्षत्र का उदय हुआ करता है, अतः इसका नाम मार्गशीर्ष भी है। (मंगसर सं०)< मार्गशीर्ष)। कभी इस महीने के बाद से वर्षारंभ होता था, इसलिए इसे आग्रहायण (अग्रे हायन-स्य = इसके आगे वर्षारंभ होता है।) कहते हैं (सर्वत्र)। [*आग्रहायण(< अग्र+हायन)> अगहन ]।

**अगहनिया**—( वि० ) (शाहा०-१)। दे०—अगहनी। [ अगहन + इया < अगहन < आग्रहायण < अग्र+हायन ] ।

**अगहनी**—(सं०)-(१)अगहन महीने में होनेवाला धान या अन्य फसल (चंपा०-१, पट०-४,भाग०-१)। (२) अगहन महीने में कटनेवाली फसल (धान) (पट०-१; भाग०-१ आदि)। [ अगहन+ई< *आग्रहायणीय] ।

**अगहनुआ**—(सं०)-(१) वह उड़द, जो अगहन में फलती है (सा०, चंपा०)। दे०—तरही। यौ०—अगहनुआ कुट्टी—अगहन मास में की जानेवाली खावन, भूसा आदि की कुटाई (भाग०-१)। [ अगहन+उआ (वि० प्र०) ] ।

जिसमें धान की फसल बोई गई हो, किंतु फसल अभी तक हरी-भरी न हो पाई हो। (शाहा०)। [ अड़न + ल < अड़क (?)] ।

अड़कल—(वि०) अड़का हुआ। दे०—अड़कल।

अड़गड़ा—(सं०) अपराधी मवेशियों को बाँध देने का सार्वजनिक स्थान (मुं०-१, भाग०-१)। पर्या०—फाटक, काँजी-हाउस। [अड़+गड़ा < आड़+घर] ।

अड़गड़ा

अड़गुड़ाह—(वि०) ऊँची-नीची, टेढ़ी-मेढ़ी, ऊबड़-खाबड़ जमीन। [ देशी ] ।

अड़हुल—(सं०) एक प्रकार का फूल, जो लाल रंग का होता है (दर०, पूर्णि०-१)। पर्या०—अड़हुल (पट० ४), अड़उल (भाग०-१, ओड़उल (चंपा०)। [ ओड्रपुष्प ] ।

अड़रनेवा—(सं०) एक प्रकार का प्रसिद्ध फल, पपीता (दर०, पूर्णि०-१)। पर्या०—पपीता, रड़मेवा (भाग०-१, चंपा०)। [एरंड+मेवा] ।

अड़ार, अँड़ास—(सं०) कुएँ के मुँह का वह भाग, जहाँ पानी गिराते समय मेंड़ उभर जाता है (कहीं-कहीं यह लकड़ी का बना होता है)। ( पट०-४, गया, भाग०-१, भाग०-५, मैं०-२ चंपा०)। [ मिला०- अड़ेल (सं०) = (मुकना, रोकना), अड़ (प्रा०) = कूप, कूप के पास का गर्त्त, तट ( पा० स० म० ) ] ।

अड्डा—(सं०) जंगल में पशुओं के रहने के लिए बनाई गई पलानी (गया)। दे०—पाला। [ अड्डा, मिला०-√अड (उद्यमे), √अट्ट, (अभियोगे), √अल (भूषणपर्याप्तिवारणेषु); अड्ड (प्रा०) = रोक, जो आड़े आता हो, बाधक होता हो ( पा० स० म० ); अड्डा (संता०) = चरागाह में पशुओं को बैठाने की जगह (संता० कि०)] ।

अड़ान—(सं०) जंगल में पशुओं के रहने के लिए बनाई गई पलानी। (पट०, शाह०)। दे०—पाला। पर्या०—अड़ान (पट०-४)। [*आलान, √अड (उद्यमे) √अल (भूषणपर्याप्तिवारणेषु) अडिङ्ग (नें०) = रुकना, ठहरना (नेपा०) अड्डा। (संता०) = चरागाह में पशुओं को बैठाने की जगह (संता० कि०)। अड्डान, अड्डार (शाह०)] ।

अड़ानी—(सं०)—(१) कुदाल के बेंट के नीचे वाला नोंकदार अंतिम अंश। दे०—कुदा। (२) ढेंकी चलाते समय सहारे के लिए हाथ से पकड़ा जानेवाला बाँस या लकड़ी का टुकड़ा, जो दो खम्भों के बीच बँधा रहता है। ( पट०-४, द० मुं०) दे०—अलम। [*आलान, अड़ + आनी < *अर + आनि ] ।

अड़नी

अड़ार (सं०) (१)—( शाहा० ) दे०—अड़ान और पाला। (२) चरागाह के लिए छोड़ी गई जमीन (शाहा०)। दे०—परती। पर्या०—गोचर। [ अड्डा (संता०) = चरागाह में पशुओं के बैठाने की जगह (संता० कि०) ] ।

अड़ाव—(सं०) रुकावट (शा०-१)। [मिला०—√अड (उद्यमे), आलान] ।

अड़ीया—(सं०) ( मुं०-१ )। दे०—अँड़िया। [अड़ (=बांध) + ईया < अरत्नवान्; (संस्कृ०) अड्‌डा (नें०)] ।

अड़ुआ बैल—(सं०)—बड़ा-बड़ा, लगभग दो-ढाई सेर तक का फलनेवाला बैल—(पट०-१)। [अड़ुड़ + वा + बैल < (अड़ाई) अर्द्ध + द्वि + बिल्व ] ।

अड़ुवल—(सं०)—(भाग०-१)। दे०—अड़हुल।

अड़ाहुल—(क्रि०)—खेत को बार-बार जोत-कोड़कर तैयार करना (दर०, पूर्णि०-१)।

अढ़ैया—(सं०) ढाई सेर का बटखरा ( बिहु०, हरि०, रां०)। [ अर्द्ध+द्वि ] ।

अतार—(सं०) एक प्रकार का कन्द, जिसकी तरकारी बनती है (द० च०)। दे०—अलार। [अतार < आलार, आला (आलु) + र ] ।

अदंत—(सं०) वह बाछा, जिसके दूध के दाँत न टूटे हों और नये दाँत नहीं निकले हों, किंतु जोतता (मु०, दर०, पूर्णि०-१, भाग०-१)। दे०—पदंत। [ अ + दन्त ] ।

अदरक—(सं०)— दे०—अदरख। [ *आर्द्रक (संस्कृ०), आदु (नु०) आलें (मरा०) ] ।



अदरख—(सं०) एक प्रकार का कंद, जिसका उपयोग मसालों और औषधों में होता है। यह तीता होता है। पर्या०—अदरक, आदी, आद, (द०-मु० मैं०, भाग०-१)। [आर्द्रक (संस्कृ०), आद (नु०), आलें (मरा०) ] ।

अदरा—(सं०) छठा नक्षत्र, आर्द्रा। ( पट०-४, चंपा०, भाग०-१) दे०—अदरा।

टि०—आर्द्रा नक्षत्र की वर्षा फसल के लिए नितान्त आवश्यक मानी जाती है।

कहा०—अदरा धान के बोए जाही।

दुख के मार निकाल जाही ॥

—आर्द्रा नक्षत्र में यदि धानी धान बोया जाय तो आप लाठी मारकर दुःख को मार भगाएँ।

[ < *आर्द्रा (संस्कृ०), आर्द्रा (मरा०) ]

अदरा के कोढ़नी—(सं०), दे०—असाढ़ी कोढ़नी। [ अदरा + के + कोढ़नी—गो० ] ।

अदरा कोरन—(सं०)—(चपा०, द०-मु०)। दे०—असाढ़ी कोरन। [अदरा + कोरन—गो० ] ।

अदरिया—(सं०) एक प्रकार का आम, जो आर्द्रा नक्षत्र में पकता है ( पट०-१ )। [अदरि + या (प्र०) < *आर्द्रा] ।

अदलाई-बदलाई—(सं०) परस्पर आदान-प्रदान ( पट० ४, भाग०-१, चंपा०)। [अदलाई + बदलाई,—पदस्त की आवृत्ति, अदला-बदल- (मरा०)] ।

अदार—(सं०)—(१) वह बैल जो काम में कभी न सके (मैं०, शाहा०, द० भाग०)। पर्या०—अदारी, औदार (पट०, गया), अधी (द० मुं०)। (२) वह बैल, जिसे अभी तक हल में नहीं लगाया गया हो (चंपा०, भाग०-१)। [अदार (संता०) = नाँद; आदुत = अ + √दृ + त, उदार < उद् + आर (कील, रस्सी) < उद्गत + आर (=बंधन या सीमा से पार)] ।

अदारी—(सं०)—दे०—अदार।

अधकचु (वि०)—अधपका फल (चंपा०-१, पट०-४, भाग०-२)। [ अध + कचु, अर्धाकच्चा (मरा०), अधकचो (नें०) ] ।

अधकड़ किस्त—(सं०)—(द० भाग०, भाग०-१)। दे०—अधबर। [अध + कड़ + किस्त, अर्ध + कर (संस्कृ०) + किस्त (फा०)] ।

अधकर—(सं०)—(गं० उ०)। दे०—अधबर। [ अध + कर < *अर्धकर ] ।

अधकर—(सं०) भूमिकर में से अर्धकालिक चुकती (किस्त)-(गं० उ० भाग०-१)। पर्या०—अधकर, (गं० उ०)। अठनिया, अढ़की (साभा०), अधकड़ किस्त (द० भाग०)। अध + कर = *अर्ध + कर] ।

अधन्नी—(सं०) प्रतिमास दो पैसे प्रति रुपये सूद की दर ( द० मु० भाग०-१)। दे०—टकही। अध + अन्नी = आध (< अर्ध) + आना ] ।

अधपइ, अधपई—(सं०) आधा पाव या दो छटांक भार का बटखरा (भोज०, मग० शाह०)। दे०—अधपौआ। [अध+पइ < आध+पाइ < *अर्धपाद]

अधपकू—(वि०) फसल की अधपकी बाल (गया, भाग०-१, चपा०-१)। दे०—हरमाइल। पर्या०—हॅमाइल (द० भाग०) हमहाइल (चंपा०) [ अर्धपक्व ] ।

अधपौआ—(सं०) आधा पाव या दो छटांक वजन का बटखरा (रां०)। पर्या०—अधपइ, अधपई (भोज०, मग०, शाह०)। [अध + पौआ √ *अर्धपाद] ।

अधबटिया—(सं०) भावली या जिनस जमीन की उपज में से किसान और जमींदार के बीच आधे-आध की बटाई (चंपा०, द०-मु०)। दे०—अधिया [ अध + बटिया (= बटाई) < अर्ध + वंटन ] ।

अधबटैया—(सं०) ( पट०, गया, भाग०-१ ) दे०—अधिया [अध + बटैया] ।

अधबलिया—(सं०) धानी का एक हिस्सा (दर०, पूर्णि०-१)। पर्या०—अधबलवा [अध + बलिया < *अर्धवलय] ।

अधभरी—(सं०) वह धान जिसके दानों में चावल पूर्णतया विकसित नहीं होते, बल्कि आधा भरा हो जाता है (द० मुं० भाग० १) [अध + भरी] ।

अधमना—(सं०) आधे मन का बटखरा। आधा मन बीस सेर का होता है; अतः इसे 'बिसौरा' भी कहते हैं ( बि०, हरि०, रां० )। [अध + मना < *अर्ध + मान, मानक (?)] ।

अधरसा—(वि०)—(शाहा०) दे०—अधरसा। [अध + रसा < *अर्ध + रस] ।

**अरजुन**—(सं०) एक वृक्ष-विशेष, जिसकी छाल दवा के काम में आती है (शाहा०-१)। [अर्जुन]

**अरजल्ल**—(वि०) उपार्जित (चंपा०-१, पट०-४, भाग०-१)। [अरज+ल (प्र०) < √अर्ज]

**अरद्‌रा**—(सं०) छठा नक्षत्र, आर्द्रा, यह आषाढ़ के कृष्णपक्ष में पड़ता है। वि०—बिहार में सामान्यतः आषाढ़ में आर्द्रा नक्षत्र में धान बोया जाता है और विश्वास किया जाता है कि इस नक्षत्र में बोने से धान की प्रचुरता, पुनर्वसु नक्षत्र में बोअने वाले या बाँसही की अधिकता और पुष्य में बोने से सर्वथा अभाव होता है, जैसा कि निम्नांकित कहावत से ज्ञात होता है—

"अरदरा धान, पुनरवस पैया,
गेल किसान, जे बोवे चिरैया।"

प्रायः धान पूस (पौष) महीने में काटा जाता है। बिहार के किसान आर्द्रा नक्षत्र की वर्षा पर बहुत अधिक निर्भर किया करते हैं। इस नक्षत्र में वर्षा होने का अर्थ है कि धान की फसल अच्छी होगी। अतएव, इसके नाम पर कई कहावतें प्रसिद्ध हैं—

"आदि न बरसे अरदरा हस्त न बरसे निदान।
कहहिं भाक सुनु भिलवरि भये किसान पिसान॥"

यदि आर्द्रा-नक्षत्र के आरंभ में और हस्त-नक्षत्र के अन्त में वर्षा नहीं होती है, तो भाक कहते हैं—हे भिलवरि! सुनो, किसान पिस जाते हैं।

"चढ़त बरसे अरदरा उतरत बरसे हस्त।
कतेक राजा डाँड़े, रहे अनंद गिरहस्त॥"

यदि आर्द्रा-नक्षत्र के आरंभ में और हस्त के अंत में वर्षा हो जाती है तो राजा की ओर से मालगुजारी कितनी भी क्यों न हो जाय, गृहस्थ (किसान) प्रसन्न ही रहेगा।

"अरदरा बरसे सब सिझुठी।
एक जवास पतर बिन भौ॥"

यदि आर्द्रा में वर्षा होती है तो सभी फसल अच्छी होती है, केवल जवास (एक प्रकार का कँटीला पौधा) ही पत्रहीन हो जाया करता है। पर्या०—अद्रा। [आर्द्रा]

**अरदवी**—(सं०) एक प्रकार का कंद, जो छोटा, लंबा, लसदार और खाज करनेवाला होता है तथा जिसकी तरकारी बनती है (उ०-मुं० मैं०)। दे०—अरुई। [आलुकी (संस्कृ०), आलुई (प्रा०), कोचू, कच्चू (बं०), आलु, अलवाचा काँदा (मरा०), अलवी (गु०), राव आलु, अरवी, कचालु (पं०), शिमक, किंवहनु (ता०), चमकुरा (तें०)]

**अररा**—(सं०) नदी का ऊँचा किनारा। दे०—करारा। पर्या०—आरार (पट०-४)। [आर =तट (हि० श० सा०)]

**अरवा**—(सं०) बिना उबाले हुए धान को सुखाकर कूटा गया चावल, जो पवित्र और शुद्ध मानकर देवादि विषयक कार्य में व्यवहृत किया जाता है (भाग०-१, चंपा०-१, पट०-४)। दे०—चाउर। [अ + रवा =(लावना)=जलाना, भूनना (हि० श० सा०), मिला०—अपूर्व=देवादि पर अर्पित करने योग्य]

**अरार**—(सं०)-(१) नदी का ऊँचा खड़ा किनारा (प्रायः सर्वत्र)। (२) पानी सूख जाने के बाद बाँगर जमीन का फट जाना (चंपा०-१)। दे०—करारा। [आर (हि० श० सा०), मिला०—आर=किनारा, अरार=नदी का ऊपर का तट। टेकाड़ (मरा०)]

**अरारि**—(सं०) दे०—करारा।

**अरिखन**—(सं०) ऊँची-नीची और ऊबड़-खाबड़ जमीन (ब० भाग०)। दे०—बीहड़ [अरएय (?)]

**अरिया**—(वि०) अगल-बगल के खेतवाले। किसी व्यक्ति के खेत की बगल में जब दूसरे का खेत रहता है, तब दोनों 'अरिया' कहलाते हैं (मुं०-१, चंपा०)। पर्या०—अरियापरोस (पट०-४, भाग०-१)। [आर = खेत की मेड़+इया (प्र०)]

**अरियापरोस**—(वि०)-(पट०-४)। दे०—अरिया।

**अरुआ**—(सं०) बैल, भैंस आदि को हाँकने के लिए बनी छड़ी के अन्त का नुकीला काँटेदार भाग। दे०—अरई। [अरुन्तुद]।

**अरुआ**—(सं०) अरुई की जाति का लम्बा, मोटा कंद, जिसकी तरकारी बनती है। दे०—अरुई। पर्या०—कंद्रा (पट०-४)। [आलुक, आलुकी]

**अरुई**—(सं०) एक प्रकार का कंद, जो छोटा, लंबा, लसदार और खाज करनेवाला होता है तथा जिसकी तरकारी बनती है। पर्या०—अरदवी (उ०-मुं० मैं०), पेकचा (द०-प० मैं०)



पेकची (शाहा०), पेचकी (गया, शाहा०), अलती (ब० भाग०), अरुई (भाग०)। कच्चू, अरुआ, कंदा, कच्चा=अरुई का बड़ा भेद। [आलुकी (संस्कृ०), आलुई (प्रा०), कोचू, कच्चू (बं०), आलु, अलवाचा काँदा (मरा०), अलवी (गु०), राव आलु, अरवी, कचालु (पं०), शिमक, किंवहनु (ता०), चमकुरा (तें०)]

**अरैया**—(सं०)-(१) धान के पौधे का एक रोग (ब० मुं०)। पर्या०—पोचारी (पु०)। (२) पानी में होनेवाली बिना पत्तों की एक घास, जिसे पशु खाते हैं (पट०-४)। [देशी]

**अरौ, अरौआ**—(सं०) हलवाहे का छोटा डंडा या छोटा पैना, जिसकी नोक में बैलों के पुट्ठों पर गड़ाने के लिए लोहे की पतली कील लगी रहती है (मुं०-१, पट०-४, भाग०-१)। [अलातक, अरुंतुद]

**अरौआ**—(सं०)-(१) पशु को हाँकनेवाली छड़ी के अन्त का नुकीला काँटेदार भाग (पट०, ब० मुं०)। दे०—अरई। [अलातक, अरुंतुद] (२) हेंगा खींचने के बरहे (रस्सी) की जगह काम में आनेवाली बाँस की लग्गी। दे०—कुम्ही।

**अरंहो**—(सं०) भैंसा को पुकारने का शब्द (गा०-१, पट०-४)। पर्या०—अर्‌र्‌है (भाग०-१, चंपा०)।

**अर्‌रा**—(सं०) एक प्रकार का चौड़ा बड़ा दाँतदार औजार, जिससे लकड़ी काटी जाती है (ग० ब०)। दे०—आरा। [आर]

**अर्राहट**—(सं०) वृक्ष के गिरने के समय की आवाज (चंपा०-१, पट०-४)। [अनु०]

**अर्‌र्‌है**—(सं०)-(भाग १, चंपा०)। दे०—अर्‌र्‌हो।

**अर्हारल**—(वि०) किसी को कोई काम करने के लिए कहना (चंपा०-१, पट०-४)। [अर्ह+आरल (प्र०) अर्ह<अर्घ< अर्थ (?)]

**अलंग**—(सं०)—(१) जल के बचाने या बहाव से संबद्ध समतल भूमि से ऊपर उभरा हुआ बाँध। दे०—पिंड। (२) दो चहारों या जलाशयों के बीच में उठाया गया किनारा या मेंड़ (पट०)। दे०—मरीआं। (३) सामान्य भूमि से ऊँची उठी हुई खेतों की सीमा, मेंड़ (पट०, गया, ब०-म०)। दे०—आर। (४) शरीर का एक अंग। हिस्सा। भाग (मुं०-१, पट०-४, भाग०-१, चंपा०)। [अ+लंग< अवलम्ब्‌;—मिला०—"हिरण्यं वपुषे प्रार्णेऽवलम्बो मध्यलम्बयोः"—(अने०)। "अवलम्बोऽलियां मध्येऽपि स्याल्लम्बमात्रके"—(मेदि०)। अलङ्ग्य=अलङ्घनीय; सीमा]

**अलगरा**—(सं०) पक्का पका या मारा गया हुआ ज्वार, मकई, बाजरा आदि (गया)। दे०—मलियाएल। (वि०) सामान्य अर्थ में उठा हुआ या उभरा हुआ। [अ+लग+रा (प्र०)=न लगा हुआ, निष्कासित]

**अलगा**—(सं०) डंठल के बिना ही केवल बाल की कटाई (ब० भाग०)। दे०—बलकट। [अ+गला]

**अलगनी**—(सं०)-(१) फसल उखाड़ने का काम (मुं०-१, भाग०-१)। (२) कपड़े टाँगने या रखने की रस्सी या बाँस (पट०-४, भाग०-१)। पर्या०—अरगनी (चंपा०)। [अ+लग+ना (प्र०)+ई (प्र०)< अवलग्न (?)]

**अलगावल**—(क्रि०) किसी चीज का बोझ, दूसरे को, किसी के द्वारा उठाया जाना (चंपा०-१, पट०-४, भाग०-१)। [अ+लगाव+ल (धा० प्र०)]

**अलगी**—(सं०) वह हलकी जमीन, जो अपनी उर्वरा-शक्ति को चुकी होती है (ब०भाग०)। दे०—ऊसर। [अ+लग+ई]

**अलगोजा**—(सं०)—(१) बाँस के कोपल का ऊपरवाला भाग (चंपा०-१)। (२) वह बाँसुरी जो सामने से फूँककर बजाई जाती है (चंपा०-१)। [देशी]

**अलठी**—(सं०) एक प्रकार का कंद, जो छोटा, लंबा, लसदार और खाज करनेवाला होता है तथा जिसकी तरकारी बनती है (ब० भाग०, भाग०-१)। दे०—अरुई। [मिला०-आलुकी]

**अलपजिया**—(सं०) थोड़ा जानेवाला पशु (द०-मुं० मैं०)। दे०—तिखोराह। [अलप+जिया< अल्पजीव, अल्पजिह्व]

**अलान**—(सं०) हाथी को ऊपर चढ़ाने का बंगल। पर्या०—पाँड़ा (मुं०-१, पट०-४, भाग०-१, चंपा०)। [आलान, आलंबन]

आंदी—(सं०)—दे०—अदरख। [आर्द्रक]

आंदीपक—(सं०) एक प्रकार का आर्य पौधा ... दे०—कंद, चोकन्दर। [आर्द्री+पक]

आधंआध—(सं) किसी आसामी का संपत्ति के आधे भाग का अधिकारी (शाहा०, भाग०-१)। दे०—अधिया। [आधे+आध<अर्धार्ध]

आन—(सं०) कोठी या बखारी का वह मुँह, जिससे अन्न निकाला जाता है (भाग० १)। पर्या०—आनरा, आपन, मोहरा (पु० मं०, पट० ) मुँह (मं० उ०), मुखा (पट० ४)। [आनन, अन्नायन]

आना—(सं०)—(भाग०)। दे०—आन। [आनन, अन्नायन]

आपत—(सं०) (१) बाढ़, वर्षा आदि के कारण नदी आदि में हुई जलवृद्धि (पट०, भाग०-१)। दे०—बाहर। (२) कष्ट, विपत्ति। [आफत (अ०), मिला०—आपद् (संस्कृ०)]

आबपाशी—(सं०) सिंचाई (शा०-१)। पर्या०—आपासी (पट०-४)। [आब+पाशी (फा०)]

आबादी—(सं०) खेती या वह भूमि, जिसमें खेती होती है। पर्या०—आबादी (पट०-४, भाग०-१)। [आबाद+ई (फा०)]

आभा—(सं०) फावड़ा—जैसे पतलवाली लकड़ी की बनी चीज, जो खेत में पानी पटाने के काम में आती है (पं० ब०)। दे०—हथा। पर्या०—चाँड़ (का०-१), छिवा (भाग०-१)। [मिला०—आशोभ — आभोशो पत्रबहुव्रल पूर्वोत्संवत्सरेत्रि—(वैदि०) आभि—नाव में से जलादि के निष्कासन के लिए लकड़ी का कुदाल जैसा आकार। "अभि: स्त्री काष्ठकुद्दाल:—(अमर)" ]

आभा

आभी—(सं०) कड़ी मिट्टी काटने के लिए नोकदार मजबूत एक प्रकार का फावड़ा (गया) दे०—कोना। पर्या०—अँगेठी (पट०-४)। [आ+भिद्=बलपूर्वक काटना—मिला०—अभ्रि =काष्ठ-कुदाल ]

आम—(सं०) एक प्रकार का प्रसिद्ध फल (बिहा०)। [आम्र]

आम के बगैचा—(सं०) आम का बागीचा। (भाग०-१)। पर्या०—गाछी (मं०, भाग०-१)। [आम+के+बगैचा<बागीचा (फा०), मिला०—वाटी (संस्कृ०)=वृक्षाणां समूह:—'वाटी पर्ण ... गृहिणं समयं पतम्'—त्रिका० ]।

आमदनी—(सं०) आनेवाला धन (भाग०-१)। [आमदनी (फा०)]

आमन—(सं०) एक प्रकार का धान (दर०-१, पुर्णि०-१)। [आमन (बँगी०), मिला०—आमान्न, आम्राज्ञ=आम के सदृश धान]

आमापउद्—(सं०) एक प्रकार का धान। इसकी बाल में तीन-तीन धान का एक-एक गुच्छा रहता है। पर्या०—आमाधौर (दर०-१, भाग०-१)। [आमा+पउद् (=आम की तरह गुच्छावाला धान), आमा<आम, पउद्<गुच्छ अथवा गोद<√गुप् 'परिवेष्टने' ]

आमाधौर—(सं०)—(दर०-१, भाग०-१)। दे०—आमापउद। [आमा+धौर<आमा+पउद<आम्रगुच्छ, आम्रगोप (?) ]

आयमा—(सं०) वह जमीन, जिसे सरकार दान कर देती है (शा०-१)। [आयमा (अ०)=वह भूमि जो इनाम या मुआफी में बिना लगान या कम लगान पर दी जाय (हि० श० सा०) ]

आर—(सं०)—(१) वह खेत या मैदान, जहाँ गायें चराई जाती हैं (द० भाग०)। दे०—चराई। पर्या०—चरागाह (पट०-४)। (२) खेतों के बीच की सीमा, जो सामान्य भूमि से ऊँची उठी रहती है, मेड़। पर्या०—आर (चंपा०-१), आरि, आरी, डँडेर (मं० उ०), आइरी, आलंग, धरांड़ (चम्पा०, गया, द०-प०), परेंगा, गँडारी, आइल, आल (गया, द० मुं०), डाँड़ (द०-प० शाहा०)। (३) पानी के किनारे की धीरे धीरे ढाली उठी हुई जमीन (मं०)। दे०—मेंड़। (४) पहली जोती हुई रेखा को काटकर की गई जुताई (चंपा०, द० भाग०)। दे०—आरा। [आर, आरोह, आल, आलि=(पुल), मिला०—√ऋ 'अभिघाते', √अर्द्द—उदयने ]

आर—(सं०) मवेशियों को हाँकनेवाली छड़ी के अंत का नुकीला और काँटेदार भाग (द० भाग०)



दे०—अरई। पर्या०—अरउआ (पट०-४, भाग०-१)। [अर, आर, अराय]

आरद्दा—(सं०) तनु, अनाज आदि की तौल पैसे की माप (मुं०-१, भाग०-१)। [आढक (संस्कृ०), आढ़ (हि०)]

आरा—(सं०)—(१) पहले जोती हुई रेखा को काटकर की गई दूसरी जुताई। पर्या०—आर (चंपा०, द० भाग०), सगार (उ०-पू० मं०), सम्हार (भाग०)। (२) सींचने के निमित्त कुएँ नाली का पहला आंतरिक भाग (उ०-पू०)। पर्या०—पैन, पैनि। डौंगर (द० मं०, पट०, गया), नारी, करहा (पट०, गया), भीता (पु० मं०), डौंग (पट०, द०-पू०) (३) गाड़ी के पहिये की पुट्ठी के बीच में जड़ी हुई लकड़ी की मोटी और चौड़ी पट्टी। (४) लोहे का बना, रेतकर लकड़ी चीरने का दाँतीदार हथियार (बिहा०, शाह०)। (५) टेकुआ या सुआ, जिससे चमड़ा सीया जाता है। [अर, आर, आरा, आल, आलि, आलवाल]

आरा—३

आरा—४

आरि—(सं०) खेतों की सीमा, जो सामान्य भूमि से ऊँची उठी रहती है, मेड़। (बिहा०, शाह०)। दे०—आर। लोको—'आरि जाई त कपार राखी, बीच बसा चराबाहो।' यदि तुम आरि (मेड़) पर जाते हो तो अपने सिर की रक्षा के लिए लाठी रखो, (और तब) तुम बीचा (बगान) के खेत के बीच अपने पशु चराओ। [अर, आर, आल, आलि, आलवाल ]

आरिछाँटल—(मुहा०) मेंड़ काटना या छाँटना (मं० भाग०-१)। दे०—गौहट। [आरि+छाँटल (देशी)]

आरी—(सं)—(१) खेतों की सीमा, जो सामान्य भूमि से कुछ ऊँची उठी रहती है, मेंड़। दे०—आर। पर्या०—आरी (चंपा०-१, भाग०-१) [आर, आलि, आलवाल] (२) लकड़ी चीरने का एक औजार, छोटा आरा। (चंपा०, पट०-४, भाग०-१, शाह०)। [आर+ई<आर]

आरीपास—(सं०) खेत के चारों ओर अर्द्ध-गोल आकार की जुताई (गया, पट०-४) दे०—चौकेठा। [आरी+पास, आर+पास (देशी)]

आरू—(सं) एक प्रकार का प्रसिद्ध गोल कन्द, जिसकी तरकारी बनाई जाती है (पु० मं०)। दे०—आलू। [आलु, आलू]

आल—(सं०) सामान्य भूमि से ऊँची उठी हुई खेतों की सीमा, मेड़। (गया, द० मुं०)। दे०—आर। [आल, आर, आलवाल, आलि]

आलू—(सं०) एक प्रकार का गोल कंद, जिसकी तरकारी बनाई जाती है (बिहा० शाह०)। पर्या०—आरू (पु० मं०), अलुआ, अलुई (मं० उ०, भाग०-१)। [आलु, आलू]

आलो—(सं०) पूरी फसल के पकने के पहले ही खाने के लिए किसान द्वारा काटा गया अनाज (गया)। [देशी]

आस—(सं०) आश (दर०-१, पुर्णि०-१)। [आश (संस्कृ०)=राश, धूलि]

आसन—(सं०) एक प्रकार का वृक्ष (दर०-१ पुर्णि०-१)। [आसन]

आसापास—(सं०) जमींदार की ओर से किसान को चौथाई मालगुजारी या मालगुजारी के बिना परती जमीन देने की प्रणाली (चंपा०, प० मं०)। दे०—सिकहरी [आसा+पास (देशी)]

आसिन—(सं०) आश्विन, भारतीय वर्ष का सातवाँ और शरद् ऋतु का पहला मास (सितम्बर के अंत और अक्टूबर के आदि के प्राय: १५-२५ दिन)। आश्विन की पूर्णिमा को प्राय: अश्विनी नक्षत्र हुआ करता है, अत: इस मास का नाम आश्विन पड़ा। ज्योतिष-गणना के अनुसार कभी आश्विन से ही वर्ष का आरंभ किया जाता था, तब यह पहला मास था। [आश्विन<आश्विनी<अश्व+इन् (सं०)]

आहुर—(सं०)—(१) बाँध से घिरी हुई धान की उपजवाली, जलप्रवाह से युक्त, ऊँची समतल भूमि (मं० उ०, उ०-प०, भाग०-१)। दे०—डँडेरी। (२) दो पहाड़ों या जलाशयों के बीच में उठाया गया किनारा या मेड़ (द० मुं०, भाग०-१)। दे०—बाँध [आहुर, आधार]।

की काटी हुई हरी घास (प० मैं०, चंपा०-१)। दे०—उम्मी। पर्या०—ऊसी (चंपा०)। [मिला०—उम्मी]

ऊम्मी, ऊमी—(सं०) दे०—उम्मी, उमी।

ऊलुस—(सं०) खाने के बाद नौकर के लिए छोड़ दिया गया जूठन। दे०—जेवाला। [देशी]

ऊसर—(सं०) (भाग०-१, चंपा०,प्राय: सर्वत्र)। दे०—ऊसर। पर्या०—ऊसर, रेहाड़, रेहार (पू० मैं०), रेहड़ा (पट०, गया, द० मुं०)। [ऊषर]

## ए

एँकरी—(सं०) बिना साफ किया हुआ चावल। (पट०-४)। दे०—अकरी। [एँकर + ई ∠ ऐंकर ∠ अँकर ∠ अकर ∠ अक्षतत्र ∠ *अक्षुतक]

एँड़ियाबल (क्रि०)-(१) एँड़ी से मारना (मुं०-१ चंपा०, भाग०-१)। २-ऐंड़ी से रौंदना(मुं०-१, भाग०-१। [एँड़+इया+बावल (क्रि० प्र०) ∠ एँड़ ∠ *एड्डुक]

एँसौं—(सं०) वर्तमान साल, चालू वर्ष (चंपा०-१, भाग०-१)। [∠ *एष्यसन्]

एक चास—(सं०) जमीन की पहली बार हुई जुताई (पट०-४, भाग०-१, चंपा०, प्राय: सर्वत्र)। [एक + चास (देशी)]

एकजाई करना—(मुहा०) एक से अधिक भूमिखंड (होल्डिंग) को इकट्ठा करना या बतलाना (शा०-१)। [एक जाति* 7 एक जाई]

एकठउरी—(सं०) अनेक चीजों का एक साथ का मिश्रण (चंपा०-१, भाग०-१)। [एक+ठउरी ∠ ठौर ∠ स्थली (?)]

एकठा—(सं०)-(१)—हेंगे का चौरस लंबा काष्ठ-फलक (शाहा०)। दे०—पल्ला। (२) छोटी नाव (चंपा०)। (३) वह हेंगा, जिसमें दो बैल जोते जाते हैं (चंपा०)। [एक+ काठ ∠ काष्ठ]

एकठा

एकठौरी—(सं०) दे०—एक ठउरी।

एकड़—(सं०) भूमि की नाप, जो एक बिगहा बारह कट्ठे के लगभग होती है। लेकिन इसकी निश्चित नाप ४८४० वर्गगज है। (सा०-१, पट०-४)। [एकड़ (अं०)]

एक तौल—(सं०) पूरे (आठ) दाँत हो जाने के बाद एक वर्ष का पूर्ण वयस्क बैल (प्राय: सर्वत्र)। दे०—तौल। [एक+तौल]

एक फसिला—(सं०) वह जमीन, जिसमें साल में एक ही बार फसल पैदा होती है (पट०-४, भाग०-१)। पर्या०—एकफसिली, एक-सलिया (चंपा०)। [एक+फसिला (का०)]

एकफसिली—(सं०) दे०—एकफसिला। [एक+ फसिली (का०)]

एकलग्गा—(सं०) वह मुँहजोर व्यक्ति या मवेशी, जो किसी बात पर ध्यान न दे और जिधर मुड़े उधर ही रहे (चंपा०-१, मुं०-२, पट०-४, भाग०-१)। [एक+लग्गा ∠ *वर्गी, ∠ *मार्ग]

एकवन—(सं०) आक (अकवन) नामक पौधा-विशेष (शाहा०-१)। [अर्क]

एकवाँह—(सं०) खेत की पहली बार की जुताई। दे०—एकचास। [एक+बाँह ∠ वाह, वाहु (?)]

एक रउनी—(सं०) किसी खेत की एक बार की निकौनी (चंपा०-१)। पर्या०—निकौनी (पट०-४)। [एक+रउनी (देशी)]

एकरी—(सं०) बिना साफ किया हुआ चावल (पट०-४) दे०—अकरी। [एकरी ∠ अकरी ∠ *अक्षुतक]

एकवाई—(सं०) (१) नाली की वह लीक, जो एक तरफ अधिक गहरी हो और दूसरी ओर अधिक ऊँची हो (चंपा०-१, भाग०-१)। (२) पानी पटाने के लिए आर (मेंड़) के पास बनी नाली (शा०-१)। [मिला०—एकवलि]

एकसलिया—(सं०)—(चंपा०)। दे०—एक-फसिला। [एक+सलिया ∠ साल (फा०)]

एक साल के तौल—(सं०) पूरे (आठ) दाँत हो जाने के बाद एक वर्ष का पूर्ण वयस्क बैल। दे०—तौल। [एक+साल+के+तौल (दे०)]

एकसिंघा—(वि०) एक सींगवाला बैल, भैंसा आदि (भाग०-१) पर्या०—सिंगटुट्टा (पट०-४, भाग०-१), एकसिंहा। [एक+सिंघा ∠ एक+शृंगक]

एकसिंहा—(वि०) दे०—एकसिंघा।



एकहन—(सं०) वह अन्न, जिसमें दूसरा अन्न नहीं मिला हो (शाहा०-१)। [एक+हन ∠ एक+अन्न का < *एकान्न]

एकहरा—(सं०) वह हेंगा, जिसमें दो ही बैल जोते जाते हैं (द० भाग०, भाग०-१)। दे०—हेंगी। पर्या०—दुबरधिया (चंपा०)। [एक+ हरा (प्र०) ∠ हास् (संस्कृ० प्र०)]

एकहुला के माल—(सं०) किसी खलिहान का एकमात्र पशु (चंपा १)। [एक+अहुला+के +माल—(वैल)]

एकैस—(सं०) इक्कीस की संख्या। [एक+ ऐस ∠ *एक विंशति]

एकैसिया—(सं०)—(१) फसल के २१ बोझों की एक राशि (शाहा०)। (२) फसल को काटने, बाँधने और खलिहान तक पहुँचाने के लिए मजदूर को २१ बोझों पर एक बोझा मजदूरी देने की प्रचलित प्रणाली (शाहा०, गया, मुं०, भाग०-१)। दे०—एकैसी। [एकैस+ इया ∠ *एकविंशतिक]

एकैसी—(सं०)—(१) बोझों से बनी फसल की एक राशि, (२१ बोझों = एक एकैसी)—(पट०, गया, द० मुं०)। (२) फसल को काटने, बाँधने और खलिहान तक पहुँचाने के लिए मजदूर को २१ बोझों पर एक बोझा मजदूरी देने की प्रचलित प्रणाली (पट०, गया, द० मुं०, भाग०-१)। पर्या०—एकैसिया (शाहा०)। [एकैस+ई ∠ *एक विंशतिक]

एखरा खरच—(सं०) जमींदारी के विषय में होने-वाला गाँव का खर्च (पट०)। दे०—गाई खरच।

एगदाई—(सं०) दौनी में घूमनेवाला सबसे तेज बैल (द० भाग०, पट०-४)। दे०—पाट। [∠ *युगदमिन् ∠ *एकदमिन्]

एगाँव—(सं०)-(१) वह ऊँचाई, जहाँ तक करीन, लाठा आदि से पानी उठाया जाता है। दे०—ओगर। (२) जब करीन, लाठा आदि से पानी चलाने में कई उठान (ऊँचाई) पड़ते हों और प्रत्येक को पार करके ऊपर खेत तक पानी पहुँचाया जाता हो तो उस दशा में पहला उठान या जलाशय (सं० द०)। दे०—थेथका। पर्या०—एधावा (पट०), एघाव (द० भाग०), एघाई (भाग०-१), दोपाँव = दूसरा उठान; दोपावा (पट०), दोपाइ (भाग०-१)। तेपाव = तीसरा उठान; तेपावा (पट०)। तेपाई (भाग०-१) चौपाँव = चौथा उठान; चौपावा (पट०)। [ए+पाँव ∠ एक+ स्थाम (?)]

एघाइ—(सं० (भाग०-१)। दे०—एगाँव।

एघाव—(सं०)—(द० भाग०)। दे०—थेथका। [एक+स्थाम (?)]

एधावा—(सं०)—(पट०)। दे०—थेथका। [एक+स्थाम]

एड़ा—(सं०)—(१) गड़ासी की बेंट के अंत का गोलदार भाग (सं० उ०)। पर्या०—हूर (उ०-पू० मैं०, चंपा०), ठेकवा (द०-प० मैं०, शाहा०), चाबुक (द०-प० शाहा०), मूठ, मुठिया (द०-पू० बिहा०, भाग०-१)। (२) दे०—हूरा। (३) गाड़ी को पीछे की ओर गिरने से बचाने के लिए दी जानेवाली थूनी। पर्या०—उलरूआ, सिपपाइ, खलरूआ (पट०)। [< *एड्डुक(?)]

एड़ा

एढ़ुली—(सं०) एक प्रकार का धान, जो छींट कर (बाबग) बोया जाता है (गया)। [(देशी), मिला०-एलक, एलक = काले वर्ण का हरण, संभ०—एलक सदृश होने से नाम पड़ा हो।]

एमारत सेस—(सं०) किसान से मकान बनाने के लिए लिया जाने वाला एक प्रकार का कर (शा०-१)। [इमारत+सेस]

## ऐ

ऐंजा—(सं०) एक प्रकार का साग (दर०-१)। [देशी]

ऐन—(सं०)—(१) रुपये के बदले अन्नादि के रूप में चुकाया जानेवाला भूमि-कर। दे०—भाउ। (२) कौल के मुताबिक जमीन की फसल का हिस्सा (मुं०-१)। (३) मालकी या ठीके की जमीन का मालिकाना हिस्सा (मुं०-१, भाग०-१)। [अन्न, अयन]

ऐमाल—(सं०) एक प्रकार की घास (दर०-१, पूर्णि०-१)। [मिला०—अम्ल]।

(गं० प०), डमार ( पू० मैं० ), बिलुआ गोइठा (च०), बनगोइठा (सामा०; मैं०-२) । [मिला०—करण्ड = मधु का छत्ता, 'करण्डं मधुकोशमपि करण्डेषु दलाढके' (कोश०), 'करण्डं मधुकोशोऽसौ' (अमे०)]

**कँड़रा**—(सं०)—(१) सूखा हुआ गोबर ( प०, शा० ) । दे०—डमार । (२) गोइठे की ऐसी राख, जो बिखरी नहीं रहे, बल्कि बँधी और कड़ी रहे । ( चंपा०-१, पट०-४, मग०-५, मैं०-२) । [करण्ड]

**कँड़वानी**—(सं०) मूँज पैदा होने का स्थान (उ०-प०, चंपा०-१) । दे०—मुजवानी । पर्या०—कर-वानी (शाहा०)। [कँड़ + वानी < *करण्ड + वन]

**कंडा**—(सं०)—(उ० भाग०) । दे०—कंदा, अरई । [ ∠ *कांड, ∠ *कन्द ]

**कँड़ा**—(सं०)—(१) (गं०प०) । दे०—कँड़रा । (२) सूखा हुआ गोबर (शाहा०, पट०) । दे०—डमार । पर्या०—करसा (मैं०-२) । [ ∠ *कांड, ∠ *करंड ] । (३) मूँज का सरपत नामक भाग (शाहा०-१, भाग०-१) । पर्या०—कोंड़ा (चंपा०-१, पट०-४, मैं०-२) । [कंड < *कांड]

**कंता-कनेल**—(सं०) एक प्रकार का फूल । (अर०-१, पूर्णि०-१) । [कंता + कनेल < कान्त + कर्णिकार ]

**कंदरी**—(सं०)—नदी के किनारे खोदा हुआ कुआँ, जिसमें नदी का पानी छनकर आने से शुद्ध रहता है ( पट०, गया ) । पर्या०—कान्दर (मग०-५) । [मिला०—कन्दर, कन्दल]

**कंदा**—(सं०) अरई की जाति का जमीन में बैठने-वाला एक कंद, जिसकी तरकारी होती है(पट०-१ । मिला०—अरई, कंडा । टि०—कंदा दो प्रकार का होता है, एक लंबा और गोल, जिसे मगही कंदा कहते हैं; दूसरा अपेक्षाकृत छोटा और गोल होता है (पट०-४, मैं०-२) । [∠ *कंदक]

**कंदौआ**—(सं०) एक झाड़ीदार पौधा । इसका फल खट्टा और आकार कसैली की तरह होता है (पट०-१) ।

**कंधा**—(सं०)-(१) कोल्हू के जाठ (कोल्हम) के ऊपर का कटा हुआ भाग । दे०—कंध । (२) ऊख के कोल्हू के पेट में रहनेवाले जाठ (कोल्हम) के मुँह के ऊपर का कटा हुआ भाग । दे०—कण्डू । [स्कन्ध, कन्ध]

**कँवरी**—(सं०) गाय-बैल आदि के द्वारा निगले हुए चारे का थोड़ा-थोड़ा अंश फिर मुँह में लाकर चबाने का व्यापार (शाह०-१)। पर्या०—कावरी (शाहा०),कचुरी (द०-प० चंपा०), पागु(मैं०-२) पागुर (मग०-५, चंपा०) [< *कवल]

**कंसासुरी**—(सं०)वह बैल, जिसका एक सींग नीचे की ओर और दूसरा ऊपर की ओर जाता है (द०-प० शाहा०) । दे०—सरग-पताली । पर्या०—सुरंग-पताली (पट०-४, मग०-५), डेवा (पट०-४) । सरगपताली (मैं०-२, चंपा०) । [कंसासुर (?)]

कंसासुरी

**कँसिया**—(सं०) वह बैल, जिसका कस-रंग कांसे की तरह हो (पट०-१) । [कँस + इया (प्र०) < कौंस < *कांस्य]

**कइन**—(सं०) बाँस की गिरह पर का धूलि-जैसा रोएँदार छिलका ( चंपा०-१, पट०-४, मग०-५, भाग०) । (२) बाँस का पतला छिलका या टहनी (शाहा०, मैं०-२) । [कनी, कर्णिकृत, कंचिका]

**कइल**—(वि०)—(१, सफेद रंग का मवेशी(चंपा०-१, शाहा०) । पर्या०—कयर । (२) कपिल वर्ण का पशु (पट०-४, मग०-५) । [∠ *कपिल]

**कइलाएल**—(क्रि०)—(१) फसल की बाल का पुष्ट और चोखा होना (पट०-४, मग०-५) । दे०—कनाएल, हुलसाएल । (२) किसी अन्न के दाने का कुछ-कुछ पकने लगना ( चंपा०-१ शाहा०, पट०-४, मग०-५) । [कइल + आएल (क्रि० प्र०) < *कपिल ]

**कईंता**—(सं०)—(चंपा०) । दे०—कईंता ।

**कईंता**—(सं०) ककड़ी-जैसी एक प्रकार की तरकारी । यह एक हाथ से लेकर तीन हाथ तक लंबी होती है । इसका आकार सर्पाकार होता है ( पट०-१, मैं०-२ ) । पर्या०—कईंत, चिचड़ा (चंपा०) । [देश, चिचिण्ड (सं०) । श्वेतराजि (संस्कृ०) ।

**कछनी**—(सं०) दे०—कोंट ।



**कदर**—(सं०) वह स्थान जहाँ गड्ढा खोदकर गोइठा लकड़ी, पुआल आदि डालकर और उसमें आग लगाकर गाँव के लोग जाड़े में आग तापते हैं और गोल-विचार किया करते हैं (शाहा०) । दे०—घूर ।

**ककटल**—( क्रि० ) कटे हुए अनाज के पौधों को दौनी के समय उलट-पुलट करना ( चंपा०-१, शाहा० ) । पर्या०—उकटल (पट०-४, मग०-५, मैं०-२) । [ ककट + ल ( प्र० ) < *ककट = संयुक्त, सम्मिलित (मो०वि०वि०), < *कच्छाप-क्षिप्य < कच्छ + अवक्षिप्य < अव + √क्षिप् (क्षिपति = फेंकना) ]

**कवरी**—(सं०) दे०—कँवरी ।

**कबुली बूँट**—(सं०) उजले और बड़े दानोंवाला एक प्रकार का चना (पट०-१) । पर्या०—कबुली बूट (मग०-५, मैं०-२), काबुली बूँट (चंपा०) [ काबुल + ई + बूँट < काबुली + बूँट ]

**ककड़िया**—(सं०) आम का एक भेद, जो ककड़ी के समान होता है (दर०-१, मैं०-२) । [मिला०—कर्कोटक, ककड़ी ]

**ककड़ी**—(सं०)-(१) खीरे की जाति का एक लंबा पतला फल, जो कच्चा खाया जाता है । पर्या०—काँकरी, ( शाहा०, शा०, पट०-४, मग०-५ समस्त भी), काँकरि ( = बड़े आकार की ककड़ी )—(शाहा०), कँकड़ी ( पट०-१, शाहा० ) । यह फल बहुत लोकप्रिय है । इसके विषय में कहा-वत है—"बिकौरिया रोवाइ हाट, काँकरि देखि हिया फाट" ( कोई मनुष्य बिना पैसे के बाजार गया, वहाँ ककड़ी देखकर उसका हृदय फटने लगा ।)। 'एक हाथक काँकरि, नौ हाथक बीया' ( एक हाथ की ककड़ी और उसमें नौ हाथ का बीज ) । (२) खरबूजे की तरह का एक फल जो पकने पर फूट जाता है और फूटने पर फूट या फूट कहा जाता है । [ कर्कटी (संस्कृ०), ककड़ी ( प्रा० ), काकड़ी (हिं०), काँकुड़, वह काँकुड़ ( बँ० ), गोकड़ी (ओ०), ककड़ी (पं०), काँकड़ी ( मरा० )

ककड़ी

काकड़ी (गु०), काकिरा ( सिंह० ), क्यारजान (फा०), खियारा कदस (अ०), फकंस (यू०) ]

**ककना**—( सं० ) फसल को हानि पहुँचानेवाली एक घास (पट०-४, गया, द०-पू०) । पर्या०—घनसारी (शाहा०, पू० मैं०) [ मिला०—ककुभ (?) (संस्कृ०), कंगुनी । मिला०—कौनि (ले०) ]

**ककोर**—(सं०) प्रचलित अंखों का एक अच्छा धान, जिसके पत्ते लंबे और कोमल होते हैं ( उ०-पू० मैं० ) । दे०—ककना । पर्या०—ककेर (द० पू० मैं०) । [ मिला०—ककोड़ा = ककड़ी की तरह लम्बा होने के कारण संभावित नाम ]

**ककुड़ी**—( सं० ) तम्बाकू के पत्ते का एक रोग, जिसमें हरा पत्ता सिकुड़ जाया करता है (दर०-१, चंपा०, मग०-५) । टि०—कद्दू और मिरचे के पत्तों में भी यह रोग कभी-कभी हो जाता है । [∠ *कर्कट = एक प्रकार का रोग । ककड़ (हिं०), कर्कर (संस्कृ०) = सूखी या सेंकी हुई सुरती का मसला चूर्ण, जिसमें पीनेवाला तम्बाकू मिला रहता है (हि० श० सा०) ]

**ककेर** (सं०)—एक प्रकार का अच्छा धान, जिसके पत्ते लंबे और कोमल होते हैं ( द०-पू० मैं०, मैं०-२) । दे०—ककोर ।

**कगिया**—( सं० ) वह बैल, जिसका रंग काग की तरह काला हो (पट०-१, मग०-५) । पर्या०—कगिया (मैं०-२) । [काग + इया (प्र०) < काक < *काक]

**कचकुड़ा**—(सं०) देश का अधपका रस (मुं०-१, चंपा०) । दे०—कचरस ।

**कचटाही**—( सं० ) वह मिट्टी, जो कुछ भुरभुरी तथा कुछ कड़ी हो (शाहा०-१)। [ कच्चा + टाही (देश) ]

**कचनार**—(सं०) एक प्रकार का प्रसिद्ध वृक्ष, जो मझोले आकार का होता है, कहीं-कहीं लता के जैसा भी होता है । इसकी पत्तियाँ गोल और सिरे पर कटी होती हैं । प्रायः भूरा और फूल लाल, पीले और सफेद होते हैं । फूलों और कलियों की तरकारी बनती है । फली चिपटी होती है (दर०-१, पट०-१-४, मग०-५, चंपा०, शाहा०) । [काञ्चनार (संस्कृ०), कोञ्चणार (प्रा०) कानचार (हिं०), कोचन, काँचनार (बँ०), कोसख,

कौंचनी (बरा०), जिल्य (संता०), कौंचली, चमपकाटी (मु०), टकी (गं०), कोंचलि, कोंच-नाल (क०), देवकोंचन, देवकांचनम् (तै०), सेंगपुलुं घरी (म०)]

**कचमहुआ**—(सं०) एक बीजू आम, जो कच्चा खाने में भी मीठा लगता है। [कच+महुआ< कच्च+मधुक या कच्चा+मधु (=मीठा)]

**कचरस**—(सं०)—(१) ऊख को पेरकर या चूसकर निकाला गया रस (शाहा०, चंपा०, पट०-४, मग०-५)। दे०—रस। [कच+रस+कच्चा रस]। (२) पानी मिला हुआ ऊख का रस (द० च०)। पर्या०—पनुआँ (द०-च० शाहा०)। (३) ईख का अधपका रस (मुं०-१, चंपा०) पर्या०—कचकुहा। [कच+रस< कच्च+रस (?)]

**कचरा**—(सं०)—(१) फूट की अधपकी छोटी। पर्या०—ऊसराइल कचरी (शाहा०); कचरी (सामान्य)। (२) फसल के बोझों को बाँधने के लिए पटुए की ऐंठी हुई रस्सी (सं० उ०, पु०)। [कच+रा (प्र०) <कच< कच्चा]

**कचरी**—(सं०)—(१) कच्चे-हरे चने के पौधे (शाहा०, चंपा०-१, पट०-४, मग०-५)। (२) कच्चे हरे चने के सुखाये हुए दाने (शाहा०, चंपा०-१)। (३) काल नामक रोग के पौधे की छोटी जड़ (शाहा०, द० मुं०)। दे०—काल। (४) दे०—कचरा। [कच+री (प्र०)< कच, <कच्चा] (५) भोजन के लिए काटा हुआ कच्चा अनाज (सामा० पु०)। (६) एक प्रकार का गुरम्ही नामक फल, जो बरसात में मकई के खेत में होता है और जिसके पौधे खीरे की तरह फैले हुए होते हैं। (७) चने या खेसारी की दाल को पानी में फुलाकर, फिर सिल पर पीस-कर और तेल या घी में तलकर बनाई हुई बड़ी। कभी-कभी यह केवल प्याज या अन्य चीजों को बेसन में मिलाकर तथा छान कर बनाई जाती है। (पट०-४, मग०-५, चंपा०, रांची)। [कच+री (प्र०) < कच, < कच्चा]

**कचला**—(क्रि०) कुदाली से थोड़ी-थोड़ी दूरी पर छोप देकर जमीन को कोड़ना (दर०-१) [कच+ ल (प्र०)< कच, < कर्त < कृती (छेदने)]

**कचाठी**—(सं०) धान का वह पौधा जिसकी बाल पुष्ट न हो पाती और जिसे हरा रहते ही काट-कर पशुओं को खिला दिया जाता है (मुं०-१) पर्या०—गुआर (चंपा०, पट०-४), मरहौना (मग०)। [कच+आठी< *अस्थि (?)]

**कचिया**—(सं०)—फसल काटने की दाँतेदार हँसिया (द०-पु० बिहा० मुं०-१, दर०-१)। दे०—हँसुआ। [मिला०—कच्छ, कच्च। *कौक्षेयक (संस्कृ०) >कउच्छेअय (प्रा०) >कचिया, कर्तरी (संस्कृ०) >कइती, कचारी (प्रा०)]

कचिया

**कचुआ**—(सं०) पान की लता के ऊपर की घनी झाड़ी (द० मुं०)। दे०—खरई। [कञ्चुक= भाड़ी, आवरण, वृक्ष-विशेष (बी० बि०हि०)]

**कचेलिया**—(सं०) वह बैल, जिसकी पूँछ लंबी तथा जिस के वक्षस्थल से गुदा-स्थान तक मांस लटका हो तथा वह नील वर्ण का हो (पट०-१)। [कचेल=छवा (प्र०)-(संभवतः' < कच]

**कचोहा**—(सं०) तम्बाकू का एक रोग (द० भाग०)। [मिला०—कच्छ]

**कच्चा**—(सं०)—(१) भोजन के लिए काटा हुआ कच्चा अनाज (सं० उ०)। दे०—गदरा। (२) ईंट-पत्थर के बिना ही बनाया हुआ कुआँ। पर्या०—कुआँ, कुइयाँ। (वि०)—कोई वस्तु, जो पकी नहीं हो। [<*कुत्स्य (संस्कृ०) किच्च (प्रा०)—(= जिसके निर्माण का कार्य शेष हो), कुत्सित (<कुत्सा)] टि० - कच्चा शब्द की व्युत्पत्ति अभी तक स्पष्ट नहीं हो सकी है, संस्कृत-वाङ्मय में इसके लिए 'आम', 'अपक्वधान्य', 'अपक्व' आदि शब्द व्यवहृत हैं। हि०श०सा० में 'कषण' (संस्कृ०) से 'कच्चा' की उत्पत्ति लिखी है और 'मराठी व्युत्पत्ति कोष' में 'कच' (ध्वनि-शब्द) से। कुछ शब्द नीचे दिये जाते हैं, जिनसे व्युत्पत्ति की संभावना हो सकती है। [कुत्स्, कत्, (>कषण), कुरत्, कराल्, कुटाल (कहुलाक), कत्थ् (= कामरूप प्रदेश की बालू), कुत्स्य (संस्कृ०), किच्च (प्रा०), कुत्ता



(=कटा हुआ), कल्य (विकसित होनेवाला) <*कल् (विकसने)]

**कच्चाबिगहा**—(सं०) जमीन की एक नाप, जो किसी स्थान-विशेष में ही प्रचलित हो, पर दूसरे स्थानों में उससे भिन्न हो। भिन्न-भिन्न स्थानों में 'बिगहे' की नाप में अन्तर पाया जाता है। 'बिगहा' की अव्यवस्थित नाप। पक्का बिगहा ३०२५ वर्गगज या २० कट्ठे का होता है। [कच्चा+बिगहा< *विग्रह (?)]

**कच्चाबीघा**—(सं०) दे०—कच्चा बिगहा।

**कच्चू**—(सं०) अरुई की जाति का लंबा-मोटा कन्द, जिसकी तरकारी बनती है (मग०-५, पट०-४)। दे०—अरुई। पर्या०—अरुआ (चंपा०), कनचू (दर०-१)। [मिला०—कच्चू, कच्ची=एक प्रकार का खाद्य कन्द (बी० बि० हि०)]

**कच्छड़**—(सं०)—(चंपा०)—दे०—कछाड़-१।

**कछाड़**—(सं०)—(१) नदी या पोखर का किनारा, कछार। दे०—करारा। (२) इस प्रकार पहनी हुई धोती का लुंगी, जिसके नीचे लटके हुए छोर को ऊपर खोंसकर कमर में कसकर बाँध लिया गया हो। (चंपा०, मग०-५, पट०-४)। पर्या०—कच्छड़ (चंपा०)। [कच्छ* > कछा+ड़, कछड़]

**कछाड़ा**—(सं०)-(पट०-२)। दे०—करारा। [कच्छ* >कछा+ड़ा]

**कछार**—(सं०) दे०—कछाड़।

**कछुआ-डाबर**—(सं०) वह अत्यंत उपजाऊ खेत, जो कछुए की उलटी हुई खोपड़ी की तरह गहरा होता है और जिसमें आसपास के चारों ओर से पानी और सड़ी-गली खाद आदि आकर गिरती है। (दर०, मुज०) [कछुआ+डाबर]

**कछुआ-ढाल**—(सं०) नदी का वह बहाव, जिसमें जल-प्रवाह के कारण रेतीली जमीन की ऊँचाई और नीचाई में फेर-बदल होते रहने से कहीं थोड़ा और कहीं अधिक जल रहा करता है (मग०-५, मुं०-१, पट०-४)। [कछुआ+ढाल, कछुआ< कच्छपक, ढाल< *धवल (सफेद), (सं० व्यु०), अपभ्रंश]

**कछुआ-सीम**—(सं०) एक प्रकार की सेम, जो तरकारी के काम में आती है (दर०-१)। पर्या०—कछुआ सेम (चंपा०), गैंचिया सेम (पट०-४)। [कच्छु+शिम्बि (?)]

**कछुहवा**—(सं०) कुआँ खोदने में निकलनेवाली छोटी मिट्टी (पट०, पट०-४, गया)। [*कच्छ]

**कजई**—(सं०) खाने से रोकने के लिए बैल के मुँह पर बाँधी जानेवाली रस्सी की बनी हुई जाली। (द०-पु० मुं०)। पर्या०—कजुई, मुँहबन्द (मग०-५), जाबा (पट०-४), जाब (चंपा०)। [देशी]

**कजरगोट**—(सं०) एक प्रकार का काला धान (दर०-१)। पर्या०—कजरगौट, कजरपौर, कजरपौरु (द० भाग०)। [कजरी (हि०), <*कज्जलतुल्य (?)]

**कजरगौट**—(सं०)-(दर०-१)। दे०—कजरगोट।

**कजरपरो**—(सं०) छीटकर (बावग करके) बोया जानेवाला एक प्रकार का धान, जिसकी बाल काले रंग की होती है। (द० भाग०)। [कज्जलतुल्य (?)]

**कजरपौर**—(सं०) महीन तथा सुगंधित धान का एक भेद, जिसकी बाल काले रंग की होती है (मुं०-१)। पर्या०—कारीबाँक (पट०-४)। [कजरी (हि०), कज्जल तुल्य (?)]

**कजरा**—(सं०)—(१) बड़ा और बलिष्ठ वह बैल, जिसकी आँखों के चारों ओर का स्थान काला हो। (पट०-१, पट०-४)। कहा०—'बैल लीजे कजरा, दाम दीजे अगरा।'—(घाघ) =कजरा बैल लेने के लिए अग्रिम मूल्य देना चाहिए। [कज+रा (प्र०) <कज्जल <कज्जल< कज्जल] (२) धान, गेहूँ और जौ के पौधों में लगनेवाला एक प्रकार का कीड़ा, जो पौधों को करीब डेढ़ इंच के होने पर काट जाता है (द० मुं०, पट०, गया)। दे०—कजरी। [कज्जल, मिला०—कज्जल=एक प्रकार का पक्षी, कज्जल=मयूर (बी० बि० हि०)]

**कजरी**—(सं०) रोपा जानेवाला एक प्रकार का धान (द० मुं०, दर०-१)। [कज्जल] (२) एक पशु-खाद्य घास (शाहा०)। दे०—कजला। [कज्जल, मिला०—कज्जल=एक प्रकार की उलप (कुकुरमुत्ता)-जाति की घास (बी० बि० हि०)] (३) धान, गेहूँ और जौ के पौधों में

बनाना (मुं०-१, भाग०-१)। [कुटिया+आवल < कुट्टी < √कुट्ट, या < *कुत्त < √कुती (छेदने)]

कुट्टी—(सं०) चारा या फसल की डंठल आदि का काटा हुआ पशुओं का महीन चारा। पर्या०—कुटिया, कुतरी (द० भाग०), कट्टा (पट०), लेरी (चम्पा०)। [< √कुट्ट या < *कुत्त < √कृती (छेदने)]

कुठाँव—(सं०) दौनी करने के बाद ओसाने के लिए रखे हुए भूसा और अनाज मिले हुए अन्न की राशि (पट०, द०-प० बिहा०)। दे०—सिल्ली। [देशी, मिला०—कूट = अन्न की राशि]

कुड़ँखिया—* (सं०) ऊख या तेल के कोल्हू में लगी जाठ के ऊपर घूमनेवाले ढेंढ़ भाग और कतरी से लगा हुआ बाँस का टुकड़ा। दे०—बंसखोंटी। [< *कुंड, < *कुंडल (संस्कृ०), कुंडी (हि०)]

कुड़—(सं०) एक प्रकार का धान (चम्पा०-१)। [(देशी), मिला०—कूड़ (हि०) < कूट = अन्न की राशि, कुट = औषधि]

कुड़दहिना—(सं०)—(१) हेंगा में दाएँ ओर से बहनेवाला बैल। दे०—दंबोर। [कुड़ + दहिना; कुड़ (प्रा०), कूट (संस्कृ०) = हाथी कोल्हू के जोतने की रस्सी। कुडव, कूट (संस्कृ०), हल, जिस हरीष का हल। दहिना < दक्षिण] (२) मेंह के पास घूमनेवाला समूह का सबसे छोटा और दुर्बल बैल (गया)। दे०—मेंहिकी बैल। पर्या०—मेंही (चम्पा०)। [कुड़ + दहिना, मिला०—कंडेल = रस्सी का बना गोला, पैर, कुड़ (प्रा०), कूट (संस्कृ०) = हाथी कोल्हू के जोतने की रस्सी (पा० स० म०); दहिना < दक्षिण]

कुड़हरि—(सं०) कुल्हाड़ी (पट०, मुंगेर०-१)। पर्या०—टेकारी (मुं०-२, चम्पा, पट०-४), टैंगारी, टंगुली (भाग०-५, चम्पा०)। [< *कुठार]

कुढ़ि—(सं०) लकड़ी का बना पानी पटाने का एक साधन (पट०-१)। [कुंड]

कुढ़ी—(सं०) दे०—कुदारी।

कुड़ी—(सं०) अन्न आदि की रखी हुई छोटी-छोटी राशि या ढेर। पर्या०—कुरी (पट०-४), कुढ़ी (चम्पा०, मुं०-२, पट०-४)। [< *कूट (संस्कृ०), कूड़ (हि०)]

कुत—(सं०) कूतने की प्रक्रिया।

कुतना—(क्रि०)—(१) खेत की फसल के परिमाण करना और मूल्य का निर्णय करना, कूतना (पट०-१)। पर्या०—कन करना। (२) किसी वस्तु का मूल्यांकन करना। [मिला०—√कुत् = फैलाना (मो० वि० डि०), कुत्त (प्रा०) = मिलाया। कूतना (हि०), कुत (कुमा०) या कूत् (सं०) = जमीन की लगान। कुत (भो०) = किराये पर देना]

कुदुरुम—(सं०) सन की जाति का एक पौधा, जिसकी छाल के रेशे से बोरा आदि बनाने के लिए सुतली बनाई जाती है। इसके फूल कुसुम की तरह होते हैं। दे०—पटुआ। [(देशी), मिला०—कुन्दर = एक प्रकार की घास, कुन्दलिका = एक पौधा (मो० वि० डि०)]

कुदरम—(सं०) एक छोटा-सा पौधा, जिसके फल की चटनी होती है (पट०-१)। [देशी]

कुदरुम—(सं०)—(द० भाग०) दे०—कुदुरुम, पटुआ। [(देशी), मिला०—कुन्दर = एक प्रकार की घास, कुन्दलिका = एक पौधा (मो० वि० डि०), कुदरुम (संता०)]

कुदार—(सं०) फावड़ा, कुदाल, मिट्टी कोड़ने का एक हथियार (मुं०, भाग०)। दे०—कुदारी, कोदा। [< *कुद्दाल, < *कुदार, < *कुद्दालक, * < कुदाल < कु + √दल + अ (< घञ्)]

कुदारी—(सं०)—(१) जमीन कोड़ने के लिए लोहे का बना चौड़ा और तेज धार का एक औजार, जिसमें लकड़ी या बाँस की बेंट लगी रहती है। पर्या०—कोदारि या कोदारी, कोदार (चम्पा०), कुदाली (ग० द०), कुदाल और कुदार, ठेंठी कोदार (द० भाग०, चम्पा०) [< *कुद्दाल, < *कुदार, < *कुद्दालक, कोद्दाल (संस्कृ०), कुद्दालो, कोद्दालो (पा०), कुद्दाल, कोद्दालिका (प्रा०), कुदाल (हि०),



कुदारी



कोदाल (बं०, असा०), कोदाल (भा०), कोदारि (मि०), कोदालो (गु०), कुदाल, कुदाला (बं०), कुदल (मरा०), कोदाळि (का०) < कुद्दाल (१), कुद्दि (संता०)] (२) धन के रेशों में बचा रह गया छोटा-छोटा डंठल (द०-पू० मुं०)। दे०—सुदरी। [देशी]

कुदाल, कुदार—(सं०) दे०—कुदारी। [< *कुद्दाल, < *कुद्दालक]

कुदाली—(सं०)—(मं०-द०)। दे०—कुदारी।

कुदुरुम—(सं०)—(शाहा०-१)। दे०—कुदरम। [देशी]

कुन्नी—(सं०) अन्न का छोटा ढेर (द० मुं०, पट०-४, भाग०-५)।—लगाना (मुहा०) = छोटा-छोटा हिस्सा लगाना, भिन्न-भिन्न व्यक्तियों में किसी चीज को बाँटना। [मिला०—कूट = राशि, कुट्य = कुड्य = दीवाल]

कुन्दरी—(सं०) एक प्रकार का पौधा, जिसका फल व्यंजन में प्रयुक्त होता है। [< *कुन्दुरु]

कुब्बी—(सं०) (१)—(द० भाग०)। दे०—कन्नी। (२) निष्फल बीज (द० भाग०) मिला०—घुनी। [कु + बी < कुबीज]

कुमुदनी—(सं०) एक प्रसिद्ध जलीय फूल, कुमुद (वर०-१, पट०-४, भाग०-५)। [कुमुद, कुमुदिनी]

कुमुदसार—(सं०) महीन धान का एक भेद (मुं०-१)। [< कुमुदशालि]

कुम्हड़—(सं०) कोहड़े की जाति का एक स्वेताभ फल, जिसका उपयोग मिठाई, मुरब्बा आदि के बनाने में होता है (पू०)। दे०—भतुआ। पर्या०—सजकुम्हड़ (मुं०-२), खोलकोहड़ा (चम्पा०, भाग-१)। [< *कुष्मांड]

कुम्हिलाइल—(क्रि०) किसी फल-फूल का धूप में पड़ने या पेड़ से टूटने के बाद कुछ-कुछ मुरझने लगना (चम्पा०-१)। [कुम्हिल + आइल (प्र०) < कुम्हिलल, कुम्हलाना (हि०) < कुम्हलाना (हि० श० सा०), < *कुम्मिलन = एक प्रकार का विषकीट; मिला०—कुम्भांड = बच्चों का एक रोग, जो कूष्मांड प्रेतों के कारण होता है या जिसमें बच्चे सूख जाते हैं। कुम्हाउलु (बं०), कुमलवा (नेपा०), कुमावणु (सि०), कुमाकुणु, कुमालिजणु (सिं०), कोमायो (मरा०)]

कुम्हेस—(सं०)—(द०-पू० मुं०)। दे०—कुहा। [मिला०—कुहेसा, कैसेलिका, कुहेसा]

कुरकुट—(सं०) कुदाल का मूठा (चम्पा०-१)। [< *कुकूल]

कुरखेत—(सं०) (१) जोता हुआ वह खेत, जिसमें कुछ दिनों से हल नहीं चलाया गया हो (चम्पा०)। (२) बंजीखारी। [कुर + खेत < *कुरुक्षेत्र < *कुल्य क्षेत्र < * कुल क्षेत्र]

कुरताली—(सं०)—(१) किसान और दूसरे छोटे किसान के बीच बटाई पर की गई खेती की फसल का निश्चित परिमाण में विभाजन (द० भाग०, मुं०-१)। [कुरत + आली < कुरत + आर्य < *कुरतार्य अथवा * कुरतालिक या कुरतार्य, कुरतालिक] (२) फसल के आधे-आधे या ९/७ के बँटवारे की शर्त पर जमीन जोतना। बटवंटैया पर जमीन को जोतवाने के लिए लेना (मुं०-१)।

कुरताली करना—(मुहा०) कुरताली की शर्त पर दूसरे किसान का खेत लेकर खेती करना।

कुरथी—(सं०) एक प्रकार का दलहन, जो चौड़ा लाल होता है और कड़ा बना होता है। [< *कुलत्थ, < *कुलत्थिका (संस्कृ०), कुलत्थ कुलत्था (पा०, प्रा०), कुरथी, कुलथी (हि०), कुर्ति (बं०), कुलत्था (ब०) = जंगली कुर्थी। कुलथ (ग०), कुलथी (पं०, सि०)]

कुरथौली—(सं०) साधारण काश्तकारों के नीचे एक छोटा रैयत। दे०—सिकमी। [दे०—कुरताली]

कुरदन—(सं०)—(१) (पट०)। दे०—ओखरी। (२) मिट्टी का बना ओखर (पट०-४, भाग०-५)। [(देशी), मिला०—कुरड, कुंडल = घड़ा—जैसा पात्र। कुरंड = कोटर (पा० स० म०), कुट = पात्र, किसी वस्तु]

कुराव—(सं०) वह परती जमीन, जो पहली बार जोती जाती है (द०-पू०)। दे०—खील।

खेत का नंबर, रकबा आदि लिखा रहता है। [खसरा (फ०)]

**खसरा दानाबंदी**—(सं०) वह नक्शा, जिसमें फसल के आनुमानिक मूल्य का हिसाब और निम्नलिखित चीजों का उल्लेख रहता है—तारीख, असामी का नाम, बराबी (जमीन का परिमाण), जमीन की लंबाई-चौड़ाई, फसल का नाम, आनुमानिक वार्षिक उपज का परिमाण। [खसरा (फ०)—दानाबन्दी—(फा०) < दानः+बंदी। मिला०—धान्यः (संस्कृ०) = बूँधे हुए जौ, दानें। बंद = बन्ध (संस्कृ०)]

**खसरा बटाइ**—(सं०) (१) पटवारी का वह कागज, जिसमें खेत के नंबर, रकबा आदि लिखे रहते हैं। (२) हिसाब का कच्चा चिट्ठा। [खसरा (फ०) + बटाइ (बिहा०, हि०)—< √बण्ट]

**खसला**—(वि०)—(१) गिरा हुआ बाल, जो जाति का पौधा। दे०—गिरल। (क्रि०)(२) गिरना, अपने स्थान से हटना। दे०—खसकल। [खस + ल (वि० प्र०)। मिला०—खसकना (हि०) √खस् (= चोट खाना), √कष्, √खस (< खाना) = खसयों = गिरजाना < √ खस् (अ०-मू०); खसन् (पु०), खसतुन (बं०)]

**खहरल**—(क्रि०) पत्ता, बीज या किसी चीज का खिसक-खिसककर गिरना (चंपा०-१)। [खहर + ल < खसलला, खसकल (बिहा०), खसकना (हि०) < √खस्, √कष्]

**खाँखड़**—(सं०)-(१) कुआँ बनाने के लिए खोदा गया गड्ढा (चंपा०-१)। पर्या०—खखरा, खाँखड़ (शाहा०-१, भाग०) (२) चावल पकाने का बड़ा बर्तन (चंपा०-१)। [(देशी), [मिला०—खाँख (हि०) < खम, खांखर (संस्कृ०), खाँखर (हि०) < खंखर (संस्कृ०) (= खोखला)]

**खाँखर**—(सं०)—(१) कुएँ के अंदर बगल की दीवार के किसी भाग के गिरने से गड्ढे के रूप में बना हुआ स्थान (उ० प०)। पर्या०—खोखर (चंपा०, द० प० मुं०) पाख (प०), चौर (पट०, गया)। (२) (उ०)। दे०—खखड़। [देशी, मिला०—खाँखड़]

**खाँच**—(सं०) भूसा रखने के लिए बाँस या रहेठे की बनाई गई एक प्रकार की टोकरी (शाहा०-१) [देशी० मिला०—√खच् = बाँधना; खाँच (बं०)]

खाँच

**खाँचा**—(सं०)—(१) चीजों साफ करने के काम में आनेवाली टोकरी। (२) अन्न रखने या ढोने के काम आनेवाली बड़ी टोकरी। पर्या०—खाँची, दलवा (गया), डेली (पु०)। [खाँचा < खाँचना (हि०) < √खच् (= बाँधना, जोड़ना, जकड़ना, यथा—खचित, खाँचा (हि०), खाँच् (बं०) = टोकरी]

**खाँची**—(सं०) छोटा खाँचा। दे०—खाँचा। [खाँचा + ई (अल्पा० प्र०)]

**खाँचीढ़ेल**—(क्रि०) खेतों में टोकरी से खाद (कूड़ा-कर्कट) देना—(दर०-१)। [खाँची + ढेल]

**खाँजी**—(सं०) अन्न रखने का एक प्रकार का जाल (उ०-पु० मुं०)। [मिला०—खाँचा]

**खाँड़**—(सं०) कूटी हुई दानेदार शक्कर। पर्या०—बुर्रा, बूरा, बूरा। [< खंड] (२) नदी, नहर आदि में पानी को ऊपर उठाने के लिए जल-प्रवाह के बीचों-बीच इस पार से उस पार तक बाँधा गया बाँध (उ०-प०)। दे०—बाँध। [< खंड < √खंडि (= टुकड़ा करना, अलग करना)]

**खाँड़ी**—(सं०) हल में लगे जूए के दोनों किनारों पर बना हुआ अंश, जिसमें बैल के गले के नीचे की ओर लगी रस्सी बाँधी जाती है (पट०)। पर्या०—खाड़ी, (द०-प० मुं०), खोड़ी (प०), खखड़ी (द०-प० शाहा०), कनौठी (गया), खाल (द० भाग०), सिमल, लकड़ी (द०-पु० मुं०)। [खंड > खाँड > खण्ड < खण्ड, खण्ड]

खाड़ी

**खाँड़ो**—(सं०)—(द०-भाग०)। दे०—खाँड़ तथा बाँध। [< खंड < √खंडि (= टुकड़ा करना, अलग करना)]



**खाँसल**—(वि०) लात से कुचला हुआ, कुचला हुआ (चंपा०-१)। (क्रि०)—लात से कुचलना, कुचलना। [खाँस + ल (वि० प्र०) < खुन्दल (उ० भा०) < √खुंदल (= मर्दित करना = रौंदना)]

**खाँवाँ**—(सं०)—दो पहाड़ों या पठारों के बीच में उठाया गया किनारा या मेंड़ (द० प० शाहा०) पर्या०—मेंड़ (शाहा० अंश भाग), मेंड़ (पटा०), अलंग (प०), आहर (द० मुं०), बाँध, बान्ह (अन्यत्र)। [(देशी), अथवा—खाँ + वाँ < खेयबन्ध (?) या खात + बन्ध]

**खाँवाँ, खावा**—(सं०) तालाब या खाई के चारों ओर का बाँध (पट०, पट०-४, भाग०-५) दे०—मेंड़। [< खात + बन्ध]

**खाई**—(सं०)—दे०—खाई। [< खेय]

**खाजा**—(सं०)—(१) ताड़ के फल के भीतर का वह हिस्सा, जो कटहल के कोए के आकार का होता है तथा खाया जाता है (चंपा०-१)। (२)—एक प्रकार की मिठाई, जो लम्बी और और परतदार होती है। [खाद्य, खाद्यक (संस्कृ०), खाज, खाजक (प्रा०), खज्जग (प्रा०), खाजा (हि०), खाज्जा (पं०, खाजा (बं०) = हल्का भोजन, जलपान। खाजे (कुमा०) = खाना। खाजु, खाजा (सि०); खाजी (मरा०) = खिलाना]

**खाड़ी**—(सं०) (१) (बं०)। दे०—खाँड़ा। (२) दे०—खाँड़ी। [< खात, कूप]

**खातु**—(सं०)—(द० भाग०)। दे०—खाँड़ी। [< खात]

**खाता**—(सं०)-(१)-(चंपा०)। दे०—खोड़ा। (२) कोल्हू का परनाला, जिससे होकर ऊख का रस बहता है (शा०)। दे०—नाली। (३) (चंपा०)। दे०—खात। (४) (सं० ब०)। दे०—खाद। [खात]। (५) पटवारियों की खेत-संबंधी बही। (६) खेतों का चकला। [मिला०—खत (फा०), कत (फा०)]

**खातिर**—(सं०) जमींदार की ओर से पट्टेदार को लगान के चुकाने में की गई छूट (पट०, गया)। दे०—दखिलकरी। [खातिर (अ०)]

**खाद**—(सं०)-(१) अन्न रखने के लिए जमीन खोदकर बनाया हुआ गड्ढा। पर्या०—खत्ता या खाधा ((सं० द०), चौर (द०-पु० मुं०), माट (गया), खाध या खाधा (द० भाग०)। [< खात] (२) भूमि की उर्वरता के लिए खेतों में डाली जानेवाली गोबर, कूड़ा-करकट अथवा वैज्ञानिक मिश्रण से बनी चीज (बिहा०, भाग०)। (यौ०)—खाद के गड्ढा = खाद बनाने का गड्ढा। [< खाद्य] (३) ऊख रोपने के पहले बीज रखने का गड्ढा (शा०)। पर्या०—गाडा (चंपा०), गाड़ा (शाहा०), गेड़खा (गया), बलखाद (पट०), टोनखाद, टोनखाधा (उ०-पु० मुं०)। [< खात] (४) किसी अन्न में निम्न प्रकार की चीजों की मिलावट (चंपा०-१)। किसी चीज में बाहर से मिलाई गई या मिली हुई विजातीय चीज (चंपा०-१)। [खाद (हि० बिहा०) = गोबर आदि की खाद। अपवित्र या निम्न स्तर की वस्तु। खाद्य अथवा अ + खाद्य]

**खाद के गड्ढा**—(सं०) गोबर, कूड़ा-करकट आदि की खाद बनाने का गड्ढा। दे०—घूर। [खाद के + गड्ढा (यौ०)]

**खादर**—(सं०)-(१) गोबर, मूत, कूड़ा-करकट आदि की बनी खाद (सं० ब०, शा० १) पर्या०—खदीर, खद्धी (सं० ब०), गोबरौरा (प०), गोखा (पु०), करखी (पु०), घूर (सं० ब०-प०), गनौरा (पु०, शा०, पट०-४, भग०-५), गंदौरा (पु०, शा०), कूड़ा (पु०, शा०), कूड़ा-कुरकुट (पु०, शा०), बहारन (पु०, शा०), गोनरौत, गोनौढ़, (द०-पु० मुं०)—(इसका अर्थ, कूड़ा-कर्कट या बुहारकर इकट्ठी की गई गंदगी भी है।) [< खात, तुल०—खातम (संस्कृ०) = गड्ढा खातम (पु०)] (२) पात-पात सड़ाकर बनाई हुई खाद (उ०-प०)। पर्या०—गोखा (उ०-पु०, मुं०), अलाह (पट०, गया), डाही (पट०, गया), हुरा (द० मुं०), खारी (द० भाग०)। [खाद + र (स्वा० प्र०) < खाद्य]

**खादर के गड्ढा** (सं०) दे०—खाद के गड्ढा।

**खाध**—(सं०) अन्न रखने के लिए जमीन खोदकर बनाया हुआ गड्ढा (द० भाग०)। दे०—खाद। [< खात]

का पौधा। [देशी, मिला०—गञ्जु (संस्कृ०) =एक प्रकार का पौधा। गञ्जा (स्त्री०)= झाड़ी, सविराजय। गंज (प्रा०), गाँजा (हि०, नै०, असा०, बं०), गंजा (कौ०), गाँजो (सि०) गाँजो (गु०), गाँजा (मरा०)]

गाँझी—(सं०) एक प्रकार की लता (बर०-१)। [मिला०—गञ्जु (संस्कृ०)=एक प्रकार का पौधा]

गाँठ—(सं०)—(१) ऊख, लकड़ी आदि का पोरा। (२) शरीर के दो पोरों को पृथक्-पृथक् करनेवाली ग्रंथि (शा०-१)। (३) किसी वस्तु को बाँधकर बनाया गया बड़ा बंडल। (४) कपड़े और रस्सी आदि में लगाई गई ग्रंथि। (५) ऊख, बाँस आदि के पोरों की ग्रंथि (बै०-२, पट०-४, चंपा०, भाग०-१, मग०-५)। गाँठदेवल, गाँठ पारल (मुहा०) =गाँठ बाँधना। किसी बात या घटना को याद रखना। [ग्रंथि, ग्रंथ (संस्कृ०)< गंठ (प्रा०), गाँठ (हि०), गाँठि, गाँठि (नें०)]

गाँठदेवल (मुहा०)—गाँठ देना। किसी वस्तु या घटना को याद रखना।

गाँठपारल—(मुहा०) दे०—गाँठ, गाँठ देवल।

गाँडर—(सं०)-(१) एक प्रकार की घास, जो धान की फसल को हानि पहुँचाती है (उ० बै०, पट०, मग०-५)। दे०—गड़हर। (२) एक पशु-खाद्य घास। दे०—गँड़हर। [देशी, मिला०—गण्डिपुक (संस्कृ०)]

गाँधी—(सं०) एक उड़नेवाला दुर्गंधयुक्त कीड़ा, जो धान में फूल होने के पहले ही ज्वार आदि अनाज पर प्रहार करता है। पर्या०—गाँधी, गँधवा (प०, मग०-५), माँछी (उ०), गन्धुआ-(चंपा०), किरौना(द०-प० शाहा०), भेंमरा (द० मुं०)। [< *गंधिक, < *गंधिन् (संस्कृ०), गाँधील (मरा०)]

गाँव—(सं०) ग्राम, बस्ती।
[< *ग्राम (संस्कृ०), गाम (पा०, प्रा०), गाम (रोमा०), गाम (बरही), गाँव (हि०), गाउँ (नें०), गाउँ (कुमा०), गाम (गढ़वा०), गाउँ (असा०), गाँ, गाँव, गाव (बं०, औ०), गम, (सिंह०), ग्राम (काफि०)]

गाँव के ठाकुर—(सं०) गाँव का स्वामी, जमींदार (द०-प० शाहा०)। दे०—जिमिदार। [गाँव के+ठाकुर (बो०)]

गाँव के खरच—(सं०) जमींदारी के विषय में होनेवाला एक प्रकार का खर्च। दे०—गाईं-खरच। [गाँव+के+खरच (बो०)]

गाँवघर—(सं०) गाव-पड़ोस। [गाँव+घर< ग्राम+गृह]

गाँसी—(सं०) फाल को गिरने से बचाने के लिए कचबार के बदले हल की नोक और फाल के बीच में ठोंकी गई पचड़ी। [देशी, मिला०—गाँसना (हि०)=पैबंद लगाना। गाँस्नु, गाँसिनु (नें०)=पैबंद लगाना, जोड़ना। गाँस (नें०) =पैबंद, जोड़]

गाईं—(सं०) गाँव।

गाईं खरच—(सं०) जमींदारी के विषय में होनेवाला एक प्रकार का खर्च। पर्या०—गाँव के खरच, गाईं वाँ खरच (मं०), सलामी खरच (द०-प०-मं०), देंही खरचा (चंपा, पू०-मं०), एकरा आत (पट०), बन्दूखरच (द० भाग०)। [गाईं+खरच, गाईं < गाँव < ग्राम; खरच < खर्च (फा०)]

गागर—(सं०) दे०—गगरी।

गागर नींबो—(सं०) दे०—पथरा नींबो, गागल।

गागल—(सं०)—एक प्रकार का बड़ा नींबू, जिसका छिलका मोटा होता है (पट०-१, चंपा०-१, मं०-२)। पर्या०—गागल नींबो (चंपा०, शाहा०)। [देशी]

गागल नींबो (सं०)—(चंपा०, शाहा०)। दे०—गागल।

गाछ—(सं०)—(१) ईख या किसी दलहन का अंठल, जिसे दौनी करके भूसा बनाया जाता है (द०-प० मं०)। दे०—डाँगरा। २—कटहर या दूसरे दलहनों का अंकुर या डंठल (उ०-पू०)। दे०—ढिबनी। (३) आम, कटहल आदि फलों का वृक्ष। [< *गच्छ (संस्कृ०), गच्छ (पा०), गाछ (हि०), गच्छी (सिना०-बरही), गाछ (बं०), गस (सिंह०), गाछ (नें०)]

गाछी—(सं०)-(१) वह स्थान, जहाँ आम, अमरूद, कटहल आदि के पेड़ लगाये गये हों। दे०—



बगीचा। (२) (मं०)। दे०—आम के बगीचा। (३) बीज की क्यारी (बिहार) से रोपने के लिए उखाड़ा गया बीजों का पौधा। दे०—बीआ। (४) भूमि पर उगा हुआ पहला अंकुर (उ०-पू० मं०, बं०-२)। दे०—ढिबनी। [गाछ+ई (प्रत्या० प्र०) < *गच्छ]

गाजड़—(सं०) मूली की जाति का एक प्रकार का मीठा कंद, जो कच्चा और पकाकर, दोनों प्रकार से खाया जाता है (द०-प० शाहा०, बै०, भाग०-५)। दे०—गजड़ा। [< *गर्जेर]

गाजर—(सं०)—(१) एक प्रकार की फसल, जो घर के पास बारी में उपजती है, न कि खेत में (उ०-पू० मं०, शाहा०)। (२) दे०—गजड़ा, गाजड़, गजरा। [मिला०—गर्जेर]

गाड़ल—(क्रि०) गाड़ना। [गाड़+ल (प्र०) < गाड़ < *गर्त (संस्कृ०), गड्ड, गड्ड (प्रा०) =गड्ढा, गड्ढा। गाड़ना (हि०), गाड़नु (नें०), गाड़ा (बं०), गाड़ (औ०)=गड्ढा, गड्डुआ (नें०)=गोता, गड्डुआ (कु०), गाड़वें (गु०), गाड़यो (मरा०)]

गाड़ा—(सं०)—(१) अन्न रोपने के पहले बीज रखने का गड्ढा (शाहा०)। दे०—खाद। (२) पशुओं का एक रोग। इस रोग के कारण पशुओं के सींगों की जड़ में कीड़ा निकलने लगती है (शा०-१, बै०-२)। पर्या०—पचल, कौवड़। [गाढ़ा, गड्ढा< गर्त या खात] (३) बैलगाड़ी (प०, चंपा०-१)। [गाड़+आ< गड्डा < *गन्त्र, गन्त्री]

गाड़ी—(सं०) गाड़ी, बैलगाड़ी। पर्या०—गाड़ी, गाड़ा=बड़ी गाड़ी, गाड़ी। [गाड़ी< *गन्त्र, गन्त्री (संस्कृ०), गड्डी (देशी प्रा०) गोड़ी (कश्मी०), गाड़ी (हि०, बं०, औ०), गड्डु, गड्डी (पं०), गड्डु (ल०), गाडी (सि०), गाडी (मरा०, गु०)। टर्नर के अनुसार, 'गाड़ी का सम्बन्ध < *गर्त (ऊँचा स्थान) से नहीं है, बल्कि < *गड्डु (=गाड़ना) से है।'—(नेपा०)। किंतु गाड़ी की व्युत्पत्ति < गन्त्र, गन्त्री या गन्त्रिका या से भी संबंध है। दे०—गन्त्री=गाड़ी—हर्ष, संस्कृ०]

गाढ़—(सं०) घनी बोआई। दे०—घन। (वि०) गाढ़ी वस्तु। [गाढ़]

गाढ़ा—(सं०)—(१) दे०—घन। (२) घना, गाढ़ा। [गाढ़]

गात—(सं०) एक प्रकार की घास की रस्सी, जो बोझा बाँधने के काम में आती है (शाहा०)। दे०—गताल। [दे०—गताल]

गाता—(सं०)—(१) (द० मुं०)। दे०—गैता। (२) ताड़ के लंबे बल्ले या किसी दूसरी लंबी भारी वस्तु को दूसरी जगह पर ले जाने के लिए उसमें बँधी रस्सी के साथ लगाया गया बाँस का टुकड़ा। [देशी, मिला०—खनित्रक* >खन्ता, खइंता > गैता > गाता]

गाद—(सं०) नीची जमीन (द० मुं०)। [गर्त, खात]

गाद, गादा—(सं०)—(१) मटर की अधपकी छीमी। (२) अधपके मटर की बनी दाल। (३) किसी तरल वस्तु की निचली सतह में बैठा हुआ मोटा अंश। [< *खाद्य (?)]

गादर—(सं०) भोजन के लिए काटा हुआ कच्चा अनाज (द० मुं०, चंपा०)। दे०—गदरा। [गाद+र < * खाद्य (?)]

गादा, गदा—(सं०)-(१) दे०—गदरा। (२) (क) मटर की अधपकी छीमी। (ख) अधपके मटर की बनी दाल (शाहा०)। (३) चटुए और सन के ऊपर का हरा पत्ता। [< *खाद्य]

गादा, गादु—(सं०) दे०—गाद, गादा।

गादुर—(सं०) चना और मटर में लगनेवाला एक कीड़ा (द०-प० शाहा०)। [देशी]

गाभा—(सं०) (चंपा०, बं०-२)। दे०—गब्भा।

गाभिन—(वि०) गर्भिणी गाय आदि। [गाभ+इन< *गर्भिणी< गर्भ, गब्भिनी (पा०), गब्भिणी (प्रा०), गाभिन (हि०), गाभिनि (नें०), गर्भिनि (कश्मी०), खावनी (रोमा०), गाभिण (कुमा०), गाभिनि (असा०), गाभिन (बं०), गब्भण (पं०), गब्भन (ल०), गब्भणी (सि०), गाभण (मरा०, गु०)]

गाय—(सं०) दूध देनेवाली, सींग, पूँछ और सास्ना (गलकंबल) से युक्त एक मादा मवेशी, गौ।

उनके लिए लड़ने-भिड़ने को सदा प्रस्तुत रहते थे, इसीलिए इनकी स्थिति ऊँची मानी गई है।

गुमस्ता भूमि सदा के लिए एक निश्चित कर पर बंदोबस्त कर दी गई है (यद्यपि कुछ जमींदार ऐसा नहीं मानते) और जमींदार की स्वीकृति के बिना ही बेची-खरीदी जा सकती है। यह एक प्रकार से सदा के लिए निजी संपत्ति होती है। यद्यपि इस भूमि के स्वामी इसे मुश्किल से बेचते हैं। ये काश्तकार सुखी एवं सम्पन्न होते हैं और सेना में भी बहुतायत से भर्ती होते हैं। [ गुमस्ता+दार (फ़ा०) < गुज़श्ता (उर्दू) < गुज़श्त (फ़ा०) = दान की हुई या कर-मुक्त भूमि ]

गुमस्तादार—(सं०) दे०—गुमस्तादार। [ गुमस्ता+दार < गुज़श्त (फ़ा०) ]

गुमाट—(सं०)—(१) फसल काटने की मजदूरी (शा०, मग०-२)। दे०—बिनौरा। [ देशी, (संभ०) < गुज़ार < गुज़र (फ़ा०) ] टि०—कटी हुई फसल की २१ बाही पर १ बाही की निश्चित मजदूरी दी जाती है (मग०-५)। (२) काटनेवाले श्रमिक को प्रति बीघा एक आँटी दे देने पर बचा हुआ बोझे का अंश (शाहा०)। टि०—आँटी का परिमाण सर्वत्र एक-सा निश्चित नहीं है। यथा—अगली लोकोक्ति से स्पष्ट है:—'कोठि कठनिहार के, मुँगर सन आँटी।'—(आशय) कटनिहार अपने लिए मुँगर (मुद्गर)—जैसी मोटी आँटी बाँधता है। [ देशी ]

गुमारा-(सं०) फसल काटने की मजदूरी (गया)। दे०—बिनौरा। [ गुदरा < गुज़ारा < गुज़ार: (फ़ा०) ]

गुमसा—(क्रि०) गूँथना, मथना करना, रस्सी का बँटना। (वि०) गुँथी हुई, बँटी हुई। [ गुन+सा < *गुथ (= गुम्फति) ]

गुना—(सं०)(१) गुना, गणित का एक भेद। (२) रस्सी के बाँटने में पड़नेवाली ऐंठन। [ गुन < *गुणा, *गुणक (संस्कृ०), गुणु (पा०, प्रा०), गेन (दर०) गुणी (सिन्धा०), गेनु (कश्मी०), गुण्या (प० पहा०), गन्न (नें०), गुण्या (असा०), गाथा (बँ, ओ०), गुनू, गन (हि०), गुणा (गुं०), गोणु (सि०), गुणा (गु०, मरा०) ]

गुमटी बाबू—(सं०) चीनी-मिल का एक कर्मचारी, जिसके हस्ताक्षर के बिना ऊख की पुर्जी का पक्का हिसाब नहीं मिलता है (बिहू०, टी०, हरि०)। टि०—जब ऊख तौलनेवाला एक कर्मचारी ऊख का परिमाण लिखकर पुर्जी ऊख लानेवाले किसान या गाड़ीवान को दे देता है, तो वह किसान या गाड़ीवान उस पुर्जी को लेकर गुमटी बाबू के पास जाता है; वह उसपर अपना हस्ताक्षर कर देता है। यदि कोई संदेह हो जाय, तो वह पुन: उस गाड़ी की तौल कराता है और पहली पुर्जी से उसका मिलान करता है, जिससे कि तौल में कमी-बेशी न हो। [ गुमटी+बाबू ]

गुमसा—(क्रि०)—(१)—अंठल के साथ फसल को बाल रख देने पर कुछ दिनों के बाद सूखकर दानों का स्वयं छूटना या उस बाल का मुलायम हो जाना (शा०-१, चंपा०-१, मैं०-२, पू० मैं०)। (२) पाल पर रखने के बाद आम आदि का और पुआल देने पर केले आदि का पकना। [ गुम +स; गु मसा (देशी) = भूसी से दाना अलग करने का काम (हि० श० सा०) ]

गुमसल (क्रि०)—(१) भींगे हुए अन्न की, समुचित हवा और धूप नहीं पाने पर, सड़ने के पूर्व की स्थिति (चंपा०-२ मग०-५, पट०-४, मैं०-२, भाग०-२)। (२)-(वि०) गुमसी हुई (गुमसल)। बासू। [ गमसा+ल (प्र०) < *घ्रीम्स (?) ]

गुमसावल—(क्रि०) गुमसल क्रि० का प्रे०। गुमसाना।

गुमावल—(क्रि०) गुमल क्रि० का प्रे०। गुमाना।

गुमास्ता—(सं०) किसी जमींदार या महाजन का कर्मचारी, जो घूम-घूमकर जमींदारी या महाजनी का तकाजा और काम देखा करता है (शा०-१)। [ (फ़ा०), गुमाश्ता (हि०), गुमस्ता (बँ०) ]

गुम्मा—(सं०) दे०—गुमा और गुमा।

गुर, गूर—(सं०) ऊख के रस को पकाकर तैयार किया गया दानेदार ठोस पदार्थ। पर्या०—गुड़। [ गुड ] टि०—गुड़ कहीं रवा और कहीं चकती के रूप में होता है, खाने-पीने के



लिए इसकी छोटी-छोटी भेलियाँ भी बनाई जाती हैं। भेलियों को मगही में 'अदरखी' भी कहते हैं; क्योंकि इनमें स्वाद के लिए प्राय: अदरक मिलाई जाती है।

गुरचलना—(सं०) अन्न साफ करने की चलनी (उ०-पू० मैं०)। दे०—चलना। [ गुर+चलना ]

गुरदम—(सं०) ऊख के उबाले हुए रस को ठंडा करने के लिए लकड़ी या लोहे की बनी चम्मच (शाहा०)। दे०—ताकिया। [ गुर+दम < *दाढ ]

गुरदम—(सं०) लकड़ी की बनी छोलनी, जिससे ऊख का रस या गुड़ चलाया जाता है (शा०-१)। पर्या०—गुरदम। [ गुर +दम < *गुड (?) ]

गुरदम

गुरदेल—(सं०) धनुष के आकार की बनी चीज, जिसकी प्रत्यंचा दो रस्सियों की बनी रहती है और बीच में दोनों रस्सियों को थोड़ी दूर तक एक-दूसरे में बुनकर एक स्थान बनाया जाता है, ताकि उस पर गोली रखी जा सके। यह खेतों से चिड़ियाँ आदि भगाने और मारने के काम में आता है। इसकी गोली मिट्टी की बनी होती है (चंपा०-१, भाग०-१, मैं०-२)। पर्या०—गुलेल। [ देशी, दे०—गुलेल ]

गुरधवल—(वि०) फल का पकना शुरू होना और मीठा होना (शाहा०-१)। [ गुरधव+ल (प्र०) < गुरुधावन, गुरुध्यान, गुरुधाई, गुरुधान (?) ]

गुरपोर—(सं०) मिट्टी का बड़ा बरतन, जिसमें जम जाने के बाद गुड़ रखा जाता है (मैं०)। दे०—माट। [ गुर+पोर < गुड+पात्र (?) ]

गुरमिखा—(सं०) एक प्रकार का परवल, जो गोल और मीठा होता है (चंपा०-१)। [ गुरमि +खा (प्र०) < गुर्मी (देशी०) ]

गुरला—(सं०) करीब एक हाथ लंबा, खास कर इमली की लकड़ी का बना टुकड़ा, जो हेंगुल (आरा) के बीच में दोनों कनखियों के बीच में लगा रहता है। इसके बिना हेंगुल नहीं चल सकती है। घुरकिल्ली (शा०-१)। [ देशी ]

गुरहंडी—(सं०) गुड़ रखने का माट (द० भाग०)। दे० -होर। [ गुर+हंडी < गुड़ +हंड (क) ]

गुरही—(सं०)—(१) एक प्रकार का धान (चंपा०-१)। [ गुड़ या गुर < गुड ] (२) फसल के बोझों को बाँधने के लिए किसी घास की ऐंठी हुई रस्सी (शाहा०)। [ गुर+ही < *गुण ]

गुरीच—(सं०) एक प्रकार की लता, जिससे औषध बनाया जाता है। [ गुडूची ]

गुरुच—(सं०) दे०—गुरीच।

गुरुही—(सं०)—(भाग० द)। दे०—गुरही।

गुलआफरि—(सं०) एक प्रकार का फूल (दर०-१)। [ गुल + आफरि (फ़ा०) ]

गुलजामु—(सं०) एक प्रकार का फल (दर०-१)। [ गुल + जामु < गुल (फ़ा०) + जामु < जम्बुन = जंबू ]

गुलजामुन—(सं०)-(१) एक प्रकार के फल का वृक्ष। इसका फल गोल और मीठा होता है (पट०-१)। (२) जामुन का एक भेद, जिसका फल अपेक्षाकृत बड़ा, रसदार और मीठा होताहै (मिला०—कठजामुन)। (३) एक प्रकार की मिठाई। [ गुल, गुलाब (फ़ा०) + जामुन < *जम्बु ]

गुलदाऊदी—(सं०) एक प्रकार का फूल, जिसका पौधा छोटा तथा फूल गुच्छेदार होता है (मग०-५)।

गुलदावरी—(सं०) एक प्रकार का फूल (दर०-१)। [ गुल + दावरी (फ़ा०) ]

गुलफा—(सं०) एक प्रकार का साग (मैं०-२)। [ देशी, मिला०—गुल्फ ]

गुलमिरिच, गोलमरिच—(सं०) एक प्रसिद्ध गोल, काली फली, जो मसाले में प्रयुक्त होती है, काली मिर्च। दे०—मिरिच। [ गुल+मिरिच < *गोल + मरीच ]

गुलाईंची—(सं०) एक प्रकार का फूल। दे०—गुलैंची। [ गुल + चीन (फ़ा०) ]

गुलाब—(सं०) एक प्रसिद्ध फूल, जो लाल और गुलाबी रंग का होता है। फूल के गुच्छ में और

पौधों में काँटे होते हैं। [गुलाब (हि०), गुलाब (बं०) (फा०)]

गुलाब मखमल—(सं०) एक प्रकार का धान (चंपा०-१)। [गुलाब+मखमल]

गुलाबी—(सं०) गुलाबी रंग। (वि०) गुलाबी रंग की वस्तु।

गुलाबी पोई—(सं०) एक प्रकार की लता। इसका पत्ता लाल रंग का होता है तथा इसका साग बनता है (पट०-१)। [गुलाबी+पोई]

गुलेल—(सं०)—(१) दे०—गुरदेल। (२) दो रस्सियों के योग से बनी हुई वस्तु, जिसपर ढेला रखकर फेंका जाता है (द० भाग०, द० मुं०, मग०-५, बे०-२, चंपा०)। दे०—ढेलवास। [देशी, (संभ०)—गुल्ल+पल्ल < गल्ल < *गुलिक = (ढेला, छोटा टुकड़ा, गोली) पल्ल < √क्षिप् (फेंकना), गल्लवाहू (देशी०) = ऊपर फेंकना, गल्लुच्छ (देशी) = घुमाया हुआ (पा०स०म०), गुलेल, गुलैल (हि०), गुलेलि (बं०), गोलेला (गुज०), गुलेल, गलेला (मं०), गलोलि, गलोली (सि०) < *गोल+ढेल्ल (?) अथवा गं, लू के साथ उच्चार, या गुलूले (फा०) या गोलों से प्रभावित—(मैथा०)]

गुलेली—(सं०) धनुष-जैसी बनी हुई वस्तु, जिसमें दो प्रत्यंचा समानान्तर रूप में लगी रहती हैं और दोनों के बीच में थोड़ा-सा सूत से बुना रहता है, जिसपर मिट्टी की छोटी गोली रखकर चलाया जाता है (द० मुं०, द० भाग०)। [देशी, (संभ०), गुल्ल+पत्ती < गुलिक < √क्षिप्]

गुलैंच—(सं०) एक प्रकार का फूल (दर०-१)। [गुल+ऐंच < गुलचाँन (फा०)]

गुल्लरि—(सं०) एक प्रकार का फल, गूलर (दर०-१, बे०-२)। [गुल्लर < गूलर]

गुल्ला, गुल्ली—(सं०)—(१) ऊख आदि का उतना बड़ा टुकड़ा, जो मुँह में चूसने के लिए लिया जाता है। (द० मुं०, भाग-१, चंपा०, छाप०)। (२) ऊख के दो पोरों के बीच का भाग (मग०-५)। [< *गुलिक (संस्कृ०), < *गुल्ल (संस्कृ०) > गुल्ल (प्रा०)]

गुल्ली—(सं०)—(१) लकड़ी की कील या खूँटी, जिससे कुएँ में लटकनेवाली रस्सी में मोट बाँधा जाता है। दे०—किल्ली। (२)—(शाहा०)। दे०—गेंड़ा। (३) धुरे में आर-पार लगी हुई कट्टी, जिसमें रस्सी बाँधी जाती है। दे०—किल्ली। (४)—(पट०)। दे०—खूँटा। [देशी, मिला०—गुलिक] (५) दे०—गुल्ला, गुल्ली। (६) बच्चों के 'गुल्ली-डंडा' खेल में प्रयुक्त होनेवाला ३ इंच का लकड़ी का टुकड़ा, जिसे वे डंडे से मार कर फेंकते हैं। [दे०—गुल्ला]

गुल्ली, गुल्ला—(सं०)। दे०—गुल्ला, गुल्ली।

गुहौरि—(सं०)—(१) एक कली-विशेष (चंपा०-१, दर०-१)। (२) आँख की एक बीमारी, जिसमें आँख के कोनों पर फुन्सी हो जाया करती है। [देशी, < *घ्राणपुटी]

गूँड़ा—(सं०)—(गया, मग०-५)। दे०—गुंडा। [< गुण्ड, < *गुण्डक = धूलि, चूर्ण]

गूँड़ी—(सं०)—(चंपा०, द०-पु० बिहा०)। दे०—गुड़ी और पंखी। [गुंड+ई < *गुण्डक]

गूदरी—(सं०) खेतों से निकालने के बाद सन के रेशों से बना गया छोटा-छोटा बंडल (द०-पु० बे०, मग०-५)। पर्या०—गुदर (प०, प० बं०), गुदारी—द०-पु० बं०), गुदर, गुदरी (पु०बं०)। [देशी]

गूमा—(सं०)—(१) एक प्रकार का प्रसिद्ध पौधा, जिसके फल के ऊपर उजला फूल रहता है (चंपा०-१)। पर्या०—गुम्मा (भाग०-१)। (२) नमी के कारण विकृत अन्न, जिसमें एक प्रकार की सड़ी-जैसी गंध और बुरा स्वाद आ जाता है (मग०-५)। [देशी, मिला०—गुमसा]

गूर, गुर (सं०)—ऊख के रस से तैयार किया गया दानेदार ठोस मीठा पदार्थ। पर्या०—गुड़, गूड़। [< *गुड (संस्कृ०), गुड, गुड़ (प्रा०), गुड़, गुड़ (हि०), गुड़ (बं०), गुल (मरा०), गुड़ (उ० औ०), गुड़ (सि०), गोल (गु०), गोर (काश्मी०)]

गूरुर—(सं०) दे०—गूलरि।

गूलरि—(सं०) एक प्रसिद्ध फल, जिसमें सैकड़ों बीज होते हैं और पकने के साथ-साथ कीड़े



भी होते हैं। फलने की तरकारी भी होती है। पर्या०—गुल्लर, गूलर, दुम्मर (भाग-१)। [गूलर (संस्कृ०), गूलर (हि०), गल्लर (बं०), गुल्लर (उ०), गूलर, गुलेर, गुल्लरी (गु०)]

गेंठा—(सं०)—(१) पशुओं के बाँधने की रस्सी (द० भाग०)। दे०—पगहा। (२) बोरों के बाँधने की गुंडीदार रस्सी (मुं०-१)। [< ग्रंथिक, < ग्रंथक]

गेंठी—(सं०) एक प्रकार की लता (दर०-१)। [देशी]

गेंड़—(सं०)—(१) ऊख के ऊपर का पत्तियों-सहित भाग (द०-प० शाहा०)। (२) चारे के लिए काटा गया ऊपर का हरा भाग (चंपा०-शाहा०)। दे०—अगेंड़। (३) चीनी मिल में डाले जाने के लिए काटा गया ऊख का टुकड़ा (हरि०)। पर्या०—गेंड़ा, पगाह (गी०)। [< *अग्निक < *अग्रकांड, गंड (संस्कृ०) = जोड़, गंड (पा०) = डंठल, गेंड (प्रा०) = ऊख का पोर, गेंड़ा (हि०), गन्ना (हि०, बं०) = ऊख, गनेरी (सि०) = ज्वार की मीठी डंठी]

गेंड़खौंचा—(सं०)—(शाहा०)। दे०—अगेंखौंहा। [गेंड़+खौंचा < अग्निक या अग्रकांड+खोंचा, खिलाना (हि०) < खादपयान]

गेंड़ल—(क्रि०)—(१) घेरना, पानी आदि को रोकने के लिए बाँध बाँधना। (२) किसी स्थान या वस्तु की सुरक्षा के लिए घेरना। [गेंड़+ल (प्र०) < गेंड़ < *गंड, खंड]

गेंड़बहिया—(सं०)—(द०-प०)। दे०—अगेंखौंहा। [गेंड़+बहिया < *अग्निक < *गंड, < अग्रकांड+बहिया (देशी)]

गेंड़बाही—(सं०)—(१) धान की खेती में मेड़ के टूटने पर उसकी पुनः मरम्मत करने की प्रक्रिया (मग० ५)। (२) ऊख को काटने और उसकी पत्तियों को छीलने की प्रक्रिया (चंपा०)।

गेंड़ा करना—(क्रि०) ऊख का टुकड़ा करना (द०-प०)। दे०—छोलना। [गेंड़ा+कर+ना (प्र०) < *अग्निक, < *अग्रकांड+करण, करना (हि०) < √कृ]

गेंड़ा, गेंड़ी—(सं०) बीज के लिए काटा गया ऊख का टुकड़ा (प०)। पर्या०—गेंड़ी (चंपा०), टोना, टोनी (पु०, मग०-५), गुल्ली (शाहा०, मग०-५), पोंहुआ (पट०, भाग०-५, दर०-१), पौहुन (दर०, भाग०, मग०-१)। [< *खंड, गंड, < *अग्निक, < अग्रकांड, < *ग्रंथि]—

गेंड़ारी—(सं०)—(गया)। दे०—गिड़ारी। [गेंड़+आरी < *खंड, < गंड]

गेंड़ुआवल—(क्रि०) गेंड़ुआ क्रि० का प्रे०। गेंड़ुवाना, घेरवाना। दे०—गेंड़ल।

गेंड़िकाठा—(सं०)—(प०)। दे०—काठु। [गेंड़+काठा < *खंड, < *ग्रंथि, < अग्निक, < *कांड, काठा < काठल (बिहा०), काटना (हि०) < √कृत्]

गेंड़िवार—(सं०)—(१) कोल्हू के लिए ऊख के टुकड़े करने का घर या स्थान। पर्या०—गेंड़िवारी (प०), टोनिवारी (पु०), टोनिवारी (द०-प० बं०), टोनसार (द० भाग०)। (२) दे०—गेंड़िवारी (१)। [गेंड़+इवार < *कांड, < *ग्रंथि, < *खंड, < *अग्निक, < *गंड]।

गेंड़िवारी—(सं०) (१)—(प०)। दे०—गेंड़िवार। (२) ऊख काटने (टोना करने) के पहले उसे रखने के लिए बना हुआ गड्ढा। पर्या०—गेंड़िवार (प०)। [गेंड़+इवार+ई < *खंड, ग्रंथि, कांड, इयारी (प्र०) < केदार]

गेंड़ी, गेंड़ा—(सं०)—(१)—(प०, बिहा०, हरि०)। दे०—गेंड़ा। (२) कोल्हू में डालने के लिए काटी हुई ऊख की टुकड़ियाँ। आजकल लोहे के कोल्हू होने पर समूचा ऊख कोल्हू में लगाया जाता है, न कि काटकर (प०, पु०बं०, चंपा०, मग०-५, बे०-२, छाप०)। पर्या०—टोनी (पट०, गया, पु०), अंगारी (द०-प० शाहा०)। (३) चीनी-मिल में डालने के लिए काटी गई ऊख की टुकड़ियाँ (गी०, बिहा०, हरि०)। [गेंड़+ई < *खंड, < *कांड, < *ग्रंथि, गंड]

गेंड़ुआवा—(सं०) कुएँ की दीवाल को बनाने के लिए प्रयुक्त वह ईंट, जिसका एक भाग छोटा और दूसरा चौड़ा होता है (चंपा०, मग०-५, बे०-५)। दे०—कुरअमुर्गा।

गेंड़ुआवा

का होता है। जैसे—रास्ता, ऊसर आदि। [ गैर + मजरूआ + आम (फ़ा०) ]

गैरमजरूआ खास—(सं०) वह जमीन, जिसपर मालिक (जमींदार) का अधिकार रहता है। [ गैर + मजरूआ < खास (फ़ा०) ]

गैरमौरूसी—(सं०) वह काश्तकारी जमीन, जिसपर मौरूसी हक नहीं मिला हो। पर्या०—बाही (पट०, गया), खरिदगी (शाहा०), हाल कपारजित(उ०-मु०मं०)। [ गैर + मौरूसी (फ़ा०) ]

गैवरवाहा—(सं०)-(मं०-२)। दे०—गैवार। [ गैवर + वाहा ; मिला० - गैवार ]

गैवार—(सं०)—(चंपा०) दे०—गैवाह।

गैवाह—( सं० ) बैलों को चरानेवाला मनुष्य (उ०-मु० मं०)। दे०—चरवाह। [ गै + वाह (प्रा०), गो + वाह < वह (संस्कृ०) ]

गोंइजी - (सं०) एक प्रकार की मछली, जिसका मुँह और पूँछ पतली होती है ( शाहा०-१ )। पर्या०—गइँची (पट०-४, चंपा०, भाग०-५), गइँचा (चंपा०, मं०-२ ), गैंची (भाग०)। [ देशी, मिला०—गंडक ]

गोंगरा—(सं०) लता में होनेवाली एक प्रकार की तरकारी। यह हरे रंग और लंबे आकार की होती है। (पट०-१)। पर्या०-परोर, नेनुआ, घोड़ई, तोरई, चिचड़ा ( चंपा०, भाग०-५, पट०-४ )। [ देशी, महाकोशातकी, हस्तिघोषा (संस्कृ०), नेनुआ, बड़ी तोरई, घिया तोरई, घिउरा, घेवरा (हि०), हस्तिघोषा, धुंधुल (बं०) घोसाली, घोसाला ( मरा० ), घीसोंडा (गु०), तुप्पिरी (क०), ताड़ि (को०) ]

गोंची—(सं०)-(द० भाग०, पट०-४)। दे०—कोंचा। [मिला०—गोंजी = मंजीर(पा०श०म०)]

गोंड़ी—(सं०) चारा खिलाने के लिए मिट्टी का बना हुआ और धूप में सुखाकर तैयार हुआ लंबा नाद (द० मुं०, भाग०-५)। दे०—चरन। [ देशी, मिला०—गोधू, गोन्द्री (संस्कृ०) = मोरा, एक प्रकार की घास ]

गोंड़—(सं०) गाँव के पास की उपजाऊ भूमि। दे०—गोएँड़ा। [ गों + ड़ < ग्राम + आद्य या गो < गृह < *गृध ]

गोंड़ा—(सं०)। दे०—गोंड़।

गोंत—(सं०) गाय का पेशाब ( चंपा०-१, मं०-२ )। [ गों + मोत < ऊँत < मूँत < मुत्त < मूत्र, गोमूत्र (संस्कृ०), < गोमुत्त (प्रा०) ]

गोंदौरा—( सं० )—(पु०)। दे०—खादर। [ देशी, संभ०—गों + दौरा < *गोमय + दौरा ]

गोआ—( सं० )-(१)—(पु०)। दे०—खादर। [ गोमय* > गोअय > गोआ ] (२) खाड़ी का मोटा अंतिम छोर (द० मुं०)। दे०—कुर। [ देशी, मिला०—गुल्फ ( संस्कृ० ), गों फ ( प्रा० ) ] (३)—( उ०-प० मं० )। दे०—खादर। [ < *गोमय ]

गोआ पटा कोल—(मुहा०) अन्न के बोने पर सिंचाई किये बिना ही उसके बीज पर खाद (सड़ी पत्ती, घास आदि) देना (उ०-प० मं०)। दे०—खदियाकोल। [ गोआ + पटा + आकोल (प्रा०) ]

गोआम—(सं०)-(१) नदी, नहर आदि में बाँध बाँधने के लिए लगाये गये मनुष्य (पट०, गया, भाग०-५, पट०-४)। पर्या०—गोआम (भाग०-५)। (२) काश्तकारी के अतिरिक्त किसानों द्वारा जमींदारों को समर्पित श्रम-सेवा (पट०, गया, द० मुं०)। पर्या०—गोहार। [देशी]

गोआस—(सं०) मवेशियों के रहने का स्थान, गोष्ठ (उ०-मु० मं०, चंपा०)। दे०—बथान। [ देशी, मिला०—गो + आस < गो + आवास < ✓वस् या वास ]

गोइठा—(सं०) दे०—गोरहा।

गोएँड़—(सं०) गाँव के पास की उपजाऊ भूमि, जिसमें गाँव की गंदगी, सड़ी-गली खाद आदि पानी के बहाव के साथ आया करती है। पर्या०—गोएँड़ा, गोंड़ा, गोंड़, बाध, कोइरार, कोदार (पट०, प०), डिहवार (शाहा०, पट०, गया), घरबारी (पट०, द० मुं०), बाड़ी (द० भाग०)। [ मिला० —गोंड़ ]

गोएँड़ा—(सं०)। दे०—गोएँड़। [मिला०—गोंड़]

गोकुलफूल—(सं०) रोग लानेवाला एक प्रकार का धान ( गया )। [ गोकुल + फूल < गोकुल + पुल्ल (?) ]

गोकुलसार—(सं०) रोग लानेवाला एक प्रकार का धान ( द० भाग० )। [ गोकुल + सार < *गोकुलशालि ]



गोखुला—(सं०)-(१) धान की फसल को हानि पहुँचानेवाली एक काँटेदार घास (प० मं०, पट०, गया, द० मुं०, पट०-४, भाग०, मं०-२, चंपा०)। पर्या०—गोरखुल। (२) ऊसर या परती जमीन में होनेवाली और जमीन पर फैलने वाली एक काँटेदार घास, जिसकी फलियों पर टेढ़े काँटे होते हैं। [< *गोक्षुरक]

गोचर—(सं०) चरागाह।

गोचारि—(सं०) सुरक्षित चरागाह (चर०-१)। [गो + चारि < *गोचर]

गोछी—(सं०) धान की पहली रोपनी के समय में कीड़े-मकोड़ों से धान की रक्षा करनेवाले देवता की मदिरा, दूध, पूआ और तेल से पूजने की एक रीति (द० भाग०)। [देशी]

गोजइ—(सं०) गेहूँ और जौ की मिली हुई फसल; गेहूँ-जौ आदि मिला हुआ अनाज (पट०-१, चंपा०, भाग०-५, शाह०)। [गो + जइ < गोहूम + जई < *गोधूम + यव]

गोजी—(सं०) पतली लाठी (चंपा०-१) [गो + ज + ई (प्र०), < *गो + अज < ✓अज्]

गोट—(सं०)-(१) पीले या काले-नीले वर्ण का गोल दानेवाला तेलहन, जिससे कड़ुआ तेल निकलता है (पु० मं०, चर०-१)। दे०—सरसों। (२) व्यक्ति, वस्तु, खंड। [ देशी, मिला०—गुटिका (संस्कृ०) = गोटी, गोल (हि०, पं०) = टुकड़ा; गोटी, गोटा (हि०) = कपड़े पर लगाई जानेवाली सुनहली या रुपहली वस्तु, किनारी। गोट्टा (पं०), गोटी (बं०) = टुकड़ा, गोटा (मं०) = प्रतिवस्तु; गोटा (बं०) = समिचलन गोट (असा०) = परिमाण, इकाई, गोटा (ओ०) = एक, गोट्टु (सि०) तंबाकू का गोला; गोटी (गु०) चाँदी का गोला, गोटी (मरा०) गोल पत्थर ]

गोट, गोटा—(सं०) मकई के भुट्टे में से निकला हुआ अनाज। [ देशी, मिला० — गुटिका]

गोटा—(सं०)—(१) गोल (द० भाग०)। दे०—बीया। (२) दे०—गोट। (३) दे०—गोट—२। (४) साड़ी में लगाई जानेवाली एक प्रकार की किनारी। [ देशी, मिला० —गुटिका ]

गोटापल—(वि०) मकई, जनेर आदि फसल की बाल का पुष्ट (अन्न के रूप में) होना (शा०, द० मं०, चंपा०, भाग०-५, पट०-४)। दे०—हुकवाउल। [ गोटा + आपल ( प्र० ) < आप्, ( संस्कृ० भा० धा० प्र० ), गोटा < *गुटिका]

गोटी—(सं०)—(१) अफीम की टिकिया। (२) नील की टिकिया। (३) मिट्टी, पत्थर या लकड़ी आदि का छोटा गोल टुकड़ा, जिससे बच्चे गोटी का खेल खेलते हैं। गोटी देखोल—(मुहा०) = पंचायत के बँटवारे में गोटी से निर्णय करना (भाग -५)। —गोटी बैठावल ( मुहा० चंपा०-१) दे०—गोटी देखोल। अपना काम बनाना। [< *गुटिका ]

गोटीघर—(सं०) नील की टिकिया सुखाने का घर। [गोटी + घर—मिला० - गुटिकागृह]

गोटी देखोल—(मुहा०) दे०—गोटी।

गोटी बैठावल—(मुहा०) दे०—गोटी।

गोटी—( सं० )—( १ ) पीले या काले-नीले वर्ण का गोल दानेवाला तेलहन, जिससे कड़ुआ तेल निकलता है ( द० भाग० )। दे० —सरसों। (२) दे०—गोट-२। [ मिला० —गुटिका ]

गोठचर—(सं०) दे०—गोठौर।

गोठकुल—( सं० ) गोयठों के रखने का घर। [ < गोष्ठ + कुल ]

गोठी—( सं० ) पाथ की हुई सई या ढेर। [ < गोष्ठी, गोष्ठ ]

गोठौर—( सं० ) गोयठों का ढेर ( भाग०-५, भाग०-१ )। [ गोठ + औरा, गोठ < गोइठा, < गोविष्ठा, (१); उर < पूर या कुल ]

गोड़—( सं० ) मनुष्य, मवेशी या किसी जन्तु का पैर। [ गोड़ < *गोड्ड ( प्रा० ), गूड़ (रोमा०), गोड़ो (नें०, कुमा०), गोर (असा०) = पैर का तला, गोड़ (बं०), गोड़र (ओ०), गोड़ा गिड़ा (ओ०) = घुटना। गोड़ (हि०), गोड़ा (पं०) = घुटने। गोडा (म०), गोडो (सि०) ]

गोड़पौढ़ा—( सं० ) कुएँ के आर-पार रखा गया लकड़ी का तख्ता, जिस पर खड़ा होकर पानी निकाला जाता है ( द०-प०मं० )। पर्या०—

पीड़ा पट०-४) । दे०—पनिगाड़ा । [गोड़+पीड़ा< प्रोढ़ (संस्कृ०), पेट्टु (प्रा०) =बैठ, मूल । गोड़< *गोड्डु (प्रा०) ]

गोड़पीर—(सं०) मोट खींचनेवाले बैलों के लिए कुएँ के पास बना हुआ ढालू मार्ग (बु० मुं०) । दे०—पीढ़र । [गोड़+पीर, पीर < पीढ़ी< पल्योंडी < *प्रतोली]

गोड़पीर

गोड़हरा—(सं०) एक वनस्पति-विशेष । इसके कई पैर होते हैं (शाहा०-१, चंपा०-१, पट०-४, मग०-५) । [गोड़+री (प्र०) < गोड़< *गोड्डु (प्रा०) ]

गोड़ना—(क्रि०)—(१) चरते हुए पशुओं को इकट्ठा करना (चंपा०-१) । (२) भूमि को कुदाल या खुरपी आदि से कोड़ना । [गोड़+ना (प्र०) मिला०—गोड़< √गुड़ (अवयवे=खोदना) या √गुड्, √गुण्ड (=ढकना=घेरना), गोड़ना, गोड़ाना (हि०), गोड़णु (सि०)=खोदना, घासपात निकालना, खेत आदि को साफ करना । गोड़ावणु (सं०)= खोदना, गोड्डी (पं०, सि०), गड्डणा (सं०), गोड़डुं (गु०) ]

गोड़ा—(सं०)—(१) वह आधार, जिसपर अन्नागार (कोठी, बखारी आदि) अवस्थित रहता है । पर्या०—बेसना (द०-पू० बं०), बैसक (पू० बं०, द० मुं०), ठूहा (पट०), ओटा (शाहा०) । (२) गोड़ानी के फलक का नुकीला भाग, जो मेंट के अंदर रहता है (पं०-उ०-म०) । दे०—खूटा । (३) बरतन के नीचे लगा छोटा आधार । (४) किवाड़ के नीचे लगा लकड़ी का मोटा टुकड़ा । (५) व्यक्ति या कोई एक वस्तु । दे०—गोट-२ [गोड़+आ< गोड़ (देशी) < *गोड्डु (प्रा०) ] ।

गोड़ाइत—(सं०)—(१) गाँव में पहरा देनेवाला चुनाव । (२) जमींदारी में काम करनेवाला निम्न स्तर का नौकर, जो समय पर गाँव के लोगों को इकट्ठा होने की सूचना दिया करता है । [देशी ]

गोड़ानी—(सं०)-(१) पशुओं का भागना रोकने के लिए उनके अगले दोनों पैरों को बाँधने की रस्सी (द० भाग०) । दे०—गेड़ । पर्या०—छान (पट०-४, मुं०-५, चंपा०) । (२) स्त्रियों या बच्चों के पैरों में पहना जानेवाला चाँदी का बना आभूषण । [गोड़+आनी (प्र०) < गोड्डु (प्रा०) ]

गोड़नी

गोंड़ी—(सं०) मिट्टी या पक्की ईंटों का बना हुआ नाद-जैसा स्थान, जिसमें मवेशियों के खाने के लिए चारा रखा जाता है और जिसके दोनों ओर खूँटों में मवेशी बँधे रहते हैं (मुं०-१) । [देशी, मिला०—गोंथी ]

गोंड़ी

गोंड़ीलत्ती—(सं०) एक प्रकार की लता (दर०-१), [गोंड़ी+लत्ती (देशी) ]

गोड़ैत—(सं०)—(१) गाँव की ओर से नियुक्त गाँव में पहरा देनेवाला व्यक्ति । पर्या०—चौकीदार । (२)दे०—गोड़ाइत । [गोड़+ऐत(प्र०)— जैसे लठ्ठ+ऐत= लठैत । गोड़ = गोड़ना, < खगोड़ना, खगोड़ना (हि०) ]

गोड़ैतक मूठ—(सं०) चौकीदार को किसान की ओर से मिलनेवाला पारिश्रमिक (उ०-पू० बं०) । दे०—चौकीदारी । [गोड़ैत+क (विभ०)+मूठ]

गोड़ैती—(सं०)—(१) चौकीदार को किसान की ओर से मिलनेवाला पारिश्रमिक (द० पू० बं०, चंपा०, पट०-४) । दे०—चौकीदारी । (२)गोड़ाइत को मिलनेवाला पारिश्रमिक । [गोड़ैत+ई ]

गोतल—(क्रि०) मवेशियों के खाने के लिए पानी में घास, चारा, खल्ली आदि मिलाना (शाहा०-१, पट०-४, मग०-५, चंपा०, भाग०-१) । [गोत+ल (प्र०); मिला० गोतः (सं०) ]

गोथार—(सं०)-(१) पशुओं के खाने के बाद बचा हुआ व्यर्थ का (बकावा) पत्ता-चूरा आदि (पट०, गया, द०-पू०, मग०-५, पट०-४) । दे०—खबेर ।



(२) अनाज निकाल लेने के बाद फसल का डंठल (उ०-प०) । पर्या०—खबेर (प०, उ०-द० बं०), निथास (चंपा०, उ०-पू० बं०) निथेस (द०-पू० बं०), झोटी (सं०-द० चंपा०, [गो+थार (संस्कृ०) < *गो+स्तार]

गोथना—(सं०) एक घास, जिसे पशु खाते हैं (पू० बं०) । [गो+थना < गोस्तन (?)]

गोन—(सं०)—(१) मवेशियों की पीठ पर ढोने के लिए रखा हुआ बोरा (शाहा०) । दे०—लादा । कहा०—"बैल न कूदे कूदे गोन, यह तमाशा देखे कौन ।"=बैल नहीं कूदता है; उसकी पीठ पर रखा गोन कूदता है । इस तमाशे को कौन देखे । अर्थात् मनुष्य नहीं, मनुष्य का धनमद उसके सर पर नाचता है । (२) दो रस्सियों को बटकर बनाई गई रस्सी (गया, द०-प०) । दे०—गून । (३) वह पतली मजबूत बँटी हुई रस्सी, जिससे मल्लाह नाव खींचते हैं । (४) गोंठ । [< *गुण्य, < *गोण्य]

गोन

गोनवजा—(सं०) वह स्थान, जहाँ घर का कूड़ा-करकट, राख, गोबर आदि फेंका जाता है (पू० चंपा०, चंपा०-१, पट०-४, मग०-५, मुं०-५, भाग०-१) । [गोन+वजा, गोन < गोमय । वजा (प्र०) या < आवर्ती, कूट, पूः]

गोनर—(सं०) घर के पास जमा की गई खाद की राशि (पू० मुं०) । दे०—ढेरी । पर्या०—गनौर (पट०-४), गनौरा (भाग०) । लोकोक्ति—'गोखारक गोबर दुहुदिस चिक्कन' (मुं०) =ग्वाला की खाद-राशि दोनों ओर चिकनी होती है । [गोमय, गोमल]

गोनरौरा—(सं०) खाद, कूड़ा (द०-पू० मुं०) । दे०—खाद । [गोनर+औरा < गोमय, गोमल+कूट, आवर्ती, पूः]

गोपालभोग—(सं०) रोपा जानेवाला एक प्रकार का धान (गया) । [गोपाल+भोग]

गोपी—(सं०)—(१) एक प्रकार की पीली मिट्टी, जो चंदन के काम में लाई जाती है । (२) वह धान, जो चिपटा होकर समय के पूर्व पक जाता है (चंपा० (१) । गोपी (+चन्दन), गोपि-चंदन (सं०)]

गोफा—(सं०)—(१) पौधों की कोंपल (चंपा०-१) । (२) लाठी के हुरे में लगी हुई लोहे की टोपी । [< *गुम्फ या < *गुल्फ]

गोब—(सं०) मरे हुए धान के पौधों के स्थान में दूसरे पौधे की रोपनी (दर०-१) [गोब < गोवल < गोमल्ल < गर्भ]

गोबर—(सं०)—(१) (सा०-१) । दे०—खाद । [< *गोमय, < *गोमल] (२) गाय या भैंस का मल (बिहा०, आम०) । [गोबर< अगोमल; टर्नर के मतानुसार< गोवि: (संस्कृ०), गोवर, गोब्बर (प्रा०), गोबर (मै०, कुमा०, असम०, बं०), गोबौर (ओ०), गोवर (हि०, प०), गोर (गु०) =घोड़े की पूंछ । गोबर (मरा०)=सूखा गोबर]

गोबरचुनवी—(सं०)-(मग०-५, चंपा०, पट०-४) दे०—गोबरबिछनी ।

गोबर पँचे—(सं०) श्रावण बदी पंचमी को शेषनाग की पूजा करने का एक उत्सव (पट०, गया०) । पर्या०-बेहरा पँचे (द० भाग०) नाग-पँचे (मग०-५, पट०-४), सत्पँचे (चंपा०) । टि०—इस दिन स्त्रियाँ गोबर से घरों के चारों ओर रेखा खींचती हैं और दरवाजे के दोनों तरफ चौकोर मंडल तथा साँप के मुँह का आकार बनाती हैं । [गोबर+पँचे< गोमल-पंचमी, गोमल्ल-पञ्चमी ]

गोबरबिछनी—(सं०) खेतों या मैदान में मवेशियों के पीछे-पीछे चलकर गोबर बटोरनेवाली स्त्रियाँ (शाहा०-१, चंपा०-२, सन्थाल)। पर्या०—गोबर चुनवी (मग०-५, चंपा०, पट० ४) । [गोबर+बिछनी । बिछनी< बीछल (बिहा०), बिछना (हि०) < √विचि (अवस्कारणे'= स्पष्ट करना, पृथक् करना, अलगाना, पा० अव-विचवित), विचि :—वि+√चि (चंपा०)]

गोबराएल—(वि०)—(१) जिस खेत में अधिकता से खाद पड़ी है । दे०—खदीय खेत । (२) मस्ती में आकर पशुओं का आपस में लड़ना-भिड़ना (मग०-५) । [गोबर+आएल (प्र०) < गोमय, गोमल्ल, गोबर-]

गोबरादल—(क्रि०) खेत में गोबर की खाद देना (बर०-१)। [ गोबर+आदल (प्र०) <गोमय, गोमल, गोबर ]

गोबरौरा—(सं०) धान में लगनेवाला एक रोग (प० मैं०, प०)। [ गोबर+औरा (प्र०) <*उत्थ (?) ]

गोभल—(क्रि०) फसल के बीज के मरने पर उस स्थान पर पुनः दूसरा बीज रोपना। पर्या०—झोभल (चंपा०), गोभ, झोभनी [ गोभ+ल (प्र०) <गोब<गोप<*गर्भ (संस्कृ०), गब्भ, गोब्भ (प्रा०) ]

गोभल—(क्रि०) दे०—गोभल।

गोभी—(सं०)—(१) ऊख की जड़ से निकलनेवाली शाखा, जिससे पौधों को हानि पहुँचती है (पू० मैं०, पी०)। दे०—गींज। (२) फसल में लगनेवाला एक रोग, जो कोंपल वायु गोभी के प्रभाव से होता है और जिससे पौधों में छोटे-छोटे अंकुर निकल आते हैं, जिस कारण वह कमजोर पड़ जाता है। (३) वह ऊख, जिसमें नया अंकुर निकला हो (भागल, मैं० उ०, मैं०-२, पट०-४, मग०-५)। दे०—गुआरी। (४) एक तरकारी, गोभी। [ <*गुम्फ, *<गोजिह्वा ]

गोमाश—(सं०)—(मग०-५)। दे०—गोअश।

गोयँठा—(सं०) जलावन के लिए गोबर का बनाया हुआ गोलाकार चिपटा या लंबा पिंड, जो धूप में सुखा लिया जाता है (शाहा०-१, पट०-४, मग०-५, मैं०-२)। पर्या०—चिपरी (भाग०), गोइठा (चंपा०)। [ गोयँ+ठा <*गोमय+इष्ट, गो+विष्ठा ]

गोयठा—(सं०) दे०—गोहरा, गोयँठा।

गोयँड़ा—(सं०)—(शाहा०-१, चंपा०)। दे०—गोएँड़ा। [ गोयँ+ड़ा ]

गोरंटी—(सं०) कुछ पीली-उजली मिट्टी (द० भाग०)। दे०—गोरिमट्टा। [ गोर+टी< गोर+मिट्टी <*गौरमृत्तिका ]

गोरखिया—(सं०)—(१) मवेशी को चरानेवाला मनुष्य (मग०-५)। दे०—चरवाहा। (२) जोते जानेवाले खेत में हल में चलनेवाले बैलों को अवकाश देने के लिए रखे गये अतिरिक्त बैलों को हाँकनेवाला लड़का। दे०—जनगहू। [ गो+रखिया <*गोरक्षक ]

गोरखिरवा—(सं०) वह बैल, जो न बहुत लाल हो और न बहुत उजला (पट०-१)। [गोर+खिरवा <गौर+क्षीर (?) ]

गोरखुल—(सं०) धान की फसल को हानि पहुँचानेवाली एक कांटेदार घास (प०)। दे०—गोखुला। [गोक्षुरक]

गोरचारी—(सं०) पशुओं के खाने से बचा हुआ व्यर्थ घास-भूसा आदि (द० भाग०)। दे०—अधेर। [गोर+चारी< गोरू+चारी< गो+रजार]

गोरतल—(क्रि०) किसी कच्चे फल को पकाने के लिए भूसा, अन्न आदि में इस तरह रखना कि गर्मी के कारण वह पक जाय (चंपा०-१, मैं०-२)। [ <√गोर (निगरने=नीचे रखना) ]

गोरपौर—(सं०)—(१) ऊख के कोल्हू के नजदीक का वह अंश, जिसमें बैल घूमता है (सा०)। पर्या०—पौढ़र (चंपा०, शाहा०), पौर या पैरी (मं० उ०, कहीं-कहीं, पट०, गया, द० भाग०), कही (पट०), बबहरा (द० मुं०)। [ गोर+पौर <गो+प्रतोली, गोड़ (पैरों) प्रतोली ]। (२) वह स्थान, जहाँ खड़ा होकर पानी पटाने के समय बैल चलाया जाता है। पर्या०—पौवा (प०), खैवार (द० भाग०)। [गोर+पौर]

गोरपौरी—(सं०) ढेंकी के पछुए के नीचे का गड्ढा। पर्या०—गम्भी (द० भाग०, पट०-४, मग०-५)। [गोर+पौरी <गोड़+प्रतोलि, गोड़]

गोरवा—(सं०) वह बैल, जिसका रंग गुंजे की तरह लाल हो (पट०-१)। [गोर+वा <*गौर, <*गोला]

गोरस—(सं०) दूध, दही, घी आदि। [गो+रस <*गोरस (संस्कृ०), गोरस (पा०, प्रा०), गुरस (अदम०), गोरस (हि०), गरोंर, मं० कुमा०), गोरस (असा०, बं०)=दही; गोरस (गु०), गोरस (मरा०) ]

गोरा—(सं०)—कालकारी भूमि का एक प्रकार। टि०—इसमें सीमा-निर्धारण के साथ-साथ एक निश्चित कर (राजस्व) लिया जाता है, किंतु



भूमि-परिमाण का निश्चित उल्लेख नहीं मिलता है। सामान्य तौर से मौलिक प्रबंध-पत्र (Original Settlement) में आँकी गई भूमि के अधिक होने पर भी उसके कर में कोई वृद्धि नहीं हो सकती है। जमींदार की स्वीकृति के बिना खरीदी-बेची जा सकती है। [देशी]

गोरिमट्टा—(सं०) पीली या उजली चिकनी मिट्टी। पर्या०—गोरंटी (द० भाग०)। [गोर+इमट्टा <*गौर+मृत्तिका]

गोरिया—(सं०) ग्वाला-जाति का एक भेद, जो प्रायः गोरे होते हैं। [ संभ०—<*गौर या <ग्वाल<ग्वाला <*गोपाल]

गोरी केवाल—(सं०) हल्के रंग की मिट्टी (द०-पू० मं०, मग०-५)। [ गोरी+केवाल+ गोरी केवाल ]

गोरुआ—(वि०) (१) भूसे आदि में गोरकर या ऊपर से गर्मी पहुँचाकर पकाया हुआ आम आदि फल (मुं०-२, चंपा०-१)। पर्या०—पलुआ (चंपा०-१)। (२) उबाल देने के बाद धूप में आधा सुखाया हुआ धान। [गोर+उआ <गोरल (बिहा०)< √गुर् गोरना (हि०)]

गोरू—(सं०)-(१) बैल को छोड़कर अन्य सभी सींगवाले पालतू मवेशी (दर०-१)। (२) पालतू मवेशी। पर्या०—गायगोरू, पुरखौंगर (पट०, गया)। (३)-(चंपा०)। दे०—गाय। [गो+रू (प्र०)<*गो, <*गोरूप (संस्कृ०), गोरूप (पा०)=बैल, गुरुव, गोरु (गोमा०), गोरू (प० पहा०), गोरू (कुमा०), गोरू (ने०), गोरु (असा०, बं०, औ०), गोरू (हि०, पं०), गोरू (मरा०), गोरिया (बिहा०)=बैल। गोरू (बिहा०)=गाय ]

गोरूचारी—(सं०) बैल-गाय को खिलाने का काम (शाहा०)। [ गोरू+चारी< गो+रू (प्र०) या <गोरूप+चार+ई (प्र०) ]

गोरेटिया पथरौटी—(सं०) बारीक कंकड़ मिली हुई कुछ लाल मिट्टी। [गोरे टिया+पथरौटी< गोर+ऊँटिया+पत्थर+औटी <*गौर+ मृत्तिका+प्रस्तर+वटी ]

गोरैया—(सं०) एक कल्पित देवता, जो प्रायः गोहैतों के देवता माने जाते हैं। कहीं-कहीं किसानों के दरवाजों पर भी इनका पिंड बना होता है (पट०-४, भाग०-५, चंपा०)।

गोलंबर—(वि०) गोल-गोल आकार का। [ गोलंबर<गोल+अर (प्र०) ]

गोलंबर कदुआ—(सं०) वह कद्दू, जिसका आकार गोल होता है (पट०-१)। [ गोलंबर +कदुआ ]

गोलंबर लौंवो—(सं०) गोल आकार का नींबू (पट०-१)। [ गोलंबर+लौंवो ]

गोलंबर—(सं०) ईंट आदि से बाँधने के पहले कुएँ का खोदा गया बड़ा गोल ढाँचा (गया)। दे०—दबक। [ गोलंबर<गोल ]

गोल—(सं०)-(१) ईंट आदि से बाँधने के पहले खोदे गये कुएँ का बड़ा गोल ढाँचा (द०-प० शाहा०)। दे०—दबक। [ गोल] (२) (वि०) पीलापन लिये हुए लाल रंग का पशु (दर०-१)। पर्या०—गोला (भाग०)। [<*गौर, (संभ०) <*गोला =(मैनसिल, यह धातु गेरू की तरह लाल होती है )]

गोला—(सं०)-(१) गायों का समूह (गा०-१, भाग०-५)। दे०—ढोर। (२) पीलापन लिये हुए लाल रंग (चंपा०-१, भाग०-५, मैं० २)। (३)-(वि०) पीलापन लिये हुए लाल रंग का पशु (चंपा०-१)। [ गौर, गोला=(मैनसिल)= एक प्रकार की लाल धातु ]

गोलकी—(सं०) काली मिर्च (मुं०-१, पट०-४, भाग०-५)। (१)-(वि०) गोल आकार की वस्तु। (२) लाल रंग की गाय आदि। [ गोलक+ई <गोलक, मिर्च <मरीच]

गोलगाला—(सं०) ईंट आदि से बाँधने के पहले खोदे गये कुएँ का बड़ा गोल ढाँचा (शाह शाहा०, पट०-४, भाग०-५)। दे०—दबड़। [ गोल+गाला (अनु० शब्द) <गोल ]

गोलवा—(वि०)-(१) लाल रंग का पशु (भाग०-५)। दे०—गोल। (२) एक प्रकार का बड़ा साग, गोलिया साग। (भाग०-५)। [ गोर, गोला (=मैनसिल) ]

## घ

**घँघरी**—(सं०) चने और ज्वार की बाल में लगने वाला एक कीड़ा (शाहा०)। पर्या०—घोँघरी, लरका (भाग०-१), घघरी, घँघरा (पट०-४)।

**घइला**—(सं०) दे०—घैला।

**घघरा लौंगो**—(सं०) बड़ा-बड़ा, करीब एक-एक सेर तक का फलनेवाला नींबू। इसका छिलका मोटा होता है और भीतर में फाँक रहती है (पट०-१)। पर्या०—गागर-नीबो, गागरा नीबो (चंपा, शाहा०)। [घघरा+लौंग]

**घघरी**—(सं०) हेंगा या चौकी के निचले भाग में ढेलों को चूर्ण करने के लिए बनाया गया लंबा गड्ढा (गहहा), (द० भाग०, भाग०-१)। पर्या०—घाइ (द० द० भाग०, भाग०-१), खदहा (द० मुं०), खद्‌दा (कहीं-कहीं), कड्डा (पट०-४)। [देशी, मिला० घर्घर (संस्कृ०), घग्घर (प्रा०)=घर्घर शब्द, खोखला गला, कढ़ारी]

**घटबढ़**—(सं०) अनाज आदि का घटना-बढ़ना। मूल्य का उतार-चढ़ाव। [घट+बढ़, घट-बढ़ (हि०), घट-बढ़ (बं०)]

**घटल**—(क्रि०) घटना, कम होना। (वि०) घटा हुआ। घटल-बढ़ल (वी०)—घटा-बढ़ा, कम-बेश। [घट+ल (प्र०) <घट<घट्ट (प्रा०) =गिरना, गट्ट (बलती), गट्टन, गेट्टु (कन्न०) =अपर्याप्त; घट (न० घड़ा०)=छोटा, थोड़ा, घटनु (कुमा०), घटनु (बं०), घुटना (हि०), घाटिबा (अस०), घटा (बं०), घटणु (पं०), घटुणु (गु०), घटणु (सि०), घटवुं (गु०), घटणें (मरा०)]

**घटही**—(सं०) वह नाव, जो घाट पर रहती है। [घट+ही (प्र०) <घाट<घट्ट] (वि०) निम्न श्रेणी का, घटिया। [घट+ही (प्र०) <घट<घटल]

**घटावल**—(क्रि०) घटल क्रिया का प्रे०। घटाना, कम करना। अनाज आदि का मूल्य घटाना। [घट+आवल (प्र०)<घट<*घट्ट (प्रा०), घटाना (हि०), घटाउनु (ने०), घटुणो (कुमा०), घटाइबा (अस०), घटाउणा (पं०), घटाइणु (सि०), घटाडवुं (गु०), घटाविणें (मरा०)]

**घटिया**—(वि०) निम्न स्तर की वस्तु। निम्न श्रेणी का अनाज आदि। पर्या०—घटिहा।

**घटिहन**—(सं०)-(१) निम्न प्रकार का सस्ता अनाज; ऐसा कोई अन्न, जो पीछे खाने पर अधिक पानी सोखता है और जो जल्दी से पच नहीं पाता। पर्या०—घटीहन। (२) घैती अनाज (चम्प०-१)। [घट+इ+हन, घटन्न (हि०), हन<हान<धान्य, या घट+इहन (प्र०)]

**घटिहा**—(वि०) दे०—घटिया।

**घटीहन**—(सं०) दे०—घटिहन। [घटी+हन]

**घड़ा**—(सं०) दे०—घैला। [घड़ा<*घट, *घटक (संस्कृ०), घडक (पा०), घड़ग, घडअ (प्रा०), घड़ा (हि०, बं०-पं०), घाट (अस०)=हाँड़ी, घड़ो (सि०), घड़ो (गु०), घड़ा (मरा०)]

**घड़ारी**—(सं०)-(१) सींचने या बोने आदि की सुविधा के लिए बने हुए जमीन के छोटे-छोटे टुकड़े (चंपा०)। पर्या०—गड़ारी (भाग०-१)। दे०—कियारी। [घड़ा, कूप] (२) कुएँ पर लगे खंभे की दो कड़ियों के बीच में पड़ी धुरी पर नाचनेवाली घिरनी (प०)। पर्या०—गड़ारी (द०-पं० द० मुं०), घिरनी (चंपा०, द०-प० बं०, पट०, द०-मुं०, पट०-४), गड़्‌डा घड़ारी-२ (द०-प० शाहा०), गुल्ली (पट०), भकरा (चंपा०, द०-मुं०, भाग०-१)। [घर्घर]



**घन**—(सं०)-(१) किसी चीज का घना रहना (चंपा०-१, भाग०-१)। पर्या०—घना (पट०-४)। (२) घनी बोआई। पर्या०—गाढ़, गाढ़ा, सँझोर (द० उ०), घन बोआल (मुहा०)=अनाज का घना बोना। (३) लोहारों का बड़ा हथौड़ा। [घन (संस्कृ०), घन (पा०), घण (प्रा०), घन (हि०), घन (ने०), गन (कश्म०)=लकड़ी का बल्ला, घण (कुमा०), घण (पं०), घण (गु०), घण (मरा०)]

**घनगिरह**—(सं०) घनी गिरहोंवाला बाँस (चंपा०-१, भाग०-१)। [घन+गिरह <घन+ग्रंथि]



**घनबहा**—(सं०) कोल्हू में पेरने के लिए ऊख लगानेवाला (द० भाग०, द० मुं०, भाग०-१) दे०—घोरबाह। [घन+बहा <घानी+बहा (प्र०) अथवा <√वह्, घानी <घाटन (संस्कृ०), घायन (प्रा०), घान (=समूह)]

**घनबाह**—(सं०) दे०—घनबहा (पट०, गया)। [घाटन (संस्कृ०), घायन (प्रा०), घान (=समूह)]

**घनबाहा**—(सं०) ऊख को पेरते समय उसे हाथ से ढकलानेवाला आदमी। कभी-कभी यह आदमी बैल भी हाँकता है (द० भाग०, भाग०-१)। दे०—घोरबाह। [घन+बाहा <घानी+बाहा<घानवाह]

**घनबोआल**—(मुहा०) अनाज का घना बोना। दे०—घन।

**घमहौरी**—(सं०)-(१) एक प्रकार का धान (दर०-१)। (२) गर्मी के दिनों में शरीर में होनेवाला एक चर्म रोग, जिसमें चमड़े पर फुंसियाँ हो जाया करती हैं। [देशी, घमह+औरी <घर्मछटी (?)]

**घर**—(सं०)-(१) ऊख या तेल पेरने के कोल्हू का वह खोखला भाग, जिसमें ऊख पीसा जाता है (चंपा०)। दे०—खाना। टि०—आजकल ऊख का कोल्हू तेल-कोल्हू-जैसा नहीं होता है, लोहे के तीन बिलिंडरों का बना होता है। (२) मनुष्य के निवास करने का स्थान। (३) कोठरी। [<*गृह, घर (पा०, प्रा०), घर (हि०, पं०, अ०, अस०, ओ०), घरु (सि०), घर (गु०, मरा०)। <*घर्हौरी (भारो०)=आग, गर्मी—टर्नर]

**घर करल**—(मुहा०)-(१) घाव या किसी औजार का अपने स्थान पर स्थिर हो जाना। (२) किसी बीमारी का जल्द नहीं छूटना (चंपा०-१)। (३) घर कर लेना, स्थिर होना। (४) किसी स्त्री का परपुरुष से ब्याह कर लेना (चंपा०)। [घर+करल]

**घरगैया**—(सं०) घर में पैदा हुई तथा पाली-पोसी हुई गाय (शाहा०-१, भाग०-१)। [घर+गैया]

**घरदुआर**—(सं०) दे०—घरबार।

**घरबार**—(सं०) गृहस्थी, परिवार। [घर+बार <*गृह+द्वार या <*गृह-परिवार, घरबार (हि०, पं०), घरबेर (ने०), घरबाट (सि०), घरबार (गु०), घरदार (मरा०)]

**घरबारी**—(सं०) (१) गाँव के पास की उपजाऊ भूमि (भाग०-१)। दे०—गोईंड़। (२) घर में रहनेवाला गृहस्थ, न कि संन्यासी। (३) घरबार का कार्य। [घर+बारी <*गृहवाटिका (?), गृह+वार]

**घरसुँहा**—(वि०) घर की ओर तेजी से जानेवाला बैल, गाय आदि पशु (चंपा०-१, भाग०)। [घर+मुहाँ <*गृहमुख]

**घाँटी**—(सं०) मवेशी की गर्दन में बाँधी जानेवाली घंटी (चंपा०-१, भाग०-१)। [<घण्टी, <घण्टिका (संस्कृ०), घंटिआ (प्रा०) घंटी, (हि०), घाँटी (ने०), घान्ती (कुमा०) घंडा (पं०), घंड (अ०), घंटी (सि०) घाँट (मरा०)]



घाँटी

**घाइ**—(सं०) हेंगा या चौकी के निचले भाग में ढेलों को चूर्ण करने के लिए बनाया गया लंबा गड्ढा (द० भाग०, भाग०-१)। दे०—घघरी। [घाइ <खाई <*खात (?)]

**घाघ**—(सं०)-(१) पूर्वकाल का प्रसिद्ध भविष्यवक्ता कवि। (२) किसी कार्य में अति निपुण व्यक्ति।

**घाट**—(सं०)-(१) नदी, तालाब आदि का वह स्थान, जहाँ से मनुष्य या जानवर पैदल या नाव आदि से पार करते हैं अथवा जहाँ से व्यापार की वस्तुएँ पार की जाती हैं अथवा स्नान करने तथा कपड़ा धोने का स्थान। (२) हल, हेंगा आदि में बनाया गया खड्डा (पट०-४) (वि०) वजन में कम (चंपा०)। [घट्ट (संस्कृ०), घट्ट (प्रा०), गाठ (कश्म०), घाट (हि०, कुमा०, ने०, पं०, अस०, बं०, ओ०), घाटु (सि०), घाट (गु०, मरा०), संभव—<घाटा (संस्कृ०),—टर्नर]

घात—(सं०)-(१) चतुराई और गुप्त रूप से किसी वस्तु की प्राप्ति का प्रयास। इसका प्रयोग प्रायः, ईर्ष्या और कभी-कभी उचित स्पर्धा में भी होता है। घात लगावल, घात में बैठल (मुहा०)=किसी वस्तु अथवा सफलता की प्राप्ति के लिए अवसर की प्रतीक्षा करना, ताक में बैठना। [ घात ]

घात में बैठल—(मुहा०) दे०—घात।

घात लगावल—(मुहा०) दे०—घात।

घान, घानि—(सं०)। दे०—घानी।

घानी—(सं०)-(१) ऊख की कटी हुई टुकड़ियों का वह परिमाण, जो कोल्हू में एक बार में पेरा जा सके। (२) कोल्हू, जाँता आदि में एक बार दिया जानेवाला अन्न का परिमाण (बिहा०, भाग०)। [ घान, घाटन (संस्कृ०), घाणय (प्रा०), घानी (हि०), घान् (नं०), घानी (बं०)=तेल का कोल्हू ]

घाम—(सं०) (१) धूप। (२) शरीर से निकला हुआ पसीना (भाग०-२)। [ धम<*घर्म ]

घाव—(सं०) मनुष्य या पशु-पक्षी के शरीर में उत्पन्न व्रण अथवा शस्त्र से लगा आघात। [ <*घात (संस्कृ०), घात (पा०), घाम (प्रा०), घाव (हि०), घाउ (नं०), घाउ (कुमा०), घा (असं०, बं०, ओ०), घट्, घाउ (पं०), गाउ (सि०), घा, घाव (गु०), घाव्, घाय (मरा०) ]

घास—(सं०) तृण। खेत में अनाज के अलावा स्वयं उत्पन्न होनेवाले दूसरे पौधे। पर्या०—घासपात, दुमदहिर (उ०-प०), घू (बं०), तितिरा (पट०-४, मग०-५)। [ घास (संस्कृ०), घास (पा०, प्रा०), घास (हि०), घाँस (पं०), खस (पैशा०), घास (काश्मी), गस (अस०), गास (प० पहा०), घास (कुमा०), घाँह (असं०), घास (बं०), घास (ओ०), घाह (पं०, सं०), गाहु (सि०), कास (गु०), कास (मरा०) ]

घिउड़ा—(सं०)-(चंपा०)। दे०—घिउरा, घिकरा।

घिउरा—(सं०) एक बरसाती तरकारी, जो लता में फलती है और आकार में लंबी होती है (चंपा०)। पर्या०—घिउड़ा (चंपा०), नेनुआँ, तरोई, परोर, परोरा (सं० क०); घेरा (बर०)।

घिवहुआ—(सं०) वह आम जिसके खाने में घी के जैसा स्वाद हो (पट०-१)। पर्या०—घिआही (मग०-५), घिवहा (चंपा०)। (वि०) घी-जैसा स्वादवाली वस्तु। [ घिउ+हुआ (प्र०) <*घृत ]

घिआही—(सं०)-(मग०-५)। दे०—घिवहुआ।

घिआही कदुआ—(सं०) वह कद्दू, जिसका स्वाद घी-जैसा हो और जो खाने में चिकना हो (पट०-१, पट०-४, मग०-५)। [ घिआ+ही (प्र०)+कदुआ ]

घिवहा—(सं०)-(चंपा०)—दे०—घिवहुआ।

घिवड़ा—(सं०) दे०—घिउरा, घेवड़ा।

घिवरा—(सं०)-(१) एक बरसाती तरकारी, जो लता में फलती है और आकार में लंबी होती है (चंपा०)। पर्या०—घिउड़ा, घिउरा, घिवड़ा (चंपा०)।

घियातरोई—(सं०) दे०—घेवड़ा।

घिरनी—(सं०) खंभे की दो कांधियों के बीच पड़ी धुरी पर नाचनेवाली चकरी (पट०, चंपा०, गया, द०-प० सं०, द० मुं०, पट०-४, मग०-५)। दे०—चकरी। [ प्रहणी, घूर्णन, घूर्णि (?) ]

घिवहा—(सं०) गुणानुसार आम का एक भेद (दर०-१)। [ घिउ+हा (सम्० प्र०)<घी <घृत ]

घुँघनी—(सं०)-(१) मटर की अधपकी भूनी हुई बाल (सं० क०)। दे०—होरहा। (२) चना, मटर या किसी अन्न को भिगोकर तथा तेल या घी में छानकर बनाया गया भोज्य पदार्थ। [ घुँ+घनी <*घृत+कोशी <√घृ (अस्पष्टोक्ति) (?) ]

घुँडी—(सं०)-(१) लकड़ी का वह गहरा बरतन, जिसमें ढेकी के मूसल से धान कूटा जाता है (पट०)। दे०—ओखरी। (२) मवेशियों के बाँधने की रस्सी या कड़ी। (३) ओढ़ना आदि गहनों में छोर पर बनी हुई गोल, नोकदार गाँठ। [मिला०—कण्ठिका=बोतल, घण्टिका(पुंघलम्)]

घुग्घा—(सं०) फल, अनाज आदि फलियों का गुच्छा। [ गुच्छ ]



घुनना—(क्रि०) किसी वस्तु में घुन लगना। पर्या०—घुनायल। (वि०) घुन लगा हुआ (शाहा०-१, भाग०-१)। पर्या०—घुनायल (चंपा०)। [घुन+ना (प्र०)<घुण<घुण ]

घुनायल—(क्रि०)-(चंपा०)। दे०—घुनना।

घुमाव—(सं०)-(१) जलप्रवाह के मार्ग का मोड़ (चंपा०, उ० मु० बं०, भाग०-२)। दे०—मोहानी। (२) खेत की मेंड़ का मोड़। (३) हेंगा या हल की जोत का मोड़। (४) रास्ते आदि का मोड़। [ <√घूर्ण (संस्कृ०), घुम्म (प्रा०), घुमना (हि०) ]

घुमावल—(क्रि०) घूमल क्रि० का प्रे०। घुमाना, गाड़ी-हल के बैल आदि को एक तरफ घुमाना। [ <घूर्ण (=घूर्णयति ?) (संस्कृ०), घुम्म (प्रा०), घुमाना (हि०), घुमउणा (पं०), घुमाइणु (सि०) ]

घुरकट्टा—(सं०) अन्न की कड़ी फसल को काटनेवाला (द० भाग०)। दे०—अँगोड़ीहा। पर्या०—खुटकट्टा (पट०-४, मग०-५, भाग०-१)। [घुर+कट्टा<घुर<खुरा<खुट+कट्टा<√कृत्]

घुरघुरा—(सं०)-(१) एक कीड़ा-विशेष। (२) एक बीमारी-विशेष (कंठमाला)-(शाहा०-१, पट०-४, मग०-५, भाग०-१)। [ घुर्घुर ]

घुरनी—(सं०) खंभे की दो कांधियों के बीच की धुरी पर नाचनेवाली घिरनी (पट०)। दे०—चकरी। [प्रहणी, घूर्णि (?) ]

घुरी—(सं०) बैलों की वह रस्सी, जिसके द्वारा प्रधान रस्सी मेंड़ में बाँधी जाती है (पट०, गया)। पर्या०—मेंहीरी (पट०, गया, पट०-४, मग०-५), डोंड़ा (द० भाग०)। [ देशी. मिला०—ग्रन्थि>घुंडी ]

घुरौड़ा—(सं०)-(पट०-४)। दे०—घूर।

घुलल—(क्रि०)-(१) तरल पदार्थ में किसी दूसरी वस्तु का मिलना। (२) आम आदि फलों का पककर मुलायम होना। (वि०) मिला हुआ, घुला हुआ। [ घुल+ल (प्र०) ]

घुसावल—(क्रि०) घुसल क्रि० का प्रे०—घुसाना, प्रवेश कराना।

घूआ—(सं०) भुट्टे के ऊपर का केशों-जैसा गुच्छा (द०-प० शाहा०)। दे०—भुआ।

पर्या०—ओघ (भाग०-१), ओघा (चंपा०)। (वि०) वह व्यक्ति, जो दूसरे की बातें सुनकर पी जाया करता है, कुछ बोलता नहीं (पट०-४)।

घून—(सं०) अन्न और लकड़ी को खानेवाला एक कीड़ा। [ घुण ]

घूनल—(क्रि०) दे०—घुनना।

घूमल—(क्रि०) घूमना, चक्कर काटना, गाड़ी या हल के बैल को एक तरफ घुमाना। [<√घूर्ण (?), घुम्म (प्रा०), घूमना (हि०), घुम्नु (नें०), घुम्मे (कुमा०), घुमाइला (भाग०), घुमा (बं०), घुमाइबा (ओ०), घुम्मणा (पं०) ]

घूर—(सं०)-(१) भूमि को खोदकर बनाया गया छोटा गड्ढा, जिसमें लकड़ी, घास, भूसा गोबर आदि को जलाकर जाड़े में ग्रामीण लोग आग तापते हैं। पर्या०—कौर, कौड़ (प०), घुरौड़ा (पट०-४)। लोको०—"घर जरत हुए, घूर बुताव"—किसी का घर जल रहा हो और वह घूर बुझाये, अर्थात् बड़ी विपत्ति के प्रति लापरवाह होकर छोटे खतरे को दूर करने के लिए तत्परता दिखलाना। (२) खाद का गड्ढा (बिहा०, भाग०)। पर्या०—खाद के गड़हा, खादर के गड़हा। (३) खाद (सं० द०-प०)। दे०—खादर। [ कूट ]

घूर काटल—(क्रि०) ऊख काटना (द० भाग०, भाग०-१)। दे०—छोलल। [ घूर+काटल (प्र०) ]

घूरी—(सं०) कारखाने में गन्ने को काटकर छोटा करने का औजार (भा०-१)। पर्या०—गंडरिया (पट०-४)। [ देशी ]

घूस—(सं०) किसी वस्तु की प्राप्ति अथवा कार्य की सफलता के लिए संबद्ध व्यक्ति को अनुचित तौर पर दिया जानेवाला द्रव्य। [ गुह्यस्थ (हि० श० सा०) ]

घूसल—(क्रि०) घुसना, प्रवेश करना, किसी नुकीली चीज का अंदर जाना। [ घुस+ल (प्र०), घुस, घुँसना (हि०), घुसणा (पं०), घुस्नु (नें०), घुसवुँ (गु०), घुसणे (मरा०) ]

घोंघ—(सं०)-(१) जल में उपजनेवाला एक प्रकार का पौधा, जिसका उबला डंठल गरीब लोग खाते हैं। (२) गरदन। [ देशी ]

# शुद्धि-पत्र

| पृष्ठ | कॉलम | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| १ | १ | १९ | कँकरीली | ककरीली |
| १ | १ | २१ | दे० अँकवाह (बिहा० आज०) | (बिहा०, आज०); दे०—अँकवाह |
| १ | १-२ | २ | ईंकड़ी, (२) अनाज में पाया जानेवाला छोटा कंकड़। | अनाज में पाया जानेवाला छोटा कंकड़। पर्या०—ईंकड़ी। |
| १ | २ | २७ | [अँकर+ई०<अँकरा, दे०—अँकटा] | [अँकर+ई(प्र०)<अँकरा] |
| २ | १ | १६ के बाद | .. | ... अंकुर (सं०)—(भाग०-१) दे०—अँकुड़ा। |
| २ | १ | २६ के बाद | .. | — अंकुश (सं०) दे०—अँकुसी-२। |
| २ | २ | २७ | अखिरत्] [सूखा | अखिरत्। सूखा |
| ३ | १ | १८ | अँगर्डंग | अँगर्डुंग |
| ३ | १ | ३२ | अँगरवाह | अँगर्वाह |
| ३ | १ | ३४ | अँगार | अँगर |
| ३ | २ | ३२ | [अग्रकाड-वा, (अँगेड़ी+हा)] | [अँगेड़ी+हा<अग्रकांड+वाह] |
| ३ | २ | ३७ | द० मु० | द० मुँ० |
| ४ | १ | १८ | (चंपा०—मुँ १०—१, | [चंपा०—१, मुँ०—१, |
| ४ | २ | ११ | दे०—अँजोरिया [अँजोरिया | [अँजोरिया, |
| ५ | २ | २५ | रेंड़ी | रेंड़ी। |
| ५ | २ | ३० | अँधकी रात्रि | अँधकी=रात्रि |
| ५ | २ | ३१ | गड़ादार | गंड़ादार। |
| ५ | २ | २५ | बैलो | बैलों |
| ६ | १ | २९ | दार दाल | दार<दाल |
| ६ | १ | ३९ | उप | उप् |
| ६ | २ | २ | पट०—४) | पट०—४)। |
| ६ | २ | १२ | ई> | ई< |
| ६ | १ | १६ | खराही | पर्या०—खराही |
| ६ | २ | २५ | (भाग—१) दे०—गाँजा | (भाग०—१)। दे०—गाँजा। |
| ७ | १ | ३ | करता है। (द०—पू० मै०) | करता है (द०—पू० मै०)। |
| ७ | १ | २१ | (अ+काल) | (अ+काल) |
| ७ | १ | ३९ | उत्खनन उत्खनन | उत्खनन |
| ७ | २ | ४० | दे०—अखेना | दे०—अखैना |

| पृष्ठ | कॉलम | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| ८ | १ | ६ | (आ०) | (आज०) |
| ७ | २ | २ | (दे० मुँ) | (दे० मुँ) |
| ७ | १ | १४ | (दे० माग०) दे०-फाज़िल | (दे० माग०)। दे०-फ़ाज़िल। |
| ७ | १ | ३५ | (१) | (?) |
| ७ | १ | ३९ | (१) | (?) |
| ७ | १ | १९ | खाओल | खाओँल |
| ७ | १ | २० | (प०), कनियाँ | (प०), कमियाई, कमिया |
| ७ | १ | २१ | लगुआजन | लगुआजन (सामा०) = |
| १० | १ | ११ | अगवलि | अमवलि |
| १० | २ | २९ | वार। अगोरनिहार | वार। |
| ११ | १ | २ | अग्रोड़ | अग्रोड़ |
| ११ | १ | १२ | अग्रोड़ | अमोड़ |
| ११ | २ | ६ | बर्तन:— | बरतन |
| ११ | २ | १५ | (सं०) | (सं०) |
| ११ | २ | २६ | की | का |
| ११ | २ | २६ | (मुं०—१) | —(मुँ०—१) |
| १२ | १ | १६ | ओड़पुष्प | ओड्पुष्प |
| १२ | १ | २८ | अड | अद |
| १२ | १ | २५ | (अद्धाई) अद्धं+द्वि | अद्द ई (=अद्धं+द्वि) |
| १३ | २ | ६ | अध | [ अध |
| १३ | २ | १० | अध | [ अध |
| १४ | २ | १४ | (चरवाहा) | (चर+वाहा) |
| १५ | २ | २९ | क्षुड़हा | क्षुडहा< |
| १६ | १ | २७ | अब्बी [अ+वई | अब्बी। [ अ+वई< |
| १६ | १ | २८ | बीज, | बीज< |
| १६ | २ | ९ | [अवचाव] | [अवचान |
| १७ | १ | १२ | (वं) | (वें) |
| १७ | २ | अड़तीसवीं पंक्ति उनचालीसवीं पंक्ति के बाद रहेगी। | | |
| १९ | १ | ३५ | ऊर उथटा | ऊपर उठा |
| १९ | २ | १४ | [अ+गला] | [ अ+लगा] |
| २० | २ | १४ | दानवाली | दानेवाली |
| २२ | २ | १२ | अँदाज | अँदाज |
| २२ | २ | १५ | वृच | वृद |



| पृष्ठ | कॉलम | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| २२ | २ | २५ | [ मिश्रा० | ; मिला० |
| २३ | १ | ३६ | ( बि०, | ( बिह०, |
| २३ | २ | २८ | गंकिासी | गँकासी |
| २३ | २ | ३६ | अर्धद्वि | अर्धद्वि |
| २४ | २ | १ | (सं०) | (सं०) |
| २५ | १ | २८ | लोको | लोको० |
| २६ | १ | २२ | है : (पर० १) | है ( पट०—१)। |
| २६ | १ | ३४ | इकाट | [ इकाट |
| २६ | १ | ३५ | (मो० मि० ज़ि०)। | (मो० मि० ज़ि०)] |
| २६ | १ | ३६ | सरकंडा ] | सरकंडा |
| २६ | २ | १७ | (अ०) [ | (अ०)] |
| २७ | १ | ७ | (म०) | (मा०), |
| २७ | १ | २७ | (प्रा०) | (पा०) |
| २७ | २ | ५ | (प्रा०) | (पा०) |
| २८ | १ | १२ | निला० | मिला० |
| २८ | १ | १३ | √कम | √कम् |
| ३० | १ | ११ | ] उच | [ उच |
| ३० | २ | १२ | मवैन | वेगन |
| ३३ | १ | २ | (सं०) | (सं०) |
| ३३ | २ | २० | का— | का |
| ३४ | १ | १४ | हुआ (सं०); | हुआ। (सं०) |
| ३४ | १ | ३१ | जानेवाली की | जानेवाली |
| ३४ | १ | ३२ | धारावाहिक | की धारावाहिक |
| ३५ | १ | १२ | (?) ], | (?)] |
| ३५ | २ | १ | मि० | मिला० |
| ३७ | १ | १५ | ( कैतारी | केतारी |
| ४२ | २ | २१ | (शा०-१) | (शाहा०-१) |
| ४२ | २ | २४ | आँकड़। | आँकड़ |
| ४३ | १ | ९ | (शा०, शाहा०) | (शा०, शाहा०), |
| ४३ | २ | १७ | ( ) सरकंडा, | (३) सरकंडा |
| ४३ | २ | २३ | पुंना | पुंना |
| ४४ | २ | ३८ | कैता | [ कैता |
| ४४ | २ | ३९ | (संस्कृ०)। | (संस्कृ०)] |

| पृष्ठ | कॉलम | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| ४५ | २ | १२ | तम्बाक | तम्बाकू |
| ४५ | २ | १८ | पट०—१—४ | पट०—१, पट०—४, |
| ४७ | १ | २८ | गहुरी | गहुरा |
| ४७ | २ | ७ | पर्या | पर्या० |
| ४९ | १ | २४ | करना) | करना |
| ४९ | १ | २५ | हुआ | हुआ) |
| ४९ | १ | ३० | संम० | सं०म० |
| ५२ | २ | ९ | ✓कृती कृती | √कृती |
| ५३ | १ | १ | कदवा | [ कदवा |
| ५३ | २ | ८ | संम० | सम० |
| ५४ | २ | छठी पंक्ति के बाद जोड़िए | | कनखजूरा (सं०) दे०—कनगोजर। |
| ५४ | २ | २२ | के | का |
| ५४ | २ | ३३ | कनगोहा (चंपा०) | कनवाहा (चंपा)। |
| ५५ | १ | १० | उ० बि०) | (उ० बि०) |
| ५५ | १ | १५ | दे— | दे० |
| ५७ | शीर्ष टिप्पणी—कपास—कबुलियत | | | कपास फूटना—कबुलियत |
| ५७ | २ | २८ | (गं उ०) | (गं० उ०)। |
| ५८ | १ | ६ | काली)। [ | काली)— |
| ५८ | १ | २५ | कारटेवुनो | कार्टेवुनो |
| ५८ | २ | ३ | ममरिशाला | कर्मारशाला |
| ५८ | २ | १२ | कमरिक | कर्मारिक |
| ५८ | २ | ३१ | शार०, | शा०, |
| ५८ | २ | ३३ | (प्रा०) गढ़ा (हि) | (प्रा०), गढ़ा (हि०) |
| ५८ | २ | ४० | माथी | माठी |
| ५९ | १ | ८ | कर्मन् | <कर्मन् |
| ५९ | १ | १३ | कांविवा | कांविल। |
| ५९ | १ | १८ | अनवाक | अनवक |
| ६० | २ | २० | (निहा०) | (बिहा०) |
| ६० | २ | २५ | काला | काला। |
| ६१ | २ | १५ | (भिओना संम० | भिगाना सं०म० |
| ६१ | २ | ४० | (१)—(सं०) | (सं०)—(१) |
| ६२ | १ | ४० | किनारा] | किनारा |
| ६२ | २ | १४-१५ | थ्राज०) [कराह+ई] (२) दे०-कराह (कल्पा० | स्राज०)। (२) दे०—कराह। [कराह+ई (कल्पा० |



| पृष्ठ | कॉलम | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| ६३ | १ | २० | बिहा०, | बिहा०, |
| ६४ | १ | ३० | (स०) | (सं०) |
| ६५ | १ | २० | (संकृ०) | (संस्कृ०) |
| ६६ | २ | १४ | रात। | रातल |
| ६६ | २ | १६ | टा | कंटा |
| ६६ | २ | २५ | सी | रस्सी |
| ६६ | २ | ३२ | लि०) | (लि०) |
| ६७ | १ | २१ | पच | पाच |
| ६७ | २ | १४ | (स०) | (सं०) |
| ६८ | १ | ३ | अश | अंश |
| ६८ | १ | ५ | अत | अंत |
| ६८ | १ | १३ | हाँचने | हाँकने |
| ६८ | १ | २२ | जिरा | जिस |
| ६८ | १ | ३४ | कदो | कादो |
| ६८ | २ | १८ | ताल | ताल |
| ६९ | १ | ६ | प'बाह् | पकबाह् |
| ६९ | १ | २७ | (शाहा०) | (शाहा०) |
| ६९ | १ | ३० | पन | पान |
| ७२ | २ | ९ | कुँआ | कुँआँ |
| ७६ | १ | ३१ | (पं) | (पं०), |
| ७७ | १ | २९ | का | को |
| ७७ | २ | ३६ | पं० खुद, (पं० कं०) | खुद (पं०, स०), |
| ८० | २ | ९ | √कविक,* √कविका | <कविक, *<कविका |
| ८० | २ | २४ | कवाला | केवाला |
| ८१ | १ | ९ | का | की |
| ८१ | १ | १२ | क+सौर | के+सौर |
| ८२ | १ | ८ | (बं) | (बँ), |
| ८२ | २ | १ | काहरी | कोहरी |
| ८३ | २ | १६ | (बिहा०) | (बिहा०), |
| ८४ | १ | ३३ | (स०) | (सं०) |
| ८६ | १ | ४ | (सं०) | (सं०) |
| ८६ | २ | ३ | (स०) | (सं) |
| ८७ | १ | ५ | (मुँ०) | (मुँ०—१)। |

| पृष्ठ | कॉलम | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| ८८ | १ | ८ | व्यक्तिमत | व्यक्तिगत |
| ८८ | १ | १५ | (मुं०—१, | (मुँ०—१, |
| ८९ | १ | २८ | कौर आयल | कौरा आयल |
| ९२ | २ | २६ | मेर्दि० | मेदि० |
| ९३ | २ | २३ | खपा | खता |
| ९३ | २ | २४ | खाद् | खाद |
| ९४ | १ | ३३ | प्रा०), | पा०), |
| ९५ | २ | २१ | काड़ | काड़् |
| ९६ | २ | ३२ | बाँस | बाँस |
| ९७ | १ | १९ | देशन | दैशन |
| ९७ | १ | २० | तम्बाकू | तम्बाकू ] |
| ९७ | २ | ३० | का बन | का |
| १०० | शीर्ष टिप्पणी—खाँड़ी | | | खाँड़ी |
| १०१ | १ | २० | (प्रा०) | (पा०) |
| १०१ | २ | १५ | विहा० | विहा० |
| १०२ | २ | १८ | जमीन। चमड़ा∠ | जमीन। |
| १०२ | २ | १९ | क्ष फलत> | ∠क्षफलक |
| १०३ | शीर्ष टिप्पणी—खिनकी खिलअत | | | खाहिन-खिलअत |
| १०३ | " | २१ | <खीर√ | ∠खीर |
| १०३ | २ | ६ | धक | एक |
| १०३ | २ | १९ | कटल< | कटल |
| १०४ | १ | ३४ | खोल | [ खोल |
| १०६ | १ | २५ | झाट | झाटे |
| १०७ | १ | १९ | ढीका ] | ढोका |
| १०७ | २ | २५ | मिट्टी | मिट्ठी |
| १०७ | २ | १६ | ,नः | पुनः |
| १०७ | २ | १९ | ( अकुर ) | ( अंकुर ) |
| १०८ | १ | १८ | खेलना | खेलवा |
| १०९ | २ | २१ | (वं०) | (बँ०) |
| १११ | १ | २५ | १) | (१) |
| १११ | १ | २८ | (मुं०-१) | (मुँ०—१)। |
| ११२ | १ | ६ | मछली। | मछली ] |
| ११२ | २ | ७ | लने | लेने |



| पृष्ठ | कॉलम | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| ११२ | २ | २८ | त्रि० | क्रि० |
| ११२ | २ | २९ | करखाना | करखाना। |
| ११३ | १ | १७ | गँड़ा | गँड़ा |
| ११३ | १ | २० | गँड़ादार | गँड़ादार |
| ११४ | १ | ४ | काब ना | का बना |
| ११४ | १ | २३ | (शाहा०—१) | (शाहा०)। |
| ११५ | १ | २१ | डिब्बी, | डिब्बी। |
| ११५ | २ | ११ | बीचो | बीचो |
| ११६ | १ | २ | (मो० वि० डि०) | (मो० पि० डि०) ] |
| ११७ | १ | ११ | [ (१) | (१) |
| ११७ | २ | २ | गोशा | पर्या०—गोशा |
| ११७ | २ | ४ | पर्या०—गद्दी | गद्दी |
| ११७ | २ | ३५ | गु०) | गु०)] |
| ११८ | १ | ६ | (मुहा०) | (मुहा०) = |
| ११८ | १ | ३६ | (मुहा०) | (मुहा०) = |
| ११८ | २ | ८ | पच मिला० | मिला०— |
| ११८ | २ | १० | या | । |
| ११८ | २ | १६ | चंपा०। देव | (चंपा०)। दे० |
| ११८ | २ | २० | लद | दल |
| ११९ | १ | २४ | बीचों-बीच | बीचो-बीच |
| ११९ | १ | १० | घास-फूस। गरदेल, | घास। गरदेल |
| ११९ | १ | १२ | गरदेल | गर निकालना। |
| १२० | १ | ६ | पू मैं० ) | पू० मैं०), |
| १२० | १ | २१ | (देशी) | (देशी) |
| १२० | १ | २९ | बीचोबीच | बीचो-बीच |
| १२० | १ | २८ | गर | [ गर |
| १२० | १ | ३१ | (गर | [ गर |
| १२० | १ | ३२ | (आज०) | (आज०)] |
| १२० | २ | २१ | (नेपा०) | (नेपा०)] |
| १२० | २ | २७ | √गल + | √गल। |
| १२० | २ | २८ | पिच् गालयति | गालयति |
| १२० | २ | २८ | गाले | गालेई, |
| १२१ | १ | २१ | जमींदारो | जमींदारी |

| पृष्ठ | कॉलम | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| १२२ | २ | १८ | (इँ०), | (बँ०), |
| १२४ | १ | २ | (सांख्य) | (संस्कृ०) |
| १२६ | २ | २५ | (२)—(बि०) | (२)—दे०—गुमस (बि०) |
| १२६ | २ | २५ | हुई (गुमस) | हुई। |
| १२८ | १ | १५ | √ईर | √ईर् |
| १२८ | १ | ३६ | √ईर | √ईर् |
| १२८ | २ | ४ | लगी हुई हुई | लगी हुई |
| १२८ | २ | १७ | चूर्ण | चूर्ण ] |
| १३१ | २ | ११ | (पं०) | (प०) |
| १३१ | २ | ३५ | √घ ] | √घ |
| १३३ | १ | २५ | गोग | गोट |
| १३३ | १ | ३१ | (सि०) | (सि०। = |
| १३३ | १ | ३२ | (गु०) | (गु०) = |
| १३३ | १ | ३३ | (मरा०) | (मरा०)= |
| १३३ | २ | १९ | गोटी | गोटो |
| १३३ | २ | ३१ | (१) | (?) |
| १३४ | २ | ३३ | असे | जैसे |
| १३५ | २ | १ | (चंपा० (१)। | (चंपा०—१)। [ |
| १३५ | २ | १४ | (हिं०, प०), | (हिं०, पं०), |
| १३७ | १ | १५ | फेवाल + | फेवाल < |
| १३८ | २ | ४ | फेंकना | फेंकण |
| १३९ | १ | ३१ | लोल = | —लोल = |
| १३९ | २ | १६ | गौरिया | गौरिया |
| १४० | १ | २६ | घुटना | घटना |
| १४० | २ | १५ | लडो | घडो |
| १४२ | १ | २४ | का, | पा, |
| १४२ | २ | २४ | किव | पिव |
| १४२ | २ | २४ | <की | <पी |
| १४४ | १ | २ | <कि | <पि |
| १४४ | १ | ३ | कीकुमार | पीकुमार |
| १४४ | १ | ९ | घरणो | घेरवं |
| १४४ | १ | ९ | किरति | पिरती |
| १४४ | १ | २७ | पखड | परखड |
| १४४ | १ | ३८ | (बँ०) | (बँ०), |

# कृषि-कोश

सम्पादक

डॉ० विश्वनाथप्रसाद

अनुसन्धान-सहायक

श्री श्रुतिदेव शास्त्री : श्री राधावल्लभ शर्मा




बिहार-राष्ट्रभाषा-परिषद्

पटना-४